अनुसन्धानात्मक प्रकाशन

ओ३म्

# विशुद्ध मनुस्मृति




भाष्यकार, अनुसन्धानकर्त्ता एवं समीक्षक

डॉ० सुरेन्द्रकुमार

अनुसन्धानात्मक प्रकाशन

# विशुद्ध मनुस्मृति

हिन्दीभाष्य, प्रक्षिप्तश्लोकरहित एवं 'अनुशीलन' नामक समीक्षासहित, शास्त्रीयप्रमाणों तथा मनुस्मृतिसम्बन्धी आलोचनात्मक अध्ययन से युक्त

[परिष्कृत एवं परिवर्धित कम्प्यूटरीकृत नवीनतम संस्करण]


भाष्यकार, अनुसन्धानकर्त्ता एवं समीक्षक—

**डॉ० सुरेन्द्रकुमार**

आचार्य (संस्कृत-साहित्य, व्याकरण, दर्शन)
एम०ए० (संस्कृत, हिन्दी), पी-एच०डी०
कुलपति, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार (उत्तराखण्ड)









प्रकाशक

**आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट**

४२७, गली मन्दिर वाली, नया बांस, दिल्ली-११०००६

१०वाँ संस्करण, मई २०२२




# विशुद्ध मनुस्मृति

प्रकाशक/विक्रय केन्द्र

**आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट**

*मुख्यालय :*

४२७, गली मन्दिर वाली, नया बांस, दिल्ली-११०००६

दूरभाष कार्यालय : ०११-४३७८११६१, ९६५०५२२७७८,

ई-मेल : aspt.india@gmail.com



ISBN : 978-81-956618-2-4

**मूल्य : ४०० रुपये**

| | | |
|---|---|---|
| दयानन्दाब्द | : | १९८ |
| विक्रमाब्द | : | २०७९ |
| सृष्टि-संवत | : | १,९६,०८,५३,१२३ |
| पूर्व प्रकाशित (९ संस्करण) | : | ४४,००० |
| प्रस्तुत १०वाँ संस्करण | : | २,००० |
| कुल योग | : | ४६,००० |

टाइप-सैटिंग : स्वस्ति कम्प्यूटर्स, करनाल (हरियाणा) चलभाष : ०९२५५११२३१४

*मुद्रक :*

**तिलक प्रिंटिंग प्रेस**

२०४६, बाजार सीताराम, दिल्ली-११०००६

दूरभाष : ९८११७३२५०८, ९८११७४८९८६

*A Research Publication*

# VISHUDDHA MANUSMRITI

**(Hindi Exposition without interpolated shlokas, alongwith Anusheelan Commentary embellished with authority from Shastras, and a critical study of The Manusmriti)**

**[Improved and Enlarged computerised Edition]**

*Bhashyakar, Researcher and Commentator*

**Dr. Surendra Kumar**

Acharya (Sanskrit Litrature, Grammar and Philosophy),
M.A. (Sanskrit, Hindi), Ph.D.
Vice Chancellor, Gurukul Kangri University, Haridwar, Uttrakhand

Published by :

**Arsh Sahitya Prachar Trust**

427, Gali Mandir wali, Naya Bans, Delhi-110006

**10th Edition, May 2022**






# Vishuddha Manusmiriti

*Published by :*
**Arsh Sahitya Prachar Trust**
427 Gali Mandir Wali, Naya Bans, Delhi- 110006
Ph. 011-43781191, 9650522778
E-mail : aspt.india@gmail.com



ISBN : 978-81-956618-2-4

**Price : 400/-**

| | | |
|---|---|---|
| Year of Dayanand | : | 198 |
| Vikrami Samvat | : | 2079 |
| Sristi Samwat | : | 1,96,08,53,123 |
| Previous 9 Edition | : | 44,000 |
| 10th Edition | : | 2,000 |
| Total | : | 46,000 |

Type-setting : **Swasti Computer**, Karnal, Mob. 09255912314

*Printed at :* **Tilak Printing Press**
2046, Bazar Sita ram, Delhi-110006,
Ph : 9811732508, 9811748686

# प्रकाशकीय

विशुद्ध मनुस्मृति का यह नवीनतम कम्प्यूटरीकृत संस्करण पाठकों को सौंपते हुए मुझे अत्यधिक प्रसन्नता का अनुभव हो रहा है। इसके लिए पाठकों तथा संस्थाओं की माँग दिन-प्रति-दिन बढ़ती जा रही थी। डॉ० सुरेन्द्रकुमार कृत एवं ट्रस्ट द्वारा प्रकाशित और इस मनुस्मृति के अनुसन्धान कार्य एवं भाष्य को पाठकों ने अत्यधिक पसन्द किया है, इसके लिए मैं उनका धन्यवाद करता हूँ।

मनुस्मृति, ट्रस्ट का एक गौरवपूर्ण और अनुपम प्रकाशन है। ट्रस्ट ने मनुस्मृति के प्रक्षेपों के अनुसन्धान का जो प्रामाणिक कार्य जनता के सम्मुख प्रस्तुत किया है, ऐसा आजतक किसी ने नहीं किया था। यह नवीन संस्करण और भी विशषताएँ लिए हुए है। इसमें मनुस्मृति के मूल्यांकन से सम्बन्धित तथा श्लोक सम्बन्धी समीक्षा से सम्बन्धित पर्याप्त नयी सामग्री प्रदान की जा रही है। भाष्यकार ने मनु और मनुस्मृति से सम्बन्धित विवादों और प्रश्नों पर प्रक्षेपरहित नवीन दृष्टिकोण से सप्रमाण और युक्तियुक्त विवेचन किया है। वेदों तथा अन्य शास्त्रग्रन्थों के प्रमाणों से मनु के भावों को उद्घाटित एवं पुष्ट किया है। मैं विश्वास के साथ कह सकता हूँ कि यह संस्करण पाठकों और अनुसन्धानकर्त्ताओं के लिए और अधिक उपयोगी सिद्ध होगा।

**ट्रस्ट का प्रमुख उद्देश्य है**—'आर्ष साहित्य का प्रचार-प्रसार एवं उसका तथा उस पर किये गये अनुसन्धानकार्य का प्रकाशन'। प्राचीन आर्ष साहित्य के सन्दर्भ में आज हमारे सामने जो सबसे बड़ी समस्या उपस्थित होती है, वह है उसमें प्रक्षेपों की मिलावट। वेदों को छोड़कर प्रायः समस्त प्राचीन ग्रन्थों में स्वार्थी और दुर्भावनाग्रस्त लोगों ने प्रक्षेप कर डाले हैं। प्राचीन काल में यह काम अत्यन्त आसानी से हो सकता था, क्योंकि ग्रन्थों की हस्तलिखित प्रतियाँ होती थीं। जिसके पास जो प्रति थी, उसने उसमें मनचाही सामग्री जोड़ दी। आज प्रकाशन के युग में भी लोग पूर्ववर्ती लेखकों की पुस्तकों में मनचाहा संशोधन कर डालते हैं।

मैं समझता हूँ कि आज हमारे सामने जो सबसे पहली और बड़ी चुनौती है, वह है **'आर्ष साहित्य को प्रक्षेपों से रहित करना।'** क्योंकि जब तक उसमें प्रक्षेप हैं, तब तक उस पर तरह-तरह की शंकाएँ और आक्षेप उठते रहेंगे। उसकी प्रामाणिकता में सन्देह उत्पन्न होगा और ये बातें उसके प्रचार में बाधा बनेंगी। प्रक्षेपों ने प्राचीन साहित्य के मौलिक स्वरूप को विकृत कर दिया है। उससे प्राचीन भारत की संस्कृति-सभ्यता और इतिहास का स्वरूप भी विकृत हो गया है। यह रूप तभी स्वच्छ हो सकता है, जब अनुसन्धान करके उनके प्रक्षेपों का निर्देश किया जाये। इस जटिल कार्य को करने का दायित्व ट्रस्ट ने स्वीकार किया है और इस कार्य की पहली भेंट यह मनुस्मृति है। इसके प्रक्षेपों को निकालने में कृतित्व पर आधारित तटस्थ मानदण्डों को अपनाकर डॉ० सुरेन्द्रकुमार जी ने जो परिश्रम किया गया है, उसका अनुमान आपको प्रथम संस्करण से ही हो गया होगा।

अनेक वर्ष लगाकर इस जटिल और परिश्रमसाध्य कार्य को सम्पन्न करने के लिए मैं डॉ० सुरेन्द्र कुमार जी को बहुशः धन्यवाद देता हूँ। स्वर्गीय श्री राजवीर जी शास्त्री ने भी इस कार्य में समय-समय पर अपने सुझाव देकर इसे परिष्कृत करने में सहयोग किया था, एतदर्थ मैं उनका भी स्मरण करता हूँ। इनके अतिरिक्त जिन विद्वानों

पाठकों या अन्य व्यक्तियों ने प्रत्यक्ष या परोक्षरूप से इस कार्य में किसी भी प्रकार का योगदान किया है, उनका भी मैं धन्यवाद करता हूँ। आशा करता हूँ कि प्रक्षिप्त अनुसन्धान के अत्यावश्यक एवं महान् कार्य को पूर्ण करने में ट्रस्ट को सदैव सभी का सहयोग प्राप्त होता रहेगा। पाठक इसको स्वीकार करें और इसका अधिकारिक प्रचार करें जिससे भारत के प्राचीन साहित्य का वास्तविक रूप सबके सामने प्रचारित हो सके और महर्षि मनु तथा मनुस्मृति-विषयक प्रचलित भ्रान्तियां दूर हो सकें। पाठकों का साहित्य-सेवा और संस्कृति-रक्षा में यही महत्त्वपूर्ण योगदान होगा।

निवेदक

**धर्मपाल आर्य**

प्रधान, आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट

४२७, गली मन्दिर वाली,

नया बांस, दिल्ली-११०००६

दिल्ली,

५ मई, २०२२

# प्रकाशकीय ( प्रथम संस्करण १९८१ )

महर्षि दयानन्द के ग्रन्थों का अध्ययन करते हुए ऋषि द्वारा उद्धृत मनुस्मृति के श्लोकों में बहुत-सी गम्भीर, महत्त्वपूर्ण, अनुपम बातें मिलीं, जिन्होंने मेरे चित्त पर अपनी महत्ता की छाप छोड़ी और मेरे ऊँचे संस्कार बनाये। मैंने मनुस्मृति को गुरुमुख से भी पढ़ा है और इसका स्वयं भी स्वाध्याय किया है। मेरी इस ग्रन्थ के प्रति अत्यन्त श्रद्धा थी, इसलिए मेरी यह प्रबल इच्छा रही कि ट्रस्ट की ओर से मनुस्मृति का प्रकाशन किया जाये। लेकिन मनुस्मृति में विद्यमान प्रक्षेपों ने मेरी इच्छा को साकार नहीं होने दिया। एक महान् तत्त्वद्रष्टा ऋषि के अनुपम ग्रन्थ को प्रक्षेपों ने विकृत कर रखा है, अत: प्रक्षेपयुक्त मनुस्मृति का प्रकाशन करना मनुस्मृति के प्रति अश्रद्धा बढ़ाना और उसके महत्त्व को कम करना है, यह अनुभव करते हुए अभी तक ट्रस्ट की ओर से मनुस्मृति का प्रकाशन नहीं कराया गया था। हमारे ट्रस्ट का उद्देश्य आर्ष साहित्य का प्रचार करना है। महर्षि-दयानन्द ने मनुस्मृति को आर्ष ग्रन्थ घोषित करते हुए प्रक्षेपरहित को प्रामाणिक माना है। पर्याप्त समय से मनुस्मृति का विशुद्ध संस्करण प्राप्त करने की मेरी उत्कट इच्छा रही है। प्रक्षेपरहित विशुद्ध हस्तलेख प्राप्त करने के लिए भी हमने बड़ा भारी प्रयत्न किया और पर्याप्त धनराशि भी उसके लिए व्यय की, किन्तु कोई सफलता नहीं मिली।

अन्य प्रकाशकों द्वारा प्रकाशित प्रक्षेपरहित मनुस्मृति को भी प्रकाशित करने का विचार मन में आया, किन्तु अब तक किये प्रक्षेपों के कार्य को देखकर मन सन्तुष्ट नहीं हुआ, क्योंकि विद्वानों ने प्रक्षेपों का अनुसन्धान करने के लिए न तो कोई '**तटस्थ आधार**' या '**मानदण्ड**' रखे हैं और न उस कार्य में एकरूपता है। वह कार्य मनमानी-सा लगता है। मैं चाहता था कि स्वयं 'मनुस्मृति' नामक कृति के अनुसार ही कुछ 'नियम' या 'आधार' निश्चित करके प्रक्षेपों का अनुसन्धान किया जाये, जो आधार सर्वसामान्य हों और जिनमें पूर्वाग्रहबद्धता न हो, जिससे पाठकों के मन पर यह प्रभाव पड़े कि वह कार्य मनमाने ढंग से नहीं किया गया है, अपितु नियमबद्ध एवं तटस्थ रूप से किया गया है।

इस रूप में इस कार्य को सम्पन्न करने के लिए मैंने डॉ० सुरेन्द्र कुमार जी से अनुरोध किया। उन्होंने मेरे अनुरोध को स्वीकार किया। उन्होंने कई वर्षों तक सतत परिश्रम करके बड़ी योग्यता, विद्वत्ता एवं लग्न का परिचय देकर प्रक्षेपों के अनुसन्धान एवं तत्सम्बन्धी अनुशीलन के कार्य को सम्पन्न किया है। प्रसंग-विरुद्ध, परस्परविरुद्ध एवं पक्षपातयुक्त बातों के निकल जाने से इस ग्रन्थ पर से अब अविद्या का आवरण दूर हो गया है, इस विषयक यह शुद्ध और अनुपम पुस्तक तैयार हो गयी है। मनुस्मृति के इस रूप को देखकर मैं अत्यन्त हर्षित हूँ। इस महान् शुभ कार्य को सम्पन्न करने के लिए मैं प्रो० सुरेन्द्रकुमार जी का हार्दिक धन्यवाद करता हूँ। इस विषय में समय-समय पर श्री पं० राजवीर जी शास्त्री से भी विचार-विमर्श होता रहा है। उन्होंने भी इस कार्य में अपने मूल्यवान् सुझाव एवं सहयोग दिया है, अत: उनका भी मैं हार्दिक धन्यवाद करता हूँ।

प्रक्षेपों को बिना निकाले इस ग्रन्थ का प्रचार होने के कारण अनेक स्थानों पर इसका तिरस्कार भी हुआ और इस पर जातिवाद के आक्षेप लगाये जाते हैं, पक्षपात के आरोप लगते हैं। मैं समझता हूँ कि मनु की मूल मान्यताओं को न समझने के कारण लोग ऐसा करते हैं। मनुस्मृति के वास्तविक रूप में ऐसी बातों की गन्ध भी नहीं है। मनुस्मृति का तिरस्कार करवाने के जिम्मेदार वे लोग हैं जिन्होंने इसमें प्रक्षेप किये हैं और वस्तुत:

वे महान् पापी एवं अपराधी हैं। वे भी कम दोषी नहीं हैं जो बिना सोचे-समझे मनुस्मृति का अनादर करते हैं। महर्षि दयानन्द ने एक शताब्दी पूर्व मनुस्मृति के प्रक्षेपों की ओर संकेत किया था, किन्तु महर्षि का अनुसरण करने वाले और उनके प्रति श्रद्धा रखने वाले आर्यों ने उनके इस कार्य को अभी तक पूर्ण नहीं किया, वरना मनुस्मृति का यह तिरस्कार नहीं बढ़ता। सभी विरोधियों के मुंह बन्द हो जाते। इस रूप में वे भी दोष के भागी हैं।

महर्षि दयानन्द ने अपने ग्रन्थों में यदि इस विषय को हेतु-युक्तियों द्वारा न समझाया होता और मार्गदर्शन न किया होता तो यह कार्य सम्पन्न नहीं होता, अत: विशेषरूप से हम उनके आभारी हैं। उस परमपिता परमात्मा का भी मैं कृतज्ञ हूँ जिसकी कृपा से यह शुभकार्य सम्पन्न हुआ है।

प्रक्षेपों के कारण बहुत समय से जो मनुस्मृति का अध्ययन लुप्त हो रहा है, शुद्धरूप प्रस्तुत होने से अब उसका लोप रुककर अध्ययन बढ़ेगा। इस ग्रन्थ में लोगों की रुचि तथा श्रद्धा बढ़ेगी। इस अनुपम ग्रन्थ के मूल्यवान् उपदेशों का महत्त्व समझकर इसके अध्ययन से पाठक अपने जीवन को उत्तम बनायेंगे, इस आशा के साथ मैं ट्रस्ट द्वारा सम्पन्न कराये गये पुरुषार्थ से सन्तुष्टि अनुभव कर रहा हूँ।

अन्त में पाठकों से निवेदन है कि यद्यपि श्री प्रो० सुरेन्द्रकुमार जी ने यह अनुसन्धान-कार्य पक्षपातरहित होकर और तटस्थ साहित्यिक आधारों एवं युक्ति-प्रमाणपूर्वक किया है, फिर भी कहीं-कहीं कुछ भूलों-कमियों का रह जाना सम्भव है, अत: आप उन्हें अवश्य सुझावें और नवीन सुझाव प्रेषित करें, जिससे अग्रिम संस्करण और अधिक परिष्कृत रूप से प्रस्तुत किया जा सके।

ऋषि-चरणों का अनुचर—

**दीपचन्द आर्य**

संस्थापक व प्रधान—

आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट

दिनांक २४.५.१९८१ ई०

२-एफ, कमलानगर, दिल्ली-११०००७

# प्राक्कथन

विशुद्ध मनुस्मृति का यह परिवर्धित एवं परिष्कृत कम्प्यूटरीकृत नवीन संस्करण आपके हाथों में है। प्रथम संस्करण का प्रकाशन अत्यन्त शीघ्रता में हुआ था। प्रकाशन के साथ-साथ अग्रिम अनुसन्धान कार्य भी चलता रहा था। भूमिका भाग पहले छप चुका था और प्रक्षेपानुसन्धान का कार्य उसके बाद भी होता रहा। इन तथा कुछ अन्य कारणों से प्रथम संस्करण में कुछ कमियाँ और त्रुटियाँ रह गई थीं। उनके लिए हमें खेद है। अग्रिम संस्करणों में उन त्रुटियों को दूर कर दिया गया है। साथ ही पाठकों के लिए बहुत सारी नयी सामग्री भी इसमें दी जा रही है। भूमिका में मनु एवं मनुस्मृति से सम्बन्धित नये विषयों पर भी विचार किया गया है और नये दृष्टिकोण से निर्णय लेने का प्रयास किया गया है। इस बात की अत्यन्त आवश्यकता है कि प्रक्षेपानुसन्धान के परिप्रेक्ष्य में मनुस्मृति का यथार्थ मूल्यांकन किया जाये। उसी आवश्यकता की पूर्ति के लिए यह एक प्रयास है। मैं आशा करता हूँ कि यह संस्करण पाठकों के लिए और अधिक उपयोगी सिद्ध होगा।

स्मृतियों या धर्मशास्त्रों में मनुस्मृति सर्वाधिक प्रामाणिक आर्ष ग्रन्थ है। मनुस्मृति के परवर्तीकाल में अनेक स्मृतियाँ प्रकाश में आयीं किन्तु मनुस्मृति के तेज के समक्ष वे अपना प्रभाव न जमा सकीं, जबकि मनुस्मृति का वर्चस्व आज तक पूर्ववत् विद्यमान है। मनुस्मृति में एक ओर मानव-समाज के लिए श्रेष्ठतम सांसारिक कर्त्तव्यों का विधान है, तो साथ ही मानव को मुक्ति प्राप्त कराने वाले आध्यात्मिक उपदेशों का निरूपण भी है, इस प्रकार मनुस्मृति भौतिक एवं आध्यात्मिक आदेशों—उपदेशों का मिला-जुला अनूठा शास्त्र है।

इसके साथ-साथ सभी धर्मशास्त्रों से प्राचीन होने और सृष्टि के प्रारम्भिक काल का शास्त्र होने का गौरव भी मनुस्मृति को ही प्राप्त है। शतपथ, तैत्तिरीय, काठक, मैत्रायणी, ताण्ड्य आदि ब्राह्मणों में मनु का उल्लेख होना और **''मनुर्वै यत्किञ्च्चावदत् तद् भैषजम्''** अर्थात् 'मनु ने जो कुछ कहा है, वह भेषज=औषध के समान गुणकारी एवं कल्याणकारी है', आदि वचनों का प्राप्त होना मनुस्मृति को उक्त वैदिक साहित्य से प्राचीन और विशिष्ट धर्मशास्त्र सिद्ध करता है। प्राचीन साहित्य में मनुस्मृति का काल आदिसृष्टि में माना है। उसका अभिप्राय यही है कि मनु मानव एवं मानव-समाज की मर्यादाओं, व्यवस्थाओं के सर्वप्रथम उपदेष्टा थे। मनु की व्यवस्थाएँ सार्वकालिक एवं सार्वभौमिक रूप में सत्य एवं व्यावहारिक हैं। इसका कारण यह है कि मनुस्मृति वेदमूलक है। वेदमूलक होना मनुस्मृति की एक और परमविशेषता है। इस विशेषता के कारण भी मनुस्मृति को सर्वाधिक सम्मान मिला। शास्त्रकारों ने मनुस्मृति के महत्त्व को निर्विवाद रूप में स्वीकार करते हुए ही यह स्पष्ट घोषणा की है कि—

**मनुस्मृति-विरुद्धा या सा स्मृतिर्न प्रशस्यते। वेदार्थोपनिबद्धत्वात् प्राधान्यं हि मनोः स्मृतेः ॥**

(बृहस्पति स्मृति, संस्कारखण्ड १३-१४)

अर्थात्—'जो स्मृति मनुस्मृति के विरुद्ध है, वह प्रशंसा के योग्य नहीं है। वेदार्थों के अनुसार वर्णन होने के कारण मनुस्मृति ही सब में प्रधान और प्रशंसनीय है।'

इस प्रकार अनेकानेक विशेषताओं के कारण मनुस्मृति मानवमात्र के लिए उपयोगी एवं पठनीय है। किन्तु खेद के साथ कहना पड़ता है कि आज ऐसे उत्तम और प्रसिद्ध ग्रन्थ का पठन-पाठन लुप्त-प्रायः होने लग रहा

है। इसके प्रति लोगों में अश्रद्धा की भावना घर करती जा रही है। इसका कारण है—'मनुस्मृति में प्रक्षेपों की भरमार होना'। प्रक्षेपों के कारण मनुस्मृति का उज्ज्वल रूप गन्दा एवं विकृत हो गया है। परस्परविरुद्ध, प्रसंगविरोध एवं पक्षपातपूर्ण बातों से मनुस्मृति का वास्तविक स्वरूप और उसकी गरिमा विलुप्त हो गये हैं। एक महान् तत्त्वद्रष्टा ऋषि के अनुपम शास्त्र को स्वार्थी प्रक्षेपकर्त्ताओं ने विविध प्रक्षेपों से दूषित करके न केवल इस शास्त्र के साथ अपितु महर्षि मनु के साथ भी अन्याय किया है।

## इस अनुसन्धान कार्य एवं भाष्य की विशेषताएँ—

**( १ ) प्रक्षिप्त श्लोकों के अनुसन्धान के मानदण्डों का निर्धारण और उन पर समीक्षा**—इस प्रकाशन का सबसे प्रमुख प्रयोजन यही है कि मनुस्मृति के दूषित, गदले, विकृत रूप को दूरकर उसका अधिकाधिक वास्तविक स्वरूप प्रस्तुत करना। वैसे तो बाजार में हिन्दी-संस्कृत की टीकायुक्त मनुस्मृति के सैकड़ों प्रकाशन उपलब्ध हैं, और कई सौ वर्षों से मनुस्मृति पर लेखन कार्य होता चला आ रहा है, किन्तु अभी तक इस दृष्टि से और इस रूप में किसी भी भाष्यकार ने कार्य नहीं किया।

महर्षि दयानन्द के वचनों से प्रेरणा एवं मार्गदर्शन प्राप्त करके मनुस्मृति के प्रक्षेपों के अनुसन्धान का यह कठिन एवं उलझनभरा कार्य प्रारम्भ किया और कई वर्षों तक सतत प्रयास के परिणामस्वरूप मनुस्मृति के प्रक्षेपों को निकालने का कार्य सम्पन्न हो पाया है। यद्यपि अभी इस अनुसन्धान कार्य को 'अन्तिम' नहीं कहा जा सकता, किन्तु इतना अवश्य है कि अधिकांश प्रक्षेपों के निकल जाने से मनुस्मृति का वह दूषित, विकृत और गदला स्वरूप पर्याप्त रूप से दूर हो गया और उसका उज्ज्वल वास्तविक रूप सामने आ गया है।

प्रक्षेपों को निकालने में किसी पूर्वाग्रह या पक्षपात की भावना का आश्रय न लेकर तटस्थता को अपनाया है और ऐसे 'आधारों' या 'मानदण्डों' को आधार बनाया है, जो सर्वसामान्य और साहित्यिक हैं। वे हैं—**( १ ) अन्तर्विरोध या परस्परविरोध, ( २ ) प्रसंगविरोध, ( ३ ) विषयविरोध या प्रकरणविरोध, ( ५ ) अवान्तर-विरोध, ( ६ ) शैलीविरोध, ( ६ ) पुनरुक्ति, ( ७ ) वेदविरोध।** ये सभी मानदण्ड कृति के अन्त:साक्ष्य पर आधारित हैं।

मनुस्मृति (सम्पूर्ण संस्करण) के सभी श्लोकों को यथास्थान, यथाक्रम रखते हुए जहाँ-जहाँ प्रक्षेप हैं, वहाँ-वहाँ उन पर पूर्वोक्त आधारों के नामोल्लेख-पूर्वक 'अनुशीलन' नामक समीक्षा दे दी गयी है, जिससे पाठक स्वयं भी उनकी परीक्षा कर सकें। उपलब्ध मनुस्मृतियों में कुल श्लोक-संख्या २६८५ है। मेरे प्रक्षेपानुसन्धान कार्य के पश्चात् १४७१ श्लोक प्रक्षिप्त सिद्ध हुए हैं और १२१४ श्लोक मौलिक।

**( २ ) विभिन्न शास्त्रों के प्रमाणों से पुष्ट अनुशीलन समीक्षा**—प्रक्षिप्त श्लोकों के विवेचन के अतिरिक्त लगभग ६०० श्लोकों पर 'अनुशीलन' समीक्षा देकर उसमें श्लोक के भावों, गुत्थियों, विवादों, मान्यताओं तथा अन्यान्य विचारणीय बातों पर मनन किया गया है और अधिक से अधिक स्पष्ट करने तथा सुलझाने का प्रयास किया गया है। अनेक स्थलों पर विषय को तालिकाओं के द्वारा भी स्पष्ट किया गया है। समीक्षा में वेदों, ब्राह्मणग्रन्थों, संहिताओं, उपनिषदों, दर्शनों, व्याकरण एवं सूत्रग्रन्थों, निरुक्त, सुश्रुत तथा कौटिल्य-अर्थशास्त्र आदि के अनेक प्रमाण देकर उनसे मनु की मान्यताओं और भावों का समन्वय स्थापित करते हुए उन्हें और अधिक प्रमाणित एवं पुष्ट किया गया है। अनेक पदों का व्याकरण देकर उनका अर्थ भी उद्घाटित किया है। कौटिल्य-अर्थशास्त्र को तुलनात्मक रूप में उद्धृत करने का अभिप्राय यह दर्शाना भी है कि मनूक्त

विधि-विधान पर्याप्त अवरकाल तक अविरलरूप में मान्य और प्रचलित रहे हैं।

**( ३ ) मनु के वचनों से मनु के भावों की व्याख्या**—उपर्युक्त अनुशीलन के साथ-साथ यह भी प्रयास किया गया है कि जिन श्लोकों या भावों की व्याख्या और स्पष्टीकरण स्वयं मनु के वचनों से प्राप्त हो सकें, उन्हें उनके आधार पर ही समझा और स्पष्ट किया जाये। ऐसी बहुत-सी मान्यताएँ हैं, जिन्हें स्वयं मनु ने ही अन्य श्लोकों में यत्र-तत्र स्पष्ट या पुष्ट किया है। ऐसे श्लोकों को अथवा उनकी संख्या को सम्बद्ध श्लोक पर अनुशीलन समीक्षा में तुलना या अन्यत्र व्याख्यात के रूप में दे दिया है। इसके अतिरिक्त श्लोकव्याख्या के बीच में भी बृहत् कोष्ठक के अन्तर्गत ऐसे अन्यत्र वर्णित श्लोकों की संख्या दी हुई है, जिनसे उस विषय पर प्रकाश पड़ता है।

**( ४ ) मनु की मान्यता के अनुकूल और प्रसंगसम्मत अर्थ**—परम्परागत संस्कृत एवं हिन्दी के भाष्यों में कुछ श्लोकों के अर्थ ऐसे किये गये हैं, जो मनुस्मृति की मान्यता के अनुकूल सिद्ध नहीं होते और न प्रसंगसम्मत हैं, जैसे—१.२, ६, २२, १३७; २.१८; ३.५६ आदि। कुछ श्लोकों के अर्थों में क्रमबद्धता नहीं बन पायी है, जैसे—१.१४, १५, १६, १८, १९ आदि। ऐसे सभी श्लोकों का अर्थ मनु की मान्यता के अनुकूल, प्रसंग एवं क्रमसंगत किया गया है, और उनकी समीक्षा में उस अर्थ की पुष्टि में कारण, युक्तियाँ एवं प्रमाण दिये गये हैं। साथ ही टिप्पणी में उन श्लोकों का प्रचलित अर्थ भी दे दिया गया है, ताकि पाठक उन पर तुलनात्मक रूप से विचार कर सकें। इस भाष्य में ऐसे परिवर्तित अर्थ वाले श्लोकों की संख्या लगभग ५४ है।

**( ५ ) भूमिका-भाग में मनुस्मृति का नया मूल्यांकन**—ग्रन्थ के प्रारम्भ में 'मनुस्मृति का पुनर्मूल्यांकन' नामक एक विस्तृत भूमिका दी गई है। इसमें मनुस्मृति से सम्बन्धित सभी प्रश्नों, यथा—मनु एवं मनुस्मृति का काल, मनुस्मृति का आद्य और वर्तमान रूप, मनुस्मृति के प्रक्षेपों के अनुसन्धान के मानदण्ड और उनका परिभाषा-उदाहरण-पूर्वक विवेचन, मनुस्मृति में अध्यायविभाजन, मनु की मौलिक मान्यताएँ आदि पर युक्ति-प्रमाण-पूर्वक विचार किया गया है। यह विवेचन उक्त विषयों पर एक नया मूल्यांकन है।

**( ६ ) महर्षि दयानन्द के अर्थ और भावार्थ**—महर्षि-दयानन्द के अपने ग्रन्थों के लिए मनुस्मृति को प्राथमिक आधार माना है, और लगभग ५१४ श्लोकों या श्लोकखण्डों को प्रमाणरूप में उद्धृत किया है, अनेक श्लोकों के केवल भाव ग्रहण किये हैं। अपने ग्रन्थों में महर्षि-दयानन्द ने मनुस्मृति के जिस-जिस श्लोक का भाष्य किया है, प्राय: सभी श्लोकों पर 'ऋषि अर्थ' शीर्षक से महर्षि का भाष्य भी दिया गया है। जहाँ मनु के श्लोकों के केवल भाव ही महर्षि के ग्रन्थों में उपलब्ध हुए, वहाँ तत्तत्श्लोक पर वे भाव भी संकलित कर दिये हैं। मैंने अनुभव किया है कि महर्षि के भाष्य से मनु के श्लोकों की अनेक गुत्थियाँ सुलझ जाती हैं।

**( ७ ) प्रथम बार हिन्दी-पदार्थ टीका प्रस्तुत**—पहली बार सम्पूर्ण मनुस्मृति के संस्कृत पदों को रखकर उनके साथ हिन्दी का अर्थ प्रस्तुत किया गया है। इससे विद्यार्थियों को सुगमता होगी और थोड़ी संस्कृत जानने वाले स्वाध्यायी पाठक भी संस्कृत पदों के ज्ञान-मनन पूर्वक श्लोकों का अर्थ आसानी से ग्रहण कर सकेंगे। इस दृष्टि से यह प्रकाशन सर्वसाधारण के लिए विशेष उपयोगी सिद्ध होगा।

**( ८ ) सभी अनुक्रमणिकाओं एवं सूचियों से युक्त**—किसी भी ग्रन्थ में अनुक्रमणिकाएँ और विषयसूचियाँ अत्यन्त उपयोगी और सुविधाजनक होती हैं। छात्रों और पाठकों की सुविधा को दृष्टिगत रखते हुए इस संस्करण में श्लोकों की उभयपंक्ति-अनुक्रमणिका, विषयानुक्रमणिका, अनुशीलन समीक्षा में विचारित विषयों की सूची, संकेत सूची, शुद्धाशुद्धि पत्र आदि समस्त आवश्यक सामग्री का समावेश किया गया है।

**( ९ ) मनुस्मृति के प्रकरणों का उल्लेख**—मनु की यह शैली है कि वे प्राय: मुख्य प्रसंग या प्रकरण को प्रारम्भ करते समय उसका स्वयं संकेत करते हैं या समाप्ति पर विषय का संकेत करते हैं। मनु द्वारा प्रदर्शित संकेतों के अनुसार मनुस्मृति में २१ प्रकरण या मुख्यविषय बनते हैं। इस संस्करण में उनका यथास्थान उल्लेख कर प्रकरणों की श्लोक-सीमा का भी उल्लेख कर दिया है।

**( १० ) मौलिक श्लोकों का 'विशुद्ध मनुस्मृति' के नाम से पृथक् संस्करण**—इस संस्करण में मौलिक सिद्ध हुए श्लोकों को ग्रहण करके प्रक्षिप्त श्लोकों से रहित मनुस्मृति का **'विशुद्ध मनुस्मृति'** के नाम से एक पृथक् संस्करण भी साथ-साथ प्रकाशित किया जा रहा है। इसमें पाठकों को मनु के उपदेशों-आदेशों को अविरल रूप से पढ़ने का आनन्द प्राप्त हो सकेगा।

**आभार-प्रदर्शन**—सर्वप्रथम आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट के संस्थापक एवं संचालक **स्वर्गीय सेठ दीपचन्द जी आर्य** का मैं सदैव अत्यन्त आभारी रहूँगा, जिनकी सतत प्रेरणा एवं प्रोत्साहन से मनुस्मृति का यह प्रक्षेप-अनुसन्धान तथा भाष्य का कार्य प्रारम्भ एवं सम्पन्न हुआ, जिन्होंने इस बृहत् ग्रन्थ के प्रथम संस्करण के प्रकाशन का भार अपने कन्धों पर वहन किया। सेठ जी ने प्रक्षेपानुसन्धान-सम्बन्धी सुझाव और मार्गदर्शन देकर इस कार्य को और अधिक परिष्कृत करने में भी सहयोग किया, इसके लिए भी मैं उनका आभारी रहूँगा।

सेठ जी के सुपुत्र और आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट के वर्तमान संचालक **श्री धर्मपाल जी आर्य** ने इस नवीन संस्करण का प्रकाशन अत्यन्त रुचि, उत्साह, और परिश्रम एवं विवेक से किया है। उनके प्रयत्नों से यह संस्करण सभी तरह से उत्तम बन गया है। मैं इनके प्रति हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता हूँ। **स्वर्गीय पं० राजवीर जी शास्त्री**, जिन्होंने इस कार्य में अपने मूल्यवान् सुझाव और निरीक्षण में सक्रिय सहयोग तथा समय प्रदान किया तथा स्वर्गीय **पं० सुदर्शनदेव जी आचार्य** जिन्होंने इस कार्य को करने की प्रेरणा एवं समय-समय पर उचित सुझाव प्रदान किये हैं, दोनों ही विद्वानों के प्रति आभार प्रकट करता हूँ। इनके साथ-साथ अपनी धर्मपत्नी **श्रीमती कमला शास्त्री** के प्रति भी इस बात के लिए आभार प्रकट करता हूँ कि उन्होंने मुझे सभी पारिवारिक व्यस्तताओं से दूर रखते हुए इस अनुसन्धान कार्य को सम्पन्न करने के लिए यथावश्यक समय प्रदान करने का सदैव ध्यान रखा और लेखन कार्य में भी यथाशक्ति सहयोग प्रदान किया। **श्री विरजानन्द जी दैवकरणि** ने इस संस्करण के प्रूफ संशोधन के साथ उपयोगी सुझाव भी प्रदान किये हैं और **श्री महेन्द्र आर्य** ने इसकी टाइप-सैटिंग सुन्दर और श्रमपूर्वक की है अत: ये दोनों भी धन्यवाद के पात्र हैं।

**पाठकों से निवेदन**—मनुस्मृति के प्रक्षेपों के अनुसन्धान और अनुशीलन का यह कार्य कुछ निश्चित साहित्यिक मानदण्डों के आधार पर सम्पन्न करने का दायित्व मैंने स्वीकार किया। अपनी अल्पमति के आधार पर २५-३० वर्ष की अल्पायु में भी यथाशक्ति परिश्रम करके जैसा भी इसे कर पाया हूँ, वह आपके हाथों में है। नि:सन्देह यह अत्यन्त कठिन, उलझनभरा और विवादास्पद कार्य है, जिसे अभी तक इस रूप में किसी के द्वारा सम्पन्न नहीं किया गया, जबकि अब से बहुत पहले यह कार्य हो जाना चाहिए था। ऐसे उलझन भरे कार्य में कहीं-कहीं कमियों और त्रुटियों का रह जाना सम्भव है, अत: विद्वान् पाठकों से विनम्र अनुरोध है कि वे इस पर मनन करके मेरी त्रुटियों को क्षमा करते हुए, मुझे उनसे अवश्य अवगत करायें और इस विषयक सुझाव प्रदान करें, जिससे अगले संस्करण में अधिक से अधिक परिष्कार किया जा सके।

निवेदक—

दिनांक १२.१.२०१७

**सुरेन्द्रकुमार**

# संकेत-सूची और ज्ञातव्य बातें

अ०/अष्टा० : अष्टाध्यायी
अथर्व० : अथर्ववेद
आप० ध० : आपस्तम्ब धर्मसूत्र
आप० श्रौ० : आपस्तम्ब श्रौतसूत्र
आश्व० गृ० सू० : आश्वलायन गृह्यसूत्र
आ०/आश्व० श्रौ०सू० : आश्वलायन श्रौतसूत्र
उणा० : उणादिसूत्रपाठ
उपा० : उपासनाविषय
ऋ०/ ऋक् : ऋग्वेद
ऋ० दया० : ऋषि दयानन्द
ऋ० दया० पत्र वि०/
ऋ० पत्र वि०/
ऋ० प० वि० : ऋषि दयानन्द के पत्र-विज्ञापन
ऋ०भा०भू० : ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका
ऐ०/ऐत० /ऐ०ब्रा० : ऐतरेय ब्राह्मण
कां० : काण्ड
काठ०/ काठ०सं० : काठक संहिता
कौ० अ०/कौट० अर्थ० : कौटिल्य अर्थशास्त्र
—प्रक० /प्र० अ० : —प्रकरण, अध्याय
कौ० : कौषितकि ब्राह्मण
कौष० गृ० : कौषितकि गृह्यसूत्र
गो०ब्रा०/गो०पू०/गो०उ० : गोपथ ब्राह्मण, पूर्वार्चिक, उत्तरार्चिक
गो० गृह्य० : गोभिल गृह्यसूत्र
गो० ध० : गौतम धर्मसूत्र
चा०/चाण० सू० : चाणक्यसूत्र
छान्दो० : छान्दोग्योपनिषद्
जै०उ० : जैमिनीय उपनिषद् ब्राह्मण
जै० गृ० : जैमिनि गृह्यसूत्र
ता०/ताण्ड्य०ब्रा० : ताण्ड्यब्राह्मण
तै०आ० : तैत्तिरीय आरण्यक
तै०/तै०ब्रा०/तैत्ति० : तैत्तिरीय ब्राह्मण
तै० सं०/ तैत्ति सं० : तैत्तिरीय संहिता
द० ल० आ० : दयानन्द लघुग्रन्थसंग्रह आर्याभिविनय
द० ल० गो० : दयानन्द लघुग्रन्थसंग्रह गोकरुणानिधि
द० ल० ग्र०/
द० ल० ग्र० सं० : दयानन्द लघुग्रन्थसंग्रह
द० ल० पं० : दयानन्द लघुग्रन्थसंग्रह पञ्चमहायज्ञविधि
द० ल० पृ० : दयानन्द लघुग्रन्थ संग्रह पृष्ठ
द० ल० भ्र० : दयानन्द लघुग्रन्थ संग्रह भ्रमोच्छेदन
द० ल० भ्रा०नि० : दयानन्द लघुग्रन्थ संग्रह भ्रान्तिनिवारण
द० ल० वेदांक : दयानन्द लघुग्रन्थ वेदभाष्य के नमूने अंक
द० ल० वे० ख० : दयानन्द लघुग्रन्थ वेदविरुद्धमतखण्डन
द० शा०/ द० शा० सं० : दयानन्द शास्त्रार्थ संग्रह
द० ल० शि० : दयानन्द लघुग्रन्थ शिक्षापत्री ध्वान्तनिवारण
द्र० : द्रष्टव्य
दिवा० : दिवादिगण (धातुपाठ)
नि०/ निरु० : निरुक्त
पार० गृह्य० : पारस्कर गृह्यसूत्र
पू० प्र० : पूना प्रवचन
पू० मी० : पूर्वमीमांसा
पृ० : पृष्ठ
पं० वि० : पञ्चमहायज्ञविधि
प्रपा० : प्रपाठक
बृह० स्मृति० : बृहस्पतिस्मृति
बौधा० ध० : बौधायन धर्मसूत्र
ब्रह्मा० : ब्रह्मानन्दवल्ली
भ्वा० : भ्वादिगण (धातुपाठ)
मनु० : मनुस्मृति

| | | |
|---|---|---|
| मनु० का० पु० | : | मनुस्मृति का पुनर्मूल्यांकन |
| महा० | : | महाभारत |
| —आदि० | : | —आदिपर्व |
| —भीष्म० | : | —भीष्मपर्व |
| —शान्ति० | : | —शान्तिपर्व |
| मं० | : | मण्डल |
| मैत्रा० सं० | : | मैत्रायणी संहिता |
| यजु० | : | यजुर्वेद |
| याज्ञ० स्मृ० | : | याज्ञवल्क्य स्मृति |
| योग० | : | योगदर्शन |
| वा० रामा० | : | वाल्मीकि-रामायण |
| —बाल० | : | —बालकाण्ड |
| —अयो० | : | —अयोध्याकाण्ड |
| —किष्कि० | : | —किष्किन्धाकाण्ड |
| —आर०/अर० | : | —आरण्यककाण्ड/अरण्यकाण्ड |
| वासि० ध० | : | वासिष्ठ धर्मसूत्र |
| वेदा० सू० | : | वेदान्त सूत्र |
| वैशे०/ वैशेषिक | : | वैशेषिक दर्शन |
| श०/ शत० | : | शतपथ ब्राह्मण |
| स० प्र० | : | सत्यार्थप्रकाश (द्वितीय संस्करण) |
| —प्र० समु० | : | —प्रथम समुल्लास |
| सं० | : | सम्पादक |
| सं० वि० | : | संस्कारविधि (द्वितीय संस्करण) |
| साम० | : | सामवेद |
| सांख्य | : | सांख्यदर्शन |
| सू० | : | सूक्त |
| सूत्र० | : | सूत्रस्थान |

## श्लोकों की संख्याविषयक और अन्य ज्ञातव्य बातें—

इस संस्करण में कुछ अध्यायों और उनकी प्रचलित संख्या में परिवर्तन किया गया है। पाठक कृपया स्मरण रखें—

(१) जिन अध्यायों के प्रचलित परम्परागत विभाजन में परिवर्तन नहीं किया गया है (प्रथम, द्वितीय और दशम को छोड़कर) उनमें श्लोक के बाद परम्परागत प्रचलित श्लोक संख्या है।

(२) प्रथम, द्वितीय और दशम अध्यायों में प्रचलित श्लोकसंख्या का अंकन इस प्रकार है—

—प्रथम अध्याय में जिन श्लोकों के साथ दो-दो संख्याएं हैं (१.१२० से १४४ तक), उनमें पहली इस संस्करण के क्रमानुसार श्लोक संख्या है, दूसरी बृहतकोष्ठक में द्वितीय अध्याय के उन श्लोकों की परम्परागत प्रचलित संख्या है जो इस संस्करण में द्वितीय अध्याय से प्रथम अध्याय में सम्मिलित किये गये हैं।

—द्वितीय अध्याय की दो संख्याओं में पहली इस संस्करण के क्रमानुसार श्लोक संख्या है, दूसरी बृहत्कोष्ठक में प्रचलित संख्या है। तीसरी लघु कोष्ठक में विशुद्ध श्लोकों की क्रम संख्या है।

—दशम अध्याय में दो-दो श्लोक संख्याएँ हैं। पहली परम्परागत प्रचलित अध्याय व श्लोक की क्रमसंख्या है। दूसरी लघु कोष्ठक में इस संस्करण के क्रमानुसार विशुद्ध श्लोक संख्या है।

३. सभी अध्यायों के श्लोकों के अन्त में लघु कोष्ठक में दी गई संख्या विशुद्ध श्लोकों की क्रमानुसार संख्या है।

४. टिप्पणी में दर्शाये गये प्रचलित अर्थ कुल्लूक भाष्य पर आधारित पं० हरगोविन्द शास्त्री की हिन्दी टीका से उद्धृत किये गये हैं।

# विशुद्ध मनुस्मृति-विषयानुक्रमणिका

## प्रथम अध्याय : ( सृष्टि-उत्पत्ति एवं धर्मोत्पत्ति विषय )

## द्वितीय अध्याय : ( संस्कार एवं ब्रह्मचर्याश्रम-विषय )

## तृतीय अध्याय : ( समावर्तन, विवाह एवं पञ्चयज्ञविधान )

## चतुर्थ अध्याय : ( गृहस्थान्तर्गत आजीविका एवं व्रत विषय )

**पञ्चम अध्याय : ( गृहस्थान्तर्गत-भक्ष्याभक्ष्य-देहशुद्धि-द्रव्यशुद्धि-स्त्रीधर्म विषय )**

## षष्ठ अध्याय : ( वानप्रस्थ-संन्यासधर्म विषय )

## सप्तम अध्याय : ( राजधर्म विषय )

## अष्टम अध्याय : ( राजधर्मान्तर्गत व्यवहार-निर्णय )

## नवम अध्याय : ( राजधर्मान्तर्गत व्यवहार-निर्णय )

## दशम अध्याय : ( चातुर्वर्ण्य धर्मान्तर्गत वैश्य-शूद्र के धर्म एवं चातुर्वर्ण्य धर्म का उपसंहार )



## एकादश अध्याय : ( प्रायश्चित्त विषय ४४-२६५ तक )

## द्वादश अध्याय : ( कर्मफल-विधान एवं निःश्रेयस कर्मों का वर्णन )

# अनुशीलन समीक्षा में विचारित विषयों की सूची

## प्रथम अध्याय

**द्वितीय अध्याय**

## तृतीय अध्याय

**चतुर्थ अध्याय**



**पञ्चम अध्याय**



**षष्ठ अध्याय**



**सप्तम अध्याय**

**अष्टम अध्याय**



**नवम अध्याय**

## दशम अध्याय



## एकादश अध्याय



## द्वादश अध्याय

# मनुस्मृति का पुनर्मूल्यांकन

## ( समीक्षात्मक भूमिका भाग )



# भूमिका—विषयानुक्रम

## प्रथम अध्याय—**मनुस्मृति-महत्ता, रचयिता, काल एवं आद्यरूप ( ४३-८१ )**



## द्वितीय अध्याय—**मनुस्मृति और प्रक्षेप ( ८२-११९ )**



## तृतीय अध्याय—**मनु की प्रमुख मौलिक मान्यताएँ और उनके आधार ( १२०-१७३ )**

## चतुर्थ अध्याय—**मनुस्मृति में अध्यायविभाजन, प्रकरण एवं वर्णाश्रमधर्मवर्णन पद्धति ( १७४-१७९ )**



## पञ्चम अध्याय—**महर्षि दयानन्द और मनुस्मृति ( १८०-१८४ )**

प्रथम अध्याय

# मनुस्मृति-महत्ता, रचयिता, काल एवं आद्यरूप

## १. मनुस्मृति की महत्ता एवं प्रभाव—

भारतीय साहित्य में मनुप्रोक्त स्मृति का '**मनुस्मृति**', '**मनुसंहिता**', '**मानवधर्मशास्त्र**', '**मानवशास्त्र**' आदि कई नामों से उल्लेख आता है। मनुस्मृति भारतीय साहित्य में सर्वाधिक चर्चित धर्मशास्त्र है, क्योंकि अपने रचनाकाल से ही यह सर्वाधिक प्रामाणिक, मान्य एवं लोकप्रिय ग्रन्थ रहा है। स्मृतियों में इसका स्थान सबसे ऊँचा है। यही कारण है कि परवर्ती काल में अनेक स्मृतियाँ प्रकाश में आयीं, किन्तु वे मनुस्मृति के प्रभाव के समक्ष टिक न सकीं, अपना प्रभाव न जमा सकीं; जबकि मनुस्मृति का वर्चस्व आज तक बना हुआ है।

मनुस्मृति एक विधि-विधानात्मक शास्त्र है, इसमें जहाँ एक ओर वर्णाश्रम धर्मों के रूप में व्यक्ति एवं समाज के लिए हितकारी धर्मों, नैतिक कर्त्तव्यों, मर्यादाओं, आचरणों का वर्णन है, वहीं श्रेष्ठ समाज-व्यवस्था के लिए विधानों=कानूनों का निर्धारण भी है, और साथ ही मानव को मुक्ति प्राप्त कराने वाले आध्यात्मिक उपदेशों का निरूपण है। यों कहिये कि यह भौतिक एवं आध्यात्मिक शिक्षाओं का मिला-जुला अनूठा धर्मशास्त्र है। इस प्रकार यह व्यक्ति एवं समाज के लिए धर्मशास्त्र एवं आचारशास्त्र है तो साथ ही सामाजिक व्यवस्थाओं को सुचारु रूप में रखने के लिए 'संविधान' भी है। इसको विश्व के '**आदि संविधान**' का गौरव प्राप्त है।

मनुस्मृति को इतना अधिक महत्त्वशाली, सम्मान्य तथा लोकप्रिय बनाने वाले कारणों में जहाँ इसके व्यक्ति और समाज के लिए हितकारी, व्यावहारिक एवं युक्तियुक्त विधि-विधान हैं, वहीं इसकी प्राचीनता एवं वेदानुकूलता भी उल्लेखनीय कारण हैं। सर्वप्राचीन, सर्वाधिक मान्य और श्रद्धेय होने से वेद ही समस्त भारतीय साहित्य और संस्कृति के मूलस्रोत हैं तभी तो मनु ने भी वेदों को ही प्रधानरूप से अपनी स्मृति का आधार बनाया है। उनकी दृढ़ मान्यता है कि—

"**वेदोऽखिलो धर्ममूलम्**" (मनु० २.६) अर्थात्—'वेद ही धर्म के मूलाधार हैं।'

मनु ने मनुस्मृति में वर्णों एवं आश्रमधर्मों के रूप में व्यक्ति एवं समाज के लिए हितकारी धर्मों-कर्त्तव्यों, विधानों का वर्णन वेद के आधार पर ही किया है[१] और धर्म जिज्ञासा में वेद को ही परम प्रमाण माना है—

"**धर्मजिज्ञासानानां प्रमाणं परमं श्रुतिः**" (मनु० २.१३)

अर्थात्—'धर्म की जिज्ञासा रखने वालों के लिए वेद ही परम प्रमाण है। उसी से धर्म-अधर्म का निश्चय करें।'

मनु की वेदों के प्रति गहन श्रद्धा है। वे वेदों को अपौरुषेय मानते हैं।[२] क्योंकि वेदज्ञान अपौरुषेय होने से निर्भ्रान्त ज्ञान है, धर्म का मूल स्रोत है एवं परमप्रमाण है, अतः वह कुतर्कों द्वारा खण्डनीय नहीं है। जो कुतर्क आदि का आश्रय लेकर वेदज्ञान का खण्डन, अवमानना या निन्दा करता है, उसे वे '**नास्तिक**' जैसे तिरस्कारपूर्ण

---

१. २.८-९॥ २. 'विधानस्य स्वयम्भुवः। अचिन्त्यस्याप्रमेयस्य....' (मनु० १.३)

शब्द से सम्बोधित करते हैं—

**ते सर्वार्थेष्वमीमांस्ये ताभ्यां धर्मो हि निर्बभौ। योऽवमन्येत ते मूले हेतुशास्त्राश्रयाद् द्विजः।**

**स साधुभिर्बहिष्कार्यो नास्तिको वेदनिन्दकः॥** मनु० २.१०-११॥

अर्थात्—'श्रुति और स्मृतिग्रन्थों की किसी भी स्थिति में आलोचना-निन्दा नहीं करनी चाहिए, क्योंकि उन्हीं से धर्म की उत्पत्ति हुई है। वही धर्म के मूल स्रोत हैं। जो व्यक्ति तर्कशास्त्र का आश्रय लेकर कुतर्क आदि से उनकी अवमानना-निन्दा करता है, साधु-श्रेष्ठ लोगों को चाहिए कि उसे समाज से बहिष्कृत कर दें; क्योंकि वेद की निन्दा करने वाला वह व्यक्ति नास्तिक है।'

मनुस्मृति को गौरव प्रदान कराने वाले कारणों में यह कारण भी विशेष स्थान रखता है कि मनु अपने समय के एक प्रख्यात तत्त्वद्रष्टा, धर्म विशेषज्ञ ऋषि थे और अपने समय में धर्मनिष्ठ, न्यायकारी प्रजाप्रिय शासक रहे थे। इसका प्रमाण मनुस्मृति की भूमिका में उल्लिखित वचनों से मिलता है। जिज्ञासु ऋषियों ने धर्मज्ञान के लिए महर्षि मनु को चुना, क्योंकि अपने समय के वे सर्वोच्च अधिकारी एवं विशेषज्ञ विद्वान् थे जो धर्मों को यथार्थरूप में बतला सकते थे। धर्मों के मूलस्रोत, अपौरुषेय, अचिन्त्य, अपरिमित ज्ञान वाले वेदों के ज्ञाता और उनमें निर्दिष्ट धर्मों के ज्ञाता केवल मनु ही हैं, ऐसा ऋषियों ने अनुभव किया।[३] मनु '**अमितौजाः**'=अत्यधिक ज्ञानशक्ति से सम्पन्न व्यक्ति थे।[४] इस बात से भी उनकी अगाध विद्वत्ता का संकेत मिलता है कि उन्होंने धर्मप्रवचन का अधिकार केवल उन्हीं विद्वानों को दिया है "जिन्होंने पूर्ण ब्रह्मचर्य पालन करते हुए विधिपूर्वक सांगोपांग वेद पढ़े हैं और जिन्होंने वेदार्थों का प्रत्यक्ष किया है, वे ही धार्मिक और परोपकारी विद्वान् धर्मनिर्णय करने के अधिकारी हैं।"[५] उन्हीं के वचन और आचरण धर्म में प्रमाण माने जा सकते हैं।[६] जो व्यक्ति धर्मनिर्णय में केवल उपर्युक्त विशेष विद्वानों को ही प्रमाण मान रहा है, वह स्वयं विशिष्ट विद्वान् अवश्य रहा होगा। ऐसे अधिकारी विद्वान् द्वारा प्रोक्त धर्मशास्त्र की प्रामाणिकता और महत्ता को कौन नहीं स्वीकार करेगा?

यही कारण हैं कि समस्त भारतीय साहित्य में मनु के वचनों को आदर की दृष्टि से देखा गया है और प्रामाणिक माना है। यहाँ कुछ भारतीय एवं भारतीयेतर प्रमाण प्रस्तुत किये जाते हैं, जिनसे मनुस्मृति की महत्ता, प्रामाणिकता, प्रभावशालिता एवं लोकप्रियता का निश्चय आसानी से किया जा सकता है।

### (अ) भारत में मनुस्मृति का प्रभाव एवं महत्त्व—

मनुस्मृति का आद्यरूप क्या था, इस विषय में आगे इसी अध्याय में विचार किया जाएगा। यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि मनु के धर्मशास्त्र का अस्तित्व वैदिक काल से ही रहा है। इसकी पुष्टि कई संहिताग्रन्थों, ब्राह्मणग्रन्थों में लगभग एक जैसे रूप में पाये जाने वाले निम्न वाक्य से हो जाती है—

**"मनुर्वै यत्किञ्चावदत् तद् भेषजम्"**[७]

---

३. 'भगवन्.....धर्मान् नः वक्तुमर्हसि॥ त्वमेकोऽह्यस्य सर्वस्य विधानस्य स्वयम्भुवः। अचिन्त्यस्याप्रमेयस्य कार्यतत्त्वार्थवित्प्रभो।' (मनु० १.२-३)

४. 'स तैः पृष्टस्तथा सम्यक्-अमितौजाः'॥ (मनु० १.४)

५. यं शिष्टा ब्राह्मणा ब्रूयुः स धर्मः स्यादशङ्कितः॥ धर्मेणाधिगतो यैस्तु वेदः सपरिबृंहणः। ते शिष्टा ब्राह्मणा ज्ञेयाः श्रुतिप्रत्यक्षहेतवः॥ (मनु० १२.१०८-१०९)

६. १२.११३, १०६, ११०-११२॥

७. तैत्ति० सं० २.२.१०.२; ३.१.९.४॥ ताण्ड्यब्रा० २३.१६.७॥

अर्थात्—मनु ने जो कुछ कहा है, वह मानवों के लिए भेषज=औषध के समान कल्याणकारी एवं गुणकारी है।

वैदिकग्रन्थों का यह वचन यह सिद्ध करता है कि उस समय मनु के धर्मशास्त्र को सर्वाधिक प्रामाणिक माना जाता था, धर्मनिश्चय में उसका सर्वोच्च महत्त्व था। एक ही रूप में कई ग्रन्थों में पाया जाने वाला उक्त वाक्य इस बात की ओर भी इंगित करता है कि मनु का धर्मशास्त्र उस समय इतना लोकप्रिय हो चुका था कि वह औषध के तुल्य हितकारी के रूप में स्वीकृत था। तभी तो उसके विषय में उक्त उक्ति प्रसिद्ध हो गई थी।

निरुक्तशास्त्र में महर्षि यास्क ने दायभाग में पुत्र और पुत्री के समान अधिकार के विषय में किसी प्राचीन ग्रन्थ का श्लोक उद्धृत करके मनु के मत का उल्लेख किया है।[८] मनु का यह समानाधिकार सम्बन्धी मत प्रचलित मनुस्मृति के ९.१३०, १९२, २१२ श्लोकों में वर्णित है।[९] इससे भी मनु के वचनों की विशेष प्रामाणिकता और महत्ता का अनुमान लगाया जा सकता है।

वाल्मीकि-रामायण में, बाली और सुग्रीव के परस्पर युद्ध के अवसर पर राम द्वारा बाली का वध किये जाने पर घायल बाली राम के इस कृत्य को अनुचित एवं अधर्मानुकूल ठहराता है। तब राम अपने इस कृत्य का औचित्य सिद्ध करने के लिए मनुस्मृति के वचनों का सहारा लेते हैं और दो श्लोक उद्धृत करके अपने कार्य को धर्मानुकूल सिद्ध करते हैं।[१०] वे दोनों श्लोक प्रचलित मनुस्मृति में किंचित् पाठान्तर से ८.३१६, ३१८ में पाये जाते हैं। इन वचनों से भी ज्ञात होता है कि श्रीराम के समय मनुस्मृति को धर्मनिश्चय करने में अत्यधिक प्रामाणिकता, प्रसिद्धि, मान्यता और महत्ता प्राप्त थी।

महाभारत में अनेक स्थलों पर मनु को विशिष्ट स्मृतिकार के रूप में वर्णित किया है।[११] महाभारत के इस श्लोक से ज्ञात होता है कि उस समय मनु के वचनों को कुतर्क आदि के द्वारा अकाट्य माना जाता था—

**भारतं मानवो धर्मः सांगोपांगश्चिकित्सकः आज्ञासिद्धानि चत्वारि, न हन्तव्यानि हेतुभिः ॥**

अर्थात्—महाभारत (पाठभेद से पुराण)[१२] मनु द्वारा प्रतिपादित धर्म, सांगोपांग शिक्षाप्राप्त चिकित्सक, धार्मिक विद्वानों की आज्ञा से सिद्ध कार्य, इन चारों का हेतुशास्त्र का आश्रय लेकर कुतर्क आदि द्वारा खण्डन नहीं करना चाहिए।

आचार्य बृहस्पति ने तो अपनी स्मृति में स्पष्ट शब्दों में मनुस्मृति को सर्वोच्च स्मृति घोषित किया है। उसकी प्रामाणिकता और महत्ता की उद्घोषणा करते हुए और उसकी प्रशंसा करते हुए वे कहते हैं—

---

८. निरु० ३.४॥ अर्थ सहित श्लोक द्रष्टव्य है—इसी प्रथम अध्याय में 'मनु कालनिर्णय' शीर्षकान्तर्गत।

९. **यथैवात्मा तथा पुत्रः पुत्रेण दुहिता समा। तस्यामात्मनि तिष्ठन्त्यां कथमन्यो धनं हरेत्।** (९.१३०)
—जैसे अपनी आत्मा है, वैसा ही पुत्र होता है, और पुत्र के समान ही पुत्री होती है; उस आत्मारूप पुत्री के रहते हुए कोई दूसरा धन को कैसे ले सकता है, अर्थात् पुत्र के साथ पुत्री भी धन की अधिकारिणी होती है॥

१०. किष्कि० १८.३०, ३२॥ अर्थसहित श्लोक द्रष्टव्य है—इसी प्रथम अध्याय में 'मनुस्मृति कालनिर्णय' शीर्षकान्तर्गत।

११. महा०आदि० ७३.८९॥ शान्ति० ३६.३; ५६.३३; ११८.२६; १२१.१०, १२; २०१.३२, ३३; ३३५.४४, ४६ आदि॥

१२. निरुक्त ४.१९ में पुराण शब्द का निर्वचन करते हुए कहा है—"**पुरा नवं भवतीति**" अर्थात् जो पहले नया था, अब नहीं। इस प्रकार पुराण शब्द ऐतिहासिक ग्रन्थों का वाचक है। इसी के आधार पर बाद में ऐतिहासिक ग्रन्थों का 'पुराण' नाम रखा गया। यहाँ पुराण शब्द से १८ पुराणों को ग्रहण नहीं करना चाहिए क्योंकि निरुक्तकार के समय इनमें से किसी भी पुराण की रचना नहीं हुई थी, सब पुराण उसके परवर्ती हैं।

**वेदार्थोपनिबद्धत्वात् प्राधान्यं हि मनोः स्मृतेः। मन्वर्थविपरीता तु या स्मृतिः सा न शस्यते॥**
**तावच्छास्त्राणि शोभन्ते तर्कव्याकरणानि च। धर्मार्थमोक्षोपदेष्टा मनुर्यावन्न दृश्यते॥**
(संस्कारखण्ड १३-१४)

अर्थात्—'वेदमन्त्रों के अर्थों के अनुसार रचित होने के कारण सब स्मृतियों में मनुस्मृति ही सबसे प्रधान एवं प्रशंसनीय है। जो स्मृति मनु के अर्थ के विपरीत है, वह प्रशंसा के योग्य अथवा ग्राह्य नहीं है। तर्कशास्त्र व्याकरण आदि शास्त्रों की शोभा तभी तक है, जब तक धर्म, अर्थ, मोक्ष का उपदेश देने वाला मनु नहीं होता अर्थात् मनु के उपदेशों के समक्ष सभी शास्त्र निस्तेज और प्रभावहीन प्रतीत होते हैं।'

महात्मा बुद्ध अपने उपदेशों में मनुस्मृति के श्लोक/श्लोकार्थ उद्धृत कर मनु को सम्मान देते थे। '**धम्मपद**' बौद्धों का धर्मग्रन्थ है, उसमें महात्मा बुद्ध के उपदेश संकलित है। महात्मा बुद्ध की स्थिति काल लगभग २६०० वर्ष पूर्व माना गया है। मनु के श्लोकों का पालि भाषा में रूपान्तरण धम्मपद में मिलता है। इसका भाव यह है कि मनुस्मृति बुद्ध से पूर्वकालीन है और बौद्धों में भी प्रामाणिक एवं मान्य रही है। दो उदाहरण देखिए—

**मनुस्मृति में—** **अभिवादनशीलस्य नित्यं वृद्धोपसेविनः।**
**चत्वारि तस्य वर्धन्ते, आयुर्विद्या यशो बलम्॥** (२.१२१)

**धम्मपद में—** **"अभिवादनसीलस्य निच्चं बुढद्वापचायिनो।**
**चत्तारो धम्मा वड्ढन्ति आयु विद्दो यसो बलम्॥"** (८.२०)

**मनुस्मृति में—** **न तेन वृद्धो भवति येनास्य पलितं शिरः।** (२.१५६)

**धम्मपद में—** **"न तेन थेरोसि होति येनस्स पलितं सिरो।"** (१९.५)

इसी प्रकार बौद्ध महाकवि अश्वघोष ने, जो राजा कनिष्क का समकालीन था, जिसका कि समय प्रथम शताब्दी ईसवी माना जाता है, अपनी '**वज्रकोपनिषद्**' कृति में अपने पक्ष के समर्थन में मनु के अनेक श्लोकों को प्रमाण रूप में उद्धृत किया है।

५००-४०० ईसवी पूर्व हुए महाकवि भास द्वारा रचित '**प्रतिमानाटक**' में रावण के मुख से कहे गये वाक्य से ज्ञात होता है कि उस समय मनु के धर्मशास्त्र को गौरव के साथ पढ़ा जाता था और वह महत्त्वपूर्ण पाठ्य ग्रन्थों में से एक था। रावण द्वारा कहलाया गया वाक्य है—

**"रावणः- काश्यपगोत्रोऽस्मि साङ्गोपाङ्गं वेदमधीये,**
**मानवीयं धर्मशास्त्रम्, माहेश्वरं योगशास्त्रम् च....।** (पृष्ठ ७९)

विश्वरूप ने अपने यजुर्वेदभाष्य और याज्ञवल्क्य स्मृति भाष्य में मनु के अनेक श्लोकों को उद्धृत किया है। शंकराचार्य ने वेदान्तसूत्रभाष्य में मनुस्मृति के पर्याप्त उद्धरण दिये हैं।[१३] ५०० ई० में जैमिनि सूत्रों के भाष्यकार शबरस्वामी ने अपने भाष्य में मनु के अनेक वचनों का उल्लेख किया है। याज्ञवल्क्य स्मृति के एक अन्य भाष्यकार विज्ञानेश्वर ने याज्ञवल्क्य स्मृति के श्लोकों की पुष्टि के लिए मनु के श्लोकों को पर्याप्त संख्या में उद्धृत किया है।[१४] गौतम, वशिष्ठ, आपस्तम्ब, आश्वलायन, जैमिनि, बौधायन आदि सूत्रग्रन्थों में भी मनु का आदर के साथ

१३. विश्वरूप याज्ञ० स्मृ० भाष्य १.४५॥ वेदान्तभाष्य १.३.२८, ३६; २.१.१, ११; ३.१.१४; ३.४.३८; ४.२.६॥
१४. याज्ञ०स्मृ० १.७, ५३, ६२, ६८, ७२, ७९, ८०; २.१, २, ५, २१, २६ आदि।

उल्लेख है।[१५] आचार्य कौटिल्य ने अपने अर्थशास्त्र में बहुत-से स्थलों पर मनुस्मृति को अपने विधानों का आधार बनाया है, और कई स्थलों पर मनु के मतों का उल्लेख किया है।[१६] अन्य भी बहुत से ग्रन्थ हैं, जिन्होंने अपनी प्रामाणिकता और गौरव बढ़ाने के लिए अथवा मनु के मत को मान्य मानकर उद्धृत किया है।[१७]

उन्नीसवीं शताब्दी में मनुस्मृति को सर्वाधिक महत्त्व आर्यसमाज के प्रवर्त्तक महर्षि दयानन्द ने दिया। उन्होंने केवल मनुस्मृति को ही आर्ष एवं प्रामाणिक धर्मशास्त्र घोषित किया और अपने मन्तव्यों का आधार बनाया। उन्होंने अपने ग्रन्थों में मनुस्मृति के ५१४ श्लोकों या श्लोकखण्डों को प्रमाणरूप में उद्धृत किया है।

प्राचीन काल से मनुस्मृति के अनुकूल आचरण को भी प्रतिष्ठा सूचक माना जाता रहा है। वलभी के राजा धारसेन का एक शिलालेख उपलब्ध हुआ है, जो ५७१ ई० का है। उसमें राजा को मनु के धर्मनियमों का पालनकर्ता कहकर उसकी विशेषता बतलायी गई है।

सभी स्मृति-ग्रन्थों एवं धर्मशास्त्रों में प्राचीनकाल से लेकर अब तक सर्वाधिक टीकाएँ एवं भाष्य मनुस्मृति पर ही लिखे गये हैं और अब भी लिखे जा रहे हैं। यह भी मनुस्मृति की सर्वोच्चता एवं सर्वाधिक प्रभविष्णुता का द्योतक है।[१८]

आजकल भी पठन-पाठन, अध्ययन-मनन में मनुस्मृति का ही सर्वाधिक प्रचलन है। हिन्दू कोड बिल एवं संविधान का प्रमुख आधार मनुस्मृति को माना गया है। आजकल भी न्यायालयों में न्याय दिलाने में मनुस्मृति का महत्त्वपूर्ण योगदान रहता है। हिन्दू सामाजिक तथा राजनीतिक व्यवस्थाओं के प्रसंग में मनुस्मृति का उल्लेख अनिवार्यरूप से होता है और इससे मार्गदर्शन भी प्राप्त किया जाता है।

### (आ) विदेशों में मनुस्मृति का प्रभाव और विदेशी विद्वानों द्वारा मनु की प्रशंसा—

मनु और मनुस्मृति केवल भारत के ही नहीं हैं, ये अधिकांश विश्व से सम्बन्ध रखते हैं। इनका प्रभाव केवल भारत में ही नहीं अपितु विश्व के अधिकांश सभ्य देशों में रहा है। प्राचीनकाल में ही मनुस्मृति का प्रसार दूर-दूर तक हो चुका था। अनेक देशों की संस्कृति, सभ्यता, साहित्य, इतिहास आदि को मनुस्मृति ने प्रभावित किया है। इस प्रकार मनु और मनुस्मृति का अन्तर्राष्ट्रीय या विश्वस्तरीय महत्त्व है। मनु और मनुस्मृति सम्बन्धी मान्यताएँ विश्व के विद्वानों में मान्यता प्राप्त (Recognised) और स्थापित (Established) हैं। अमेरिका, इंग्लैण्ड, जर्मनी आदि से प्रकाशित **'इंसाइक्लोपीडिया'** में, **'द कैम्ब्रिज हिस्ट्री ऑफ इण्डिया'** में और श्री केवल मोटवानी द्वारा लिखित **'मनु धर्मशास्त्रः ए सोशियोलॉजिकल एण्ड हिस्टोरिकल स्टडी'** नामक पुस्तक में विस्तार से उक्त तथ्यों का वर्णन है। इन लेखकों ने दिखाया है कि मनु और मनुस्मृति का प्रभाव किसी-न-किसी रूप में इन देशों में पाया जाता है—चीन, जापान, बर्मा, फिलीपीन, मलाया, स्याम (थाईलैण्ड), वियतनाम, कम्बोडिया, जावा, चम्पा (दक्षिणी वियतनाम), इण्डोनेशिया, मलेशिया, बाली,

---

१५. गौ०ध० २१.७॥ वासि०ध० १.१७॥ आप०ध० २.१४.११॥ आप०श्रौ० ३.१०.३५; ३.१.७॥ आश्व० श्रौ० ९.७.२; १०.७.१॥ जै०गृ० १.२४॥ बौ०ध० ४.१.१४, १६॥

१६. कौटिल्य अर्थशास्त्र, प्र० १। अ० १॥ प्र० १०। अ० १४॥

१७. जैसे कि स्मृतिचन्द्रिका, निर्णयसिन्धु, संस्कारमयूख, श्रीमद्भागवत, दानहेमाद्रि, व्रतहेमाद्रि आदि।

१८. मेधातिथि से लेकर अब तक लगभग दस प्रसिद्ध संस्कृत भाष्य उपलब्ध हैं और संक्षिप्त तथा पूर्ण मनुस्मृति पर कुल मिलकर लगभग तीस हिन्दी टीकाएँ उपलब्ध हैं।

श्रीलंका, ब्रिटेन, जर्मनी, आस्ट्रेलिया, न्यूजीलैण्ड, रूस, साइबेरिया, तुर्कीस्तान, स्केडीनेविया, स्लेवनिक, गौलिक, टयूटानिक, रोम, यूनान, बेबिलोनिया, असीरिया, तुर्की, ईरान, मिश्र, क्रीट, सुमेरिया, अमेरिका तथा अमरीकी द्वीप के देश।

दक्षिणी-पूर्वी एशिया के देशों के संविधान तो मनुस्मृति पर आधारित रहे हैं और उनके लेखकों को 'मनु' की उपाधि प्रदान कर गौरवान्वित किया जाता था। यहाँ मनु और मनुस्मृति की प्रशंसा और प्रभाव विषयक कुछ विदेशी उल्लेख प्रस्तुत किये जाते हैं—

**( क ) चीन में प्राप्त पुरातात्त्विक प्रमाण**—विदेशी प्रमाणों में मनुस्मृति के मौलिक स्वरूप और उसके काल-सम्बन्धी जानकारी उपलब्ध कराने वाला एक महत्त्वपूर्ण पुरातात्त्विक प्रमाण हमें चीनी भाषा के हस्तलेखों में मिलता है। सन् १९३२ में जापान ने बम विस्फोट द्वारा जब चीन की 'ऐतिहासिक दीवार' को तोड़ा तो उसमें लोहे का एक ट्रंक मिला, जिसमें चीनी पुस्तकों की प्राचीन पाण्डुलिपियाँ भरी थीं। वे हस्तलेख सर ऑगुत्स फ्रित्स (Augits fritz Geogre) को मिल गये। वे उन्हें लन्दन ले आये और उनको ब्रिटिश म्यूजियम में रख दिया। उन हस्तलेखों को प्रो० एन्थनी ग्रेमे (Prof. Anthony Graeme) ने चीनी भाषा के विद्वानों से पढ़वाया। उनसे यह जानकारी मिली कि चीन के राजा चिन-इज-वांग (Chin-ize-wang) ने अपने शासनकाल में यह आज्ञा दे दी थी कि सभी प्राचीन पुस्तकों को नष्ट कर दिया जाये, जिससे चीनी सभ्यता के सभी प्राचीन प्रमाण नष्ट हो जायें। तब कुछ पुस्तकों को किसी विद्याप्रेमी ने ट्रंक में छिपा लिया और चीन की प्रसिद्ध दीवार बनते समय उस ट्रंक को दीवार में चिनवा दिया। संयोग से वह ट्रंक बम विस्फोट से निकल आया। उन हस्तलेखों में से एक में यह लिखा है—'**मनु का धर्मशास्त्र भारत में सर्वाधिक मान्य है जो वैदिक संस्कृत में लिखा है और दस हजार वर्ष से भी अधिक पुराना है।**' यह विवरण श्री केवल मोटवानी की पुस्तक 'मनु धर्मशास्त्र ए सोशियोलॉजिकल एण्ड हिस्टोरिकल स्टडी' में दिया है। (पृष्ठ २३२-२३२)

यह चीनी प्रमाण मनुस्मृति के वास्तविक काल-विवरण को तो प्रस्तुत नहीं करता किन्तु यह बताता है कि मनु का धर्मशास्त्र बहुत प्राचीन है, पाश्चात्य लेखकों द्वारा कल्पित काल-निर्णय को झुठलाता है।

**( ख ) 'द कैम्ब्रिज हिस्ट्री ऑफ इण्डिया'** में अंग्रेज इतिहासकारों ने लिखा है कि अंग्रेज जब भारत में आये तो भारत और समस्त दक्षिणी तथा दक्षिणपूर्वी एशिया के बर्मा, कम्बोडिया, थाईलैण्ड, जावा, बालीद्वीप, श्रीलंका, वियतनाम, फिलीपीन, मलेशिया, इण्डोनेशिया, चीन और रूस के कुछ क्षेत्रों में संविधान के रूप में मनुस्मृति को सर्वाधिक मान्यता प्राप्त थी। इन देशों के संविधान-प्रणेता गौरव के साथ 'मनु' उपाधि धारण किया करते थे। वहाँ के प्राचीन शिलालेखों में मनुस्मृति के श्लोक उद्धृत मिलते हैं। बर्मा के संविधान का नाम है **'धम्मथट्'** और **'मानवसार'** तथा कम्बोडिया के संविधान का **'मानवनीतिसार'** या **'मनुसार'** था। कम्बोडिया के प्राचीन इतिहास में आता है कि कम्बोडियावासी मनु के वंशज हैं। इसी प्रकार ईरान, इराक के प्राचीन इतिहास स्वयं को आर्य और आर्यवंशी घोषित करते रहे हैं। मिस्र के वासी स्वयं को सूर्यवंशी मानते हैं। उनके पिरामिडों में सूर्य का चित्र अंकित मिलता है, जो उनके सूर्यवंशी होने का प्रतीक है।

(ग) संस्कृत साहित्य के प्रसिद्ध इतिहासकार पाश्चात्य लेखक ए०बी० कीथ ने स्वरचित **'ए हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिटरेचर'** में मनुस्मृति के प्रभाव और प्रशंसा का उल्लेख इस प्रकार किया है—

"The influence of the text is attested by its acceptance in Burma, siam (Thailand) and Java as authoritative and production of works based on it." (P. 445)

अर्थात्—'बर्मा, थाईलैण्ड, जावा आदि देशों में मनुस्मृति की स्वीकार्यता का प्रामाणिक और आधिकारिक प्रभाव वहाँ के संविधान पर मनुस्मृति के स्रोतग्रन्थ के रूप में है। वहाँ के संविधान मनुस्मृति को आधार बनाकर लिखे गये हैं।'

The smriti of Manu not to guide the life of any single community, but to be a general guide for all the classes of the state." (P. 404)

अर्थात्—'मनुरचित स्मृति (मनुस्मृति) किसी एक समुदाय के लिए ही जीवनपथ प्रदर्शक नहीं है, अपितु वह विश्व के सभी समुदायों के लिए समान रूप से जीवन का पथ प्रदर्शन करने वाली है।'

(घ) जर्मन के विख्यात दार्शनिक फ्रीडरिच नीत्से ने '**बियोंड निहिलिज्म नीत्शे, विदाउट मार्क्स**' में मनुस्मृति और बाइबल की तुलना करके मनुस्मृति को बाइबल से उत्तम शास्त्र माना तथा बाइबल को छोड़कर मनुस्मृति को पढ़ने का नारा दिया। नीत्से ने कहा—

"How wretched is the new testament compared to manu. How faul it smalls!" (P. 41) "Close the bible and open the cod of manu." (The will to power', Vol. I, Book II, P. 126)

अर्थात्—'मनुस्मृति बाइबल से बहुत उत्तम ग्रन्थ है। बाइबल से तो अश्लीलता और बुराइयों की बदबू आती है। **बाइबल को बन्द करके रख दो और मनुस्मृति पढ़ो।**'

(ङ) भारतरत्न श्री पी०वी० काणे ने भी, जो धर्मशास्त्रों के प्रामाणिक इतिहासकार व शोधकर्त्ता हैं, अपने '**धर्मशास्त्र का इतिहास**' नामक बृहद्ग्रन्थ में ऐसी ही जानकारी दी है। वे लिखते हैं—

'मनुस्मृति का प्रभाव भारत के बाहर भी गया। चम्पा (दक्षिणी वियतनाम) के एक अभिलेख में बहुत-से श्लोक मनु के मिलते हैं। बर्मा में जो '**धम्मथट्**' है, वह मनु पर आधारित है। बालीद्वीप का कानून मनुस्मृति पर आधारित था।' (भाग १, पृष्ठ ४७)

(च) एशिया के इतिहास पर पेरिस यूनिवर्सिटी से डी०लिट् उपाधिप्राप्त और अनेक पुरस्कारों से सम्मानित इतिहासज्ञ डॉ० सत्यकेतु विद्यालंकार ने '**दक्षिण-पूर्वी और दक्षिणी एशिया में भारतीय संस्कृति**' पुस्तक में प्रस्तुत विषय से सम्बन्धित अनेक जानकारियाँ दी हैं। जो इस प्रकार हैं—

१. ''फिलीप्पीन के निवासी यह मानते हैं कि उनकी आचार-संहिता मनु और लाओत्से की स्मृतियों पर आधारित हैं। इसलिए वहाँ की विधानसभा के द्वार पर इन दोनों की मूर्तियाँ भी स्थापित की गई हैं।'' (पृ० ४७)

२. ''चम्पा (दक्षिणी वियतनाम) के अभिलेखों, राजकीय शिलालेखों से सूचित होता है कि वहाँ के कानून प्रधानतया मनु, नारद तथा भार्गव की स्मृतियों तथा धर्मशास्त्रों पर आधारित थे। एक अभिलेख के अनुसार राजा इन्द्रवर्मदेव मनुमार्ग (मनु द्वारा प्रतिपादित मार्ग) का अनुसरण करने वाला था।'' (पृ० २५४)

३. ''चम्पा (दक्षिणी वियतनाम) का जीवन वर्णाश्रम व्यवस्था पर आधारित था।.....राजा वर्णाश्रम-व्यवस्था की स्थापना के आदर्श को सदा अपने सम्मुख रखते थे। १७९९ ईस्वी के राजा इन्द्रवर्मा प्रथम के अभिलेख में उसकी राजधानी के सम्बन्ध में यह लिखा गया है....वहाँ वर्ण तथा आश्रम भली-भाँति सुव्यवस्थित थे।'' (=**निरुपद्रववर्णाश्रम-व्यवस्थितिः**) (पृ० २५७)

४. "**धम्मथट्** या **धम्मसथ** नाम के ग्रन्थ बर्मा देश की आचार संहिताएँ और संविधान हैं। ये म आदि की स्मृति पर आधारित हैं। '**सोलहवीं**' सदी में बुद्धघोष ने उसे '**मनुसार**' नाम से पालि भाषा में अनूदित किया। इस धम्मथट् का '**मनुसार**' नाम होना ही यह सूचित करता है कि 'मनुस्मृति' या 'मानव संहिता' के आधार पर इसकी रचना की गई थी। **धम्मसथ** वर्ग के अनेक ग्रन्थ सतरहवीं और अठारहवीं सदियों में बर्मा में लिखे गये, उनके साथ भी मनु का ना जुड़ा है।" (पृ० २९७)

५. "कम्बोडिया के लोग मनुस्मृति से भली-भांति परिचित थे। राजा उदयवीर वर्मा के 'सदो काकथेम' से प्राप्त अभिलेख में '**मानव नीतिसार**' का उल्लेख है, यह मानव सम्प्रदाय क नीतिविषयक ग्रन्थ था। यशोवर्मा के 'प्रसत कोमन' से प्राप्त अभिलेख में मनुसंहिता का ए श्लोक भी दिया गया है। जो आज मनुस्मृति अ० २, श्लोक १३६ पर प्राप्त है।" इसमें सम्मा व्यवस्था का विधान है। (पृष्ठ १९८)

६. "६६८ ईस्वी में जयवर्मा पंचम कम्बुज (कम्बोडिया) का राजा बना....एक अभिलेख में इ राजा के विषय में लिखा है कि उसने 'वर्णों और आश्रमों को दृढ़ आधार पर स्थापित कर भगवा को प्रसन्न किया।" (पृष्ठ १४९)

७. "राजा जयवर्मा प्रथम के अभिलेख में दो मन्त्रियों का उल्लेख है, जो धर्मशास्त्र और अर्थशास्त्र ज्ञाता थे। 'मनुसंहिता' सदृश ग्रन्थों को धर्मशास्त्र कहा जाता था....। जो धर्मशास्त्र कम्बु (कम्बोडिया) देश में विशेष रूप से प्रचलित थे, उनमें मनुसंहिता का विशिष्ट स्थान था।" (पृ १९८)

८. बालीद्वीप (इण्डोनेशिया) के समाज में आज भी वर्ण-व्यस्था का प्रचलन है। वहाँ अब भी वैदि वर्णव्यवस्था के प्रभाव से उच्चजातियों को '**द्विजाति**' तथा शूद्र का नाम '**एकजाति**' प्रचलित है यह नाम मनु ने १०.४ श्लोक में दिया है। वहाँ शूद्रों के साथ कोई भेदभाव तथा ऊंच-नीच छुआछात आदि का व्यवहार नहीं है। यही मनु की वर्णव्यवस्था का वास्तविक रूप था। (पृ १९, ११४)

(छ) यूरोप के प्रसिद्ध लेखक पी० थामस अपनी पुस्तक 'Hindu religion, customs an mannors' में मनुस्मृति का महत्त्व वेदों के उपरान्त सबसे अधिक बतलाते हैं—

"The code of manu is of great autiquity only less ancient then the three vedas." (102)

अर्थात्—'मनु का संविधान (मनुस्मृति) सर्वोच्च स्थान रखता है। वेदों के बाद उसी का सर्वोच्च मह है।'

(ज) अमेरिका से प्रकाशित '**दि मैकमिलन फैमिली इंसाइक्लोपीडिया**' में भी मनु को मानवजा का आदिपुरुष और आदि-समाज-व्यवस्थापक बताया है—

"Manu is the progenitor of the human race. He is thus the lord and guardian of th living." (P. 131)

अर्थात्—'मनु मानवजाति का आदिपुरुष है। वह आदि-समाज का व्यवस्थापक या आदि-सभ्यता का पथप्रदर्शक राजा है।'

(झ) रूस के समाजशास्त्री पी०डी० औसमेंस्की ने अपनी पुस्तक 'An New model of universe' में मनुस्मृति की वर्णव्यवस्था की भरपूर प्रशंसा करते हुए उसको विश्व की सर्वोत्तम समाजव्यवस्था कहा है—

"मनु की वर्णाश्रम व्यवस्था मानव-समाज की श्रेष्ठतम व्यवस्था है। गुण-कर्म पर आधारित वर्णव्यवस्था से श्रेष्ठ अन्य कोई समाज व्यवस्था मानव-समाज के लिए सोची नहीं जा सकती। मनु की वर्णव्यवस्था साम्यवाद और पूंजीवाद दोनों के दोषों से रहित है, परन्तु इसमें दोनों की विशेषताएँ निहित हैं। जब तक मनु की वर्णव्यवस्था समाज में पुनः स्थापित नहीं हो जाती तब तक मनुष्य जाति का समग्र उत्थान नहीं हो सकता।"

(ञ) इंगलैंड के प्रसिद्ध लेखक डॉ० जी०एच०मीज ने वर्णव्यवस्था के पहले तीन वर्णों में समाज को बांटते हुए कहा है कि इस व्यवस्था के होने पर धरती स्वर्ग में बदल जाएगी (वर्क, वैल्थ एण्ड हैप्पिनैस आफ मैनकाइंड)।

(ट) विश्व में इस व्यवस्था के प्रसार के सम्बन्ध में डॉ० अम्बेडकर का कथन निम्न प्रकार है—

"चातुर्वर्ण्य पद्धति.... यह सम्पूर्ण विश्व में व्याप्त थी। वह मिस्र के निवासियों में थी और प्राचीन फारस के लोगों में भी थी। प्लेटो इसकी उत्कृष्टता से इतना अभिभूत था कि उसने इसे सामाजिक संगठन का आदर्श रूप कहा था।" (डॉ० अम्बेडकर वाङ्मय खण्ड ७, पृष्ठ २१०)

(ठ) मैडम एनी बीसेण्ट (जर्मनी) ने मनुस्मृति की प्रशंसा करते हुए कहा कि 'यह ग्रन्थ भारतीय और अंग्रेज सभी के लिए समान रूप से उपयोगी है, क्योंकि आज के समस्यापूर्ण दैनिक प्रश्नों के समाधानात्मक उत्तरों से यह परिपूर्ण है।' (द साइंस एण्ड सोशल आर्गनाइजेशन, भूमिका, पृ० xxvii, भगवानदास)

(ड) बैलजियम के विद्वान् लेखक मनुस्मृति को अध्यात्म ज्ञान एवं वैधानिक प्रमाण में सर्वश्रेष्ठ ग्रन्थ मानते हैं। उनका कहना है कि यह जीवन के सत्यों को प्रतिपादित करता है। (द ग्रेट सीक्रेट, पृ० ९५)

(ढ) मैडम एच०पी० ब्लेवैट्स्की ने अपनी कृति 'Isis Unveiled' में मनुस्मृति को आदितम ज्ञानस्रोत प्रतिपादित किया है। पुरातत्त्ववेत्ता वी० गार्डन चाईल्ड ने इस मत का समर्थन किया है। (केवल मोटवानी रचित पूर्वोद्धृत ग्रन्थ, पृ० १९७-२०१)

(ण) संस्कृत के विद्वान् और ब्रिटेन की 'ईस्ट इंडिया कम्पनी' द्वारा भारत में नियुक्त सुप्रीम कोर्ट के न्यायाधीश सर विलियम जोंस ने मनुस्मृति के अंग्रेजी अनुवाद की भूमिका में मनुस्मृति की अनेक विशेषताओं का उल्लेख करते हुए लिखा है—

A spirit of subline devotion, of behevolence to mankind, and the amiable tenderness to all sentiment creatures pervades the whole work; the style of it has certain austere majesty that sounds like the language of legislation and extorts a respectful awe; the sentiments of independence on all being but God, and the admonitions even to the kings are truely noble. Illustitutes of Hindu Law the ordinances of Manu according to the gloss of kulluka. (Verbally translated from the original Sanskrit with a pretace. P.S. 1884 में प्रकाशित)

अर्थात् 'इस ग्रन्थ (मनुस्मृति) में गम्भीर श्रद्धा के भाव हैं, मानवता के प्रति उदार भाव है। इसमें सभी

प्राणधारियों के प्रति सौम्यतायुक्त संवेदनशीलता सर्वत्र पायी जाती है। इसकी शैली सादगी युक्त गम्भीर है जो विधि-विधान की भाषा लिये है, जो पाठकों में आदरयुक्त भय तथा विस्मय भर देती है, जो ईश्वर के अतिरिक्त अन्य सभी निर्भीक तथा स्वतन्त्र रहने के भाव जाग्रत करती है तथा इसमें सम्राटों तक के गलत कामों के लिए भर्त्सना के विचार आये हैं। ये सभी विषय निश्चय ही श्रेष्ठ हैं।'

मनु के विधान के लिए ऐसे प्रशंसापूर्ण सटीक उद्गार पर्याप्त विदेशी विद्वानों ने प्रकट किये हैं।

### (इ) विदेशी लेखकों के मतानुसार मनु 'आदि-विधिप्रणेता'

महर्षि मनु की ख्याति प्राचीन काल में तत्कालीन विश्वभर में थी और आज भी है। अन्तरराष्ट्रीय स्तर पर उनको जो महत्त्व प्राप्त है वह भारतीयों के लिए गौरव का विषय है। कुछ प्रमाण द्रष्टव्य हैं—

(ण) अमेरिका से प्रकाशित **'इंसाइक्लोपीडिया ऑफ दि सोशल सांइसिज'** में मनु को 'आदिसंविधानदाता' और मनुस्मृति को सबसे प्रसिद्ध 'विधिशास्त्र' बताया है—

"Theroughout the father east Manu is the name of the founder of law. Manu Law book are knoun....in later times the name 'MANU' became a title which was given to juristic writers of exceptional eminence." (P. 260)

अर्थात्—'पूर्वी देशों में सुदूर तक मनु का नाम विधि-प्रतिष्ठाता के रूप में जाना जाता है। मनु का संविधान (मनुस्मृति) भी प्रसिद्ध है। परवर्ती समय में मनु का नाम इतना महत्त्वपूर्ण बन गया कि उन देशों में संविधान निर्माताओं को 'मनु' नाम की उपाधि प्राप्त होने लगी। उनको 'मनु' कहकर पुकारा जाता था।'

(त) संस्कृत-साहित्य के प्रसिद्ध समीक्षक और विद्वान् ए०ए० मैकडानल अपने **'ए हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिटरेचर'** में मनुस्मृति को सबसे प्राचीन और महत्त्वपूर्ण संविधान मानते हैं—

"The most important and earliest of the matricol smrities is the Manava Dharma Shastra, or cod of Manu." (P. 432)

अर्थात्—'स्मृतियों में सबसे प्राचीन और महत्त्वपूर्ण मानव-धर्मशास्त्र है जिसको मनु का संविधान कहा जाता है।'

(थ) यूरोपियन लेखक पी० थॉमस ने अपनी 'Hindu religion Customs and manners' नामक प्रसिद्ध पुस्तक में मनु को भारतीयों का 'प्रथम संविधानदाता' और मनुस्मृति को सबसे प्राचीन तथा सबसे महत्त्वपूर्ण 'संविधान' माना है—

"Manu seems to have been the first law-giver of indo aryans and all Latter law givers accept his authority as Unquestionable." (P. 102)

अर्थात्—'मनु भारतीयों और यूरोपीय आर्यों के प्रथम विधिदाता हैं। सभी परवर्ती विधिदाता उनके संविधान मनुस्मृति को संदेहरहित मानते हैं।'

(द) जर्मन के प्रसिद्ध दार्शनिक फ्रीडरिच नीत्से "The will to power" में मनुस्मृति को एक उत्तम पठनीय संविधान की संज्ञा देते हैं। मनु उस संविधान के दाता हैं—

"Close the Bible and open the code of Manu." (Val. 1, Book II, P. 126)

=बाइबल को पढ़ना बन्द करो और मनु के संविधान (मनुस्मृति) को पढ़ो।

(ध) यूरोपियन लेखक लुईस रेनो अपनी पुस्तक 'Religion of ancient India' में मनुस्मृति को ए

कानून का शिक्षाप्रद शास्त्र मानते हैं—

"The laws of Manu provide a good illistration of the interlacing of themes in Indian literature, here we have a legislative text, or at any rate a book of legal maxims." (P. 49)

अर्थात्—मनु के कानूनी विधान बहुत अच्छी शिक्षा देने वाले हैं। वे शिक्षाएँ भारतीय साहित्य से जुड़ी हुई हैं। मनु की पुस्तक एक संवैधानिक पुस्तक है जो हमें कानूनी विधि-विधानों की जानकारी देती है।

(न) न्यू जर्सी (अमेरिका) से प्रकाशित 'दि मैकमिलन फेमिली इंसाइक्लोपीडिया' में हिन्दू कानून में मनुस्मृति को महत्त्वपूर्ण संविधान माना गया है—

"Manu, his name is attached to the most important codidication of Hindu law, the Manava-dharam shastra (Law of Manu)" (Vol. 13, P. 131)

अर्थात्—'मानव धर्मशास्त्र अर्थात् मनु का संविधान हिन्दू विधि-विधानों की एक बहुत महत्त्वपूर्ण संहिता है। उसके रचयिता मनु हैं।'

(प) संस्कृत साहित्य के समीक्षक एवं साहित्यकार ए०बी० कीथ अपने **'ए हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिटरेचर'** में मनु को विधिदाता और न्यायमूर्ति स्वीकार करते हैं—

"Manu, he was the renewer of secrificial ordinances and the dispenser of maxims of justice." (P. 440)

अर्थात्—'मनु धार्मिक विधियों तथा न्याय की विधियों का सर्वप्रथम प्रदाता था।'

(फ) **'प्रिंसिपल ऑफ पोलिटिकल साइंस'** में आर०एन० गिलक्रिस्ट मनुस्मृति को सबसे प्रभावी हिन्दू कानून मानते हैं—

"The most influential basis of Hindu law is the code of Manu." (P. 163)

अर्थात्—'मनु का संविधान (मनुस्मृति) हिन्दू कानून के रूप में सबसे प्रभावशाली संविधान है।'

विदेशी साहित्य में मनु का **'आदिविधिदाता'** के रूप में मूल्यांकन पूर्णतः सही है। मनु इस गौरवपूर्ण पद के वस्तुतः अधिकारी हैं। आज कुछ भारतीय अपने पूर्वज मनु की निन्दा करके जहाँ अपनी अज्ञानता का ढिंढोरा पीट रहे हैं वहीं अपने इतिहास, साहित्य, संस्कृति, सभ्यता और पूर्वजों का अपने हाथों अपमान कर रहे हैं, जबकि अधिकांश विदेशी लेखक मनु को सम्मान दे रहे हैं।

## (ई) मनुस्मृति पर विदेशी विद्वानों का शोधकार्य और भाष्य—

विश्वभर में मनुस्मृति के प्रभाव और भारत एवं आसपास के देशों में उसकी महत्ता को देखकर अनेक विदेशी विद्वान् मनुस्मृति की ओर आकृष्ट हुए। उनके द्वारा मनुस्मृति-विषयक अनेक ग्रन्थ रचे गये। उनमें से प्रमुख का विवरण इस प्रकार है, जिनमें मनुस्मृति की प्रतिष्ठा को स्वीकार किया गया है—

सन् १७८६ में मनु-आधारित हिन्दू कानूनों के फारसी अनुवाद का अंग्रेजी रूपान्तरण प्रकाशित हुआ। १७९४ में मनुस्मृति का सर विलियम जोंस कृत अंग्रेजी अनुवाद छपा। विलियम जोंस न्यायाधीश के रूप में भारत आये थे। यहाँ के समाज में मनुस्मृति के महत्त्व को देखकर उन्होंने उसको एक विद्यार्थी की तरह बनकर पढ़ा। १८२५ में जी०सी० हॉगटन रचित अंग्रेजी अनुवाद प्रकाशित हुआ। फ्रैंच भाषा में १८३३ में पार०ए० लॉअसलयूर डैसलांगचैम्पस का ग्रन्थ ' LOIS DE MANOU ' ग्रन्थ छपा, जो मनुस्मृति का भाष्य तथा विवेचन था। १८८४ में हापकिंज का 'The Ordinances of Manu' छपा। १८८६ में ऑक्सफोर्ड से 'The sacred

books of the east series' के अन्तर्गत २४वें खण्ड में मैक्समूलर और ब्यूहलर के भाष्य एवं समीक्षायुक्त मनुस्मृति का अनुवाद प्रकाशित हुआ। १८८७ में जे० जौली द्वारा कृत जर्मन भाषा का अनुवाद छपा। इन प्रकाशनों से विदेशों में मनु और मनुस्मृति का खूब प्रचार-प्रसार हुआ।

उपर्युक्त विवरणों से हमें जानकारी मिलती है कि मनुस्मृति का तत्कालीन विश्व के पर्याप्त भाग में प्रसार था। उस पर विदेशी विद्वानों को भी गर्व है। भारत के लिए तो यह **'प्रथम संविधान'** महान् गौरव का विषय है ही। स्पष्ट है कि मनुस्मृति आज अन्तरराष्ट्रीय स्तर के अध्ययन का विषय बन चुकी है। भारत की धरोहर विश्व की धरोहर बन चुकी है। मनु और मनुस्मृति पर कोई भी पूर्वाग्रहयुक्त विपरीत टिप्पणी करने से पूर्व हमें यह विचार लेना चाहिए कि उसका विश्वस्तर पर क्या प्रभाव पड़ेगा और कहीं हम अपने गौरव को स्वयं तो नष्ट नहीं कर रहे हैं?

## २. मनुस्मृति का मूल प्रवक्ता कौन ?

अतिप्राचीन काल से अध्यावधि पर्यन्त भारतीय वाङ्मय, संस्कृति-सभ्यता, धर्म, आचार-व्यवहार, कानून, पठन-पाठन आदि प्रत्येक क्षेत्र पर अपना न्यूनाधिक प्रभाव बनाये रखने वाले मनुस्मृति या मानवधर्म-शास्त्र जैसे विशिष्ट ग्रन्थ का मूल प्रवक्ता या रचयिता सम्बन्धी प्रश्न आज विवादों, शंका-सन्देहों के भंवर में फंसा हुआ है, यह आश्चर्य की बात है। यद्यपि इस विवाद के बीज पूर्वकालीन साहित्य में भी पाये जाते हैं, किन्तु आधुनिक अनुसन्धान ने इसे वृक्ष का रूप दे दिया तथा लेखकों ने अपनी-अपनी ऊहाओं, कल्पनाओं, अटकलों से इसे विवादास्पद बना दिया।

मनुस्मृति में हुए प्रक्षेप भी इसमें प्रमुख कारण हैं। आज इस बात की अति-आवश्यकता है कि प्रक्षेपों का अनुसन्धान करके उसके पश्चात् मनुस्मृति सम्बन्धी प्रश्नों पर विचार किया जाये। तभी निर्भ्रान्त निष्कर्ष निकल सकते हैं।[१९] मनुस्मृति के मूल रचयिता या प्रवक्ता के सम्बन्ध में इस समय चार मत प्रचलित हैं—

**( अ ) मनुस्मृति के मूल रचयिता या प्रवक्ता स्वायम्भुव मनु हैं।**

**( आ ) मनुस्मृति वैवस्वत मनु द्वारा प्रोक्त या रचित है।**

**( इ ) मनुस्मृति भृगुप्रोक्त है।**

**( ई ) मनुस्मृति ब्रह्माप्रोक्त है।**

आगे इन सभी मतों के पक्ष-विपक्ष पर सप्रमाण और प्रक्षिप्त श्लोकों की विवेचनापूर्वक विचार किया जाता है।

### ( अ ) मनुस्मृति के प्रवक्ता—स्वायम्भुव मनु

अधिकांश विचारक इस मत से सहमत हैं कि मनुस्मृति का मूल प्रवक्ता मनु है और वह भी **स्वायम्भुव मनु** ही है। मैं भी इसी निष्कर्ष पर पहुँचा हूँ। इस सम्बन्ध में प्राप्त सामग्री के आधार पर दो प्रकार से विचार किया जा सकता है—अन्तःसाक्ष्य के आधार पर, और बाह्यसाक्ष्य के आधार पर। प्रथम, अन्तःसाक्ष्य के आधार पर विचार किया जाता है। उसके लिए पहले मनुस्मृति की रचनाशैली को समझना आवश्यक है।

**१. मनुस्मृति की रचनाशैली**—मनुस्मृति के अध्ययन से ज्ञात होता है कि मनुस्मृति की रचना शैली

१९. लेखक ने मनुस्मृति के प्रक्षेपों का अनुसन्धान करके अन्तःसाक्ष्य सिद्ध सात मानदण्डों के आधार पर उनका निर्धारण किया है। इस विषय में अधिक जानकारी के लिए द्रष्टव्य है आगे द्वितीय अध्याय में उनका सोदाहरण विवरण।

**'प्रवचनशैली'** है, अर्थात् मनुस्मृति मूलतः प्रवचन है। बाद में मनु के शिष्यों ने उसका संकलन करके उसे एक शास्त्र या ग्रन्थ का रूप दिया है। मनुस्मृति के भूमिका रूप प्रथम अध्याय के पहले चार श्लोकों के **''मनुम्........अभिगम्य महर्षयः......वचनमब्रुवन्''** (१.१), **''भगवन् सर्ववर्णानां.......धर्मान्नो वक्तुमर्हसि''** (१.२), **''त्वमेको ह्यस्य सर्वस्य.......कार्यतत्त्वार्थवित् प्रभो''** (१.३), **''प्रत्युवाच..... महर्षीन् श्रूयताम् इति''**(१.४) आदि वचनों से ज्ञात होता है कि अपने मूलरूप में मनुस्मृति महर्षियों की जिज्ञासा का दिया गया उत्तर है, जो प्रवचनरूप में है। ये सभी श्लोक और विशेषरूप से **''स तैः पृष्टः''** (१.४) पदप्रयोग यह सिद्ध करता है कि इसे बाद में अन्य व्यक्ति ने संकलित किया है। यह प्रवचनों के रूप में सुना-सुनाया गया है, इसी कारण इसके प्रत्येक प्रसंग के प्रारम्भ या अन्त अथवा दोनों स्थानों पर सुनने-सुनाने वाली क्रियाओं का प्रयोग है, यथा—**'वक्तुमर्हसि'** (१.२), **'श्रूयताम्'** (१.४), **'तत्तथा वोऽभिधास्यामि'** (१.४२), **'एषा समासेन प्रकीर्तिता.....वर्णधर्मान्निबोधत'** (१.१४४), **'एष प्रोक्त... कर्मयोगं निबोधत'** (२.४३), **'स्त्रीविवाहान्निबोधत'** (३.२०), **'एतद्वोऽभिहितं.....श्रूयतामिति'** (३.२८६), **'एषोदिता'** (४.२५९), **'प्रवक्ष्यामि'** (५.५७), **'वः प्रोक्तः......श्रृणुत निर्णयम्'** (५.११०), **'उक्तो वः.... धर्मान्निबोधत'** (५.१४६), **'एष वोऽभिहितः......राज्ञां धर्मं निबोधत'** (६.९७), **'राजधर्मान् प्रवक्ष्यामि'** (७.१), **'तत्तद्वोऽहं प्रवक्ष्यामि'** (७.३६), **'एष उक्तः'** (८.४०९), **'दायभागं निबोधत'** (९.१०३), **'एषोऽखिलः उक्तः'** (९.३२५), **'एषः कीर्तितः.......परं प्रवक्ष्यामि'** (१०.१३१), **'तान्वोऽभ्युपायान् वक्ष्यामि'** (११.२१०), **'एष वोऽभिहितः.....इमं निबोधत'** (११.२२६), **'समासेन वक्ष्यामि'** (१२.३९), **'इदं निबोधत'** (१२.८२) आदि। यहां यह भी स्मरणीय है कि मौलिक संकलन वही कहाता है जो मूलप्रवक्ता की बातों का यथावत् रूप में संकलन किया गया हो।

यह भी ध्यान देने की बात है कि सम्पूर्ण मनुस्मृति में प्रारम्भ से अन्त तक कहने-सुनाने की क्रियाओं में उत्तम पुरुष का प्रयोग है—**'अभिधास्यामि'** (१.४२), **'प्रवक्ष्यामि'** (५.५७), **'राजधर्मान् प्रवक्ष्यामि'** (७.१), **'अहं प्रवक्ष्यामि'** (७.३६), **'परं प्रवक्ष्यामि'** (१०.१३१), **'वक्ष्यामि'** (११.२१०), **'समासेन वक्ष्यामि'** (१२.३९) आदि।

इस शैली की पुष्टि निरुक्त में वर्णित इस तथ्य से भी होती है कि अत्यन्त प्राचीन काल में साक्षात्कृतधर्मा ऋषियों द्वारा प्रवचनों, उपदेशों के माध्यम से ही शिक्षा दी जाती थी और वह प्रमुखतः शिष्य-परम्परा के रूप में सुरक्षित रहती थी, लिपिबद्ध ग्रन्थों को पढ़ाकर नहीं। लिपिबद्ध ग्रन्थों के माध्यम से विद्याओं की शिक्षा की परम्परा पर्याप्त समय पश्चात् आयी, जब लोग उपदेशग्रहण करने में आलस्य, उदासीनता और उत्साहहीनता प्रदर्शित करने लगे।[२०] महर्षि दयानन्द की मान्यता के अनुसार सूर्यवंशी राजा इक्ष्वाकु के समय उपदेशों को लिपिबद्ध करने की परम्परा प्रचलित होने लगी थी।[२१] इस प्रकार हम कह सकते हैं कि मनुस्मृति की प्रवचनशैली, १.१-४ श्लोकों में वर्णित घटना, जिसमें कि महर्षि लोग वैयक्तिक दृष्टि से मनु के पास धर्मजिज्ञासा लेकर आते हैं और फिर मनु ही उनका उत्तर देते हैं, तथा सम्पूर्ण मनुस्मृति में प्रारम्भ से अन्त तक मनु द्वारा १.४ से प्रारम्भ की गई कहने-सुनाने की क्रियाओं का उत्तम पुरुष एकवचन में प्रयोग है। ये बातें यह सिद्ध करती हैं

२०. **साक्षात्कृतधर्माण ऋषयो बभूवुः, तेऽवरेभ्योऽसाक्षात्कृतधर्मभ्य उपदेशेन मन्त्रान् सम्प्रादुः। उपदेशाय ग्लायन्तोऽवरे बिल्मग्रहणायेमं ग्रन्थं समाम्नासिषुर्वेदं च वेदांगानि च।** (निरु० १.१९)

२१. उपदेश मञ्जरी, नवम उपदेश, पृष्ठ ६२

कि मनुस्मृति का प्रवक्ता मनु ही है।

यहाँ प्रसंगवश १.१-४ श्लोकों से सम्बन्धित शंका का समाधान करना भी आवश्यक है। कुछ लोगों का कथन है कि मनुस्मृति की भूमिका रूप ये श्लोक मौलिक श्लोकों के रूप में परिगणित नहीं किये जाने चाहियें क्योंकि ये मनुप्रोक्त नहीं हैं, और न ही इन्हें प्रामाणिक मानना चाहिये।

इसके उत्तर में कहा जा सकता है कि यद्यपि १-४ श्लोक मनुप्रोक्त श्लोकों की भांति मौलिक नहीं है तथापि ये शैली, घटना और प्रश्न के आधार पर मौलिक ही स्वीकार किये गये हैं, क्योंकि भूमिका के रूप में इनका उल्लेख है। मनुस्मृति की शैली से यह विदित होता है कि मनु के भावों (जो प्रवचन के रूप में थे) का संकलन भृगु या किसी अन्य शिष्य ने किया है। संकलयिता ने इन श्लोकों के द्वारा मनु के पास महर्षियों के आने की घटना और उनके प्रश्न का भूमिका में रूप में उल्लेख किया है। घटना मौलिक है, प्रश्न भी मौलिक हैं, अतः संकलन-शैली के अनुसार ये श्लोक मौलिक ही माने जायेंगे। जैसा कि कुछ टीकाकारों ने पांचवें श्लोक से मौलिक मनुस्मृति का प्रारम्भ माना है, उनका यह विचार भ्रान्तिपूर्ण है। मनुस्मृति संकलित शैली का ग्रन्थ है, इस दृष्टि से ये चारों श्लोक मौलिक संकलितरूप में ही हैं।

यहाँ यह भी स्पष्ट कर देना उपयोगी होगा कि इस शैली के आधार पर टीकाकारों ने उन सभी श्लोकों को मौलिक मान लिया है, जिनमें मनु के नामपूर्वक वर्णन है, जैसे—'**महर्षिर्मनुना भृगुः**' (१.६०), "**उक्तवान् मनुः**" (१.११८), "**मनुना परिकीर्तितः**" (१.१२६), "**मनुरब्रवीत्**" (८.३३९) आदि। उनका कहना है कि मनु के भावों के आधार पर मनुस्मृति को भृगु ने रचा है, अतः इस प्रकार के श्लोक असंगत नहीं लगते। यह विचार भी भ्रान्तिपूर्ण है, क्योंकि मनुस्मृति, मनु के भावों को लेकर रचा ग्रन्थ नहीं है, अपितु मनु के भावों का यथावत् उसी शैली में संकलन है। संकलन में मौलिक अंशों के बीच में संकलयिता की ओर से कोई बात नहीं कही जाती, अतः "**मनूक्तवान्**" आदि पद वाले श्लोक संकलयिता की ओर से कहे होने के कारण प्रक्षिप्त हैं, मौलिक नहीं। १.४ में '**श्रूयताम्**' कहकर मनु उत्तर देना आरम्भ करते हैं। इस शैली से सिद्ध है कि श्लोक के बाद मनु के द्वारा कहे विचारों का उत्तमपुरुष की शैली के माध्यम से जो कथन है वही मौलिक संकलन है, अन्य द्वारा नामोल्लेख पूर्वक प्रदर्शित वर्णन प्रक्षिप्त है। अतः उन सभी श्लोकों को मूल संकलन से परवर्ती माना जाना चाहिए, जो उत्तमपुरुष की शैली में नहीं हैं।

२. प्राचीनकाल से अद्यावधि पर्यन्त इस ग्रन्थ का 'मनुस्मृति' या 'मानवधर्मशास्त्र' नाम प्रचलित होना भी इसे मनुप्रोक्त सिद्ध करता है। यह मनु स्वायम्भुव मनु ही है जो चौदह मनुओं में प्रथम है। इस बात को मनुस्मृति में स्पष्ट भी किया है और विभिन्न स्थलों पर मनु के साथ स्वायम्भुव विशेषण का प्रयोग भी किया है।

३. प्रचलित मनुस्मृति में बीच-बीच में लगभग तीस 'स्थलों' पर मनु का नामोल्लेखपूर्वक वर्णन है। उनमें छह स्थलों पर स्पष्टतः स्वायम्भुव विशेषण का प्रयोग किया है।[२२] ये परम्परागत प्रक्षिप्त उल्लेख भी इसका

२२. (क) स्वायम्भुव मनु के नामोल्लेख वाले स्थल—१.३२-३६, ५८-६१, १०२; ६.५४; ८.१२४; ९.१५८॥
(ख) केवल मनु नामोल्लेख वाले स्थल—१.१-४, ११८, ११९, १२६; ३.३६, १५०; ४.१०३;५.४१; ८.१३९, १६८ २०४, २४२, २७९, २९२, ३३९; ९.१७, १८२, १८३, २३९; १०.६३, ७८; १२.१०७, १२६॥ १.१-४ को छोड़कर अन्य सभी श्लोक इस अनुसन्धान कार्य के आधार पर प्रक्षिप्त सिद्ध हुए हैं, तथापि उन्हें एक पारम्परिक जनश्रुति के समान पोषक आधार माना है।

प्रवक्ता स्वायम्भुव मनु को ही सिद्ध करते हैं।

४. निम्न प्रक्षिप्त श्लोकों में मनुस्मृति का रचयिता स्पष्ट वर्णन के साथ स्वायम्भुव मनु को बतलाया है—

**(क) इदं शास्त्रं तु कृत्वाऽसौ मामेव स्वयमादितः। विधिवद् ग्राहयामास मरीच्यादींस्त्वहं मुनीन्॥**
**स्वायम्भुवस्यास्य मनोः षड्वंश्या मनवोऽपरे॥** (१.५८, ६१)

**(ख) स्वायम्भुवो मनुर्धीमानिदं शास्त्रमकल्पयत्॥** (१.१०२)

यतोहि भृगु स्वायम्भुव मनु का शिष्य था (१.३४-३५; ३.१९४; १२.२), अतः भृगुवचनों में उल्लिखित मनु भी स्वायम्भुव मनु ही है, जिसको शास्त्र का कर्त्ता कहा है। इन श्लोकों का महत्त्वपूर्ण कथन यह है कि भृगुप्रोक्त कहने के साथ मनुस्मृति का मूल प्रवक्ता मनु को ही बताया गया है—

**(ग) यथेदमुक्तवान् शास्त्रं पुरा पृष्टो मनुर्मया॥** (१.११९)

**(घ) एवं स भगवान्देवो लोकानां हितकाम्यया।**
**धर्मस्य परमं गुह्यं ममेदं सर्वमुक्तवान्॥** (१२.११७)

**(ङ) ''मानवस्यास्य शास्त्रस्य''** (१२.१०७)

**(च) ''एतन्मानवं शास्त्रं भृगुप्रोक्तम्''** (१२.१२६)

हमारे अनुसन्धान के आधार पर ये सभी श्लोक प्रक्षिप्त सिद्ध हुए हैं, अतः मौलिकवत् प्रामाणिक नहीं हैं; किन्तु फिर भी इन्हें ऐतिहासिक पारम्परिक जनश्रुति के समान पोषक आधार के रूप में ग्रहण किया है।

५. ऐतिहासिक समीक्षक, ब्रह्मावर्त प्रदेश में स्थित बर्हिष्मती नगरी को स्वायम्भुव मनु की राजधानी मानते हैं। मनुस्मृति में ब्रह्मावर्त प्रदेश को शिक्षा और सदाचार का केन्द्र घोषित करके उसको सर्वोच्च महत्त्व दिया गया है (१.१३६-१३९)। इसी क्षेत्र में मनुस्मृति का प्रवचन-प्रणयन हुआ था। इससे भी मनुस्मृति का रचयिता स्वायम्भुव मनु होने का संकेत मिलता है।

मनुस्मृति के अन्तर्गत प्राप्त अन्तःसाक्ष्यसिद्ध प्रमाणों के अतिरिक्त बाह्यसाक्ष्य भी इस बात के बहुत से मिलते हैं कि मनुस्मृति का प्रवक्ता स्वायम्भुव मनु है। यथा—

(क) तैत्तिरीय आदि संहिताओं,[२३] ब्राह्मणग्रन्थों से लेकर अर्वाक्कालीन भारतीय वाङ्मय में स्वायम्भुव मनु ही एक धर्मशास्त्रकार या मनुस्मृतिकार के रूप में प्रमुखतः प्रसिद्ध है। अतः कहा जा सकता है कि मनु के नाम से प्राप्त होने वाले धर्मशास्त्र का रचयिता भी यही मनु है।

(ख) निरुक्त[२४] में, दायभाग के प्रसंग में किसी प्राचीन ग्रन्थ का श्लोक उद्धृत करके स्वायम्भुव मनु के मत का उल्लेख करते हुए कहा है कि 'दायभाग में पुत्र और पुत्री, दोनों का अधिकार होता है'। मनु के नाम से प्राप्त यह मत वर्तमान मनुस्मृति में ९.१३०, १९२ श्लोकों में निर्दिष्ट है। यह प्राचीन उल्लेख भी मनुस्मृति को स्वायम्भुव मनुकृत सिद्ध करता है।

३. महाभारत में, कई स्थलों पर स्वायम्भुव मनु को एक धर्मशास्त्रकार के रूप में उद्धृत किया है और

---

२३. (क) तैत्ति०सं० २.२.१०.२; ३.१.९.४॥ तां०ब्रा० २३.१६.७॥

(ख) मनु ने ब्राह्मणवाक्यों का भी प्रवचन किया था, इसके भी प्रमाण संहिताओं में मिलते हैं—''**आपो वा इदं निरमृजन्। स मनुरेवोदशिष्यत। स एतामिष्टिमश्यत्तामाहरत्तयायजत.....।**'' (काठ०सं० ११.२; तैत्ति०सं० ३.१.९.३० भी)।

२४. निरु० ३.४॥ अर्थसहित श्लोक द्रष्टव्य 'मनुकाल' शीर्षक में।

कुछ स्थलों पर उसके नामोल्लेख के साथ उनके मत और श्लोकों को भी उद्धृत किया है। वे सभी मत और श्लोक प्रचलित मनुस्मृति में पाये जाते हैं। यथा—

(क) दुष्यन्त-शकुन्तला प्रेम-प्रसंग में आठ-विवाहों का विधानकर्त्ता स्वायम्भुव मनु को बताया है।[२५]

(ख) शान्तिपर्व ३६ अध्याय में, मनुस्मृति के १.१-४ श्लोकों की घटना का यथावत् वर्णन करते हुए बताया है कि ऋषिलोग धर्मजिज्ञासा के लिए स्वायम्भुव मनु के पास पहुँचे। वहाँ मनुद्वारा दिये गये उत्तर में कुछ श्लोक ऐसे प्राप्त होते हैं जो वर्तमान मनुस्मृति में भी हैं, उनमें कोई-कोई तो यथावत् है, कोई किंचित् पाठान्तर से है, तो कोई यथावत् भाव वाला है।[२६]

(ग) शान्तिपर्व अध्याय ६७.१५-३० में, आदिकाल में लूटपाट, अराजकता आदि से तंग हुई प्रजा द्वारा मनु को राजा के रूप में वरण करने की घटना दी हुई है। वह मनु ब्रह्मा का पुत्र है, अतः वह भी स्वायम्भुव मनु की घटना है।[२७] मनु को राजा बनाने के बाद प्रजा द्वारा जो करनिर्धारण किया गया है, यथा—'पशु और सुवर्ण का पचासवां भाग कर देंगे', यह करव्यवस्था वर्तमान मनुस्मृति ७.१३० में मिलती है।[२८]

(घ) शान्तिपर्व अध्याय ३३५.४४, ४६ में एक धर्मशास्त्रकार के रूप में स्वायम्भुव मनु का ही वर्णन है।[२९]

(ङ) महाभारत में अनेक स्थलों पर केवल मनु नाम लेकर उसके श्लोक या भाव उद्धृत किये हैं। उनमें से बहुत-से श्लोक वर्तमान मनुस्मृति में यथावत् मिलते हैं और भाव तथा उनका गठन भी यथावत् है।[३०]

(च) महाभारत में एक महत्त्वपूर्ण श्लोक आता है जिसमें एक ही श्लोक में तीन महत्त्वपूर्ण बातें कही हैं—१. मनु ने वैयक्तिक एवं सामाजिक-धर्म का प्रवचन किया था, २. वह सृष्टि के आदिकाल में किया था, ३. वह वेदाधारित है। श्लोक है—

**धर्मसारं महाप्राज्ञ मनुना प्रोक्तमादितः। प्रवक्ष्यामि मनुप्रोक्तं पौराणं श्रुतिसंहितम्॥**

(आश्वेमेधिक पर्व०, अ० ९२ में श्लोक ५३ से आगे)

अर्थात्—'मैं मनुप्रोक्त सामाजिक और वैयक्तिक धर्म का सार तुम्हें कहूंगा। वह वेदाधारित है और उसे मनु ने सृष्टि के आदि में कहा था।'

---

२५. "**अष्टावेव समासेन विवाहा धर्मतः स्मृताः........मनुः स्वायम्भुवोऽब्रवीत्॥**" (आदि० ७३.८-९) ये श्लोक वर्तमान मनुस्मृति में ३.२०-३४ तक वर्णित हैं।

२६. (क) **तैरेवमुक्तो भगवान् मनुः स्वायम्भुवोऽब्रवीत्**"। महा०शान्ति० ३६.५॥
(ख) यथावत् श्लोक—महा०शान्ति० में ३६.३५, ४६, ४७; मनुस्मृति में क्रमशः; ३.११७; २.१३२; २.१३३॥ यथावत् भाव—महा०शान्ति० में ३६.२०; मनु में १२.१०८-१०९॥ पाठान्तरपूर्वक—महा०शान्ति० में ३६.२७, २८; मनु० में ४.२१८, २१७, २२०॥ भावग्रहण अन्य श्लोकों में भी है।

२७. महा०आदि० १.३२॥

२८. "**पंचाशद्भाग आदेयो राज्ञा पशु-हिरण्ययोः।**" (७.१३०)

२९. (क) "**मनुः स्वायम्भुवोऽब्रवीत्**" आदि० ७३.८-९॥ (ख) **तैरेवमुक्तो भगवान् मनुः स्वायम्भुवोऽब्रवीत् शुश्रूषध्वं यथावृत्तं धर्मं व्याससमासतः॥** शान्ति० ३६.६॥ (ग) शान्ति० १२ अ०॥ (घ) स्वायम्भुव मनु द्वारा शास्त्ररचना, शान्ति० ३३५.४४, ४६॥ आदि।

३०. "**मनुना चैव राजेन्द्र गीतौ श्लोकौ महात्मना**" शान्ति० ५६.३३॥ अन्यत्र- शान्ति० १२ अ०; ११८.२६; १२१.१०, १२॥

६. भागवतपुराण में भी कहा है कि आदिराजा राजर्षि मनु ने धर्मों का प्रवचन किया था—

**यः पृष्टो मुनिभिः प्राह धर्मान् नानाविधान् शुभान्।**

**नृणां वर्णाश्रमाणां च सर्वभूतहितः सदा। एतद् आदिराजस्य.....** ॥ (३.२५, ३८, ३९)

अर्थात्—'उस आदिराजा मनु ने आदिकाल में मुनियों के पूछने पर वर्णों और आश्रमों के अनेक धर्मों का प्रवचन किया था। वह ब्रह्मापुत्र मनु स्वायम्भुव ही था।'

७. इसी प्रकार वाल्मीकि-रामायण में राम बाली-सुग्रीव युद्ध के अवसर पर अपने द्वारा किये बाली के वध को धर्मानुकूल ठहराते हुए मनु का नाम लेकर उसके दो श्लोक उद्धृत करते हैं। वे श्लोक भी वर्तमान मनुस्मृति में हैं।[३१] इन उद्धरणों से यह सिद्ध होता है कि मनुस्मृति मनुप्रोक्त है।

८. विश्वरूप ने याज्ञवल्क्य स्मृति २.७३, ७४, ८३, ८५ पर भाष्य करते हुए वर्तमान मनुस्मृति के ८.६८, ७०-७१, १०५, १०६, ३०४ श्लोकों को उद्धृत किया है। वहाँ मनु का नाम स्वायम्भुव दिया गया है।

९. विज्ञानेश्वर ने याज्ञवल्क्य स्मृति के 'मिताक्षरा' भाष्य में, शंकराचार्य ने वेदान्तसूत्र भाष्य में, शबरस्वामी ने जैमिनि सूत्रों के भाष्य में, बौद्ध महाकवि अश्वघोष ने अपनी कृति 'वज्रकोपनिषद्' में, कवि भास ने 'प्रतिमा नाटक' में, गौतम, वसिष्ठ, आपस्तम्ब आदि ने अपने सूत्रग्रन्थों में,[३२] वलभी के राजा धारसेन के शिलालेख में,[३३] धर्मप्रसंग में जो मनु का निर्देश किया है तथा अपनी पुष्टि के लिए जो श्लोक उद्धृत किये हैं, वे मनु के ही हैं और वर्तमान मनुस्मृति में प्राप्त हैं। इनसे इस बात की पुष्टि हो जाती है कि इसका मूलरचयिता मनु ही है, भृगु आदि कोई अन्य व्यक्ति नहीं। यह स्पष्ट किया ही जा चुका है कि मनु के नाम से उल्लिखित धर्मशास्त्रकार स्वायम्भुव मनु ही प्रसिद्ध है।

## ( आ ) मनुस्मृति वैवस्वतमनुप्रोक्त

कुछ आलोचक मनुस्मृति को मनुप्रोक्त तो मानते हैं, किन्तु उस मनु को स्वायम्भुव न मानकर वैवस्वत मनु मानते हैं। ऐसा मानने के उनके कुछ निम्न आधार हैं—

१. मनुस्मृति के १.६१-६२ श्लोकों में स्वायम्भुव मनु के वंश का वर्णन करते हुए सातवें वैवस्वत मनु तक का उल्लेख है। पहले मनु के जीवनकाल में सातवें मनु का उल्लेख नहीं हो सकता, अतः यह सातवें वैवस्वत मनु की ही रचना है। ऐसा कुछ विद्वानों का विचार है।

२. कौटिल्य अर्थशास्त्र प्र० ८, अ० १२ में, आदिकाल में प्रजाओं द्वारा वैवस्वत मनु को राजा बनाने की घटना है। वहाँ जो कर-व्यवस्था दी है[३४] वह प्रचलित मनुस्मृति ७.१३०-१३२ से मिलती-जुलती है, अतः यह स्मृति वैवस्वतमनुप्रोक्त है।

इन आधारों का अनुशीलन करने पर इन पर आधारित यह मान्यता स्वयं अमान्य प्रतीत होती है। आइए, इन पर विचार करें।

१. मनुस्मृति के जिन श्लोकों में वैवस्वत मनु का उल्लेख है, वे निम्न हैं—

---

३१. वा० रामा० किष्कि० १८.३१-३२; मनु० में ८.३१६, ३१८॥

३२. उद्धरणस्थल द्रष्टव्य, 'मनुस्मृति महत्ता' शीर्षक की टिप्पणियों में।

३३. ५७१ ई० का शिलालेख।

३४. उद्धरण द्रष्टव्य 'मनुस्मृति का काल' शीर्षक के अन्तर्गत।

**स्वायम्भुवस्यास्य मनोः षड्वंश्या मनवोऽपरे। सृष्टवन्तः प्रजाः स्वाः स्वाः महात्मानो महौजसः॥**
**स्वारोचिषश्चोत्तमश्च तामसो रैवतस्तथा। चाक्षुषश्च महातेजा विवस्वत्सुत एव च॥** (१.६१-६२)

अर्थात्—'इस स्वायम्भुव मनु के वंश में महात्मा और महान् तेजस्वी अन्य छह मनु और हुए हैं, उन्होंने अपने-अपने काल में अपनी प्रजाओं की सृष्टि की थी। वे हैं—स्वारोचिष, उत्तम, तामस, रैवत, चाक्षुष और विवस्वत् का पुत्र वैवस्वत।'

मनुस्मृति में ये दोनों ही श्लोक प्रक्षिप्त सिद्ध होते हैं। इनकी प्रक्षिप्तता के कई कारण हैं(क) यह कहना चाहिये कि स्वायम्भुव मनु पहले ही अपने वंश की भावी छह पीढ़ियों का वर्णन नहीं कर सकते। पूर्व १.५८-६० श्लोकों के वर्णन से यह स्पष्ट है कि स्वायम्भुव मनु से परवर्ती कोई संकलनकर्ता यह बात कह रहा है और वह भावी छह पीढ़ियों और उनके कार्यों का पहले ही वर्णन कैसे कर सकता है? इस प्रकार ये श्लोक परवर्ती प्रक्षेप हैं और कालविरुद्ध वर्णन हैं। (ख) इनका पूर्वापर प्रसंग से भी विरोध है। पूर्वापर १.५७ और १.६४ श्लोकों से सृष्टि-उत्पत्ति की अवस्था और उसके काल का वर्णन चल रहा है। बीच के इन श्लोकों के अप्रासंगिक वर्णन ने उस प्रसंगक्रम को भंग कर दिया है। (ग) मनुओं के द्वारा चराचर सृष्टि का उत्पादन और पालन सृष्टिक्रमविरुद्ध वर्णन है। यह मनु की १.६, १४-२३ श्लोकों में वर्णित मान्यता के विरुद्ध भी है। ४. इस प्रसंग में भृगु द्वारा मनुस्मृति के प्रवचन का कथन भी असंगत है, क्योंकि इसकी शैली से यह मनुप्रोक्त ही सिद्ध होती है।[३५] इस प्रकार इन प्रक्षिप्त श्लोकों के आधार पर इसे वैवस्वत मनुप्रोक्त नहीं कहा जा सकता।

२. कौटिल्य अर्थशास्त्र में जो घटना वैवस्वत मनु के नाम से दी गई है, वह महाभारत शान्तिपर्व ६७.१५-३० में स्वायम्भुव मनु के प्रसंग में दी हुई है। कहा नहीं जा सकता कि कौटिल्य अर्थशास्त्रकार ने यह नामान्तर क्यों ग्रहण किया। यह किसी पाठभेद के कारण भी हो सकता है, अथवा यह भी सम्भव है कि वैवस्वत मनु ने इन व्यवस्थाओं को यथावत् और रुचिपूर्वक लागू किया हो, जिससे वे उसके नाम से प्रसिद्ध हो गई हों। वैसे कुछ वंशावलियों को देखकर और दोनों मनुओं का प्रथम राजा के रूप में वर्णन देखकर कई बार अन्वेषकों को दोनों की एकता का आभास होने लगता है। ये एकरूपवर्णन भी भ्रान्ति पैदा कर देते हैं। इतिहासानुसन्धाताओं ने इसका समाधान प्रस्तुत करते हुए स्पष्ट किया है कि स्वायम्भुव मनु सृष्टि का प्रथम राजा था और वैवस्वत मनु प्रलयोत्तरकालीन समाज का प्रथम राजा था, इस कारण दोनों का 'प्रथम राजा' के रूप में कथन है।

इनके अतिरिक्त अन्य बहुत-सी युक्तियाँ भी हैं, जिनका इस प्रसंग में उल्लेख किया जा सकता है और उनसे इसी मान्यता को बल मिलता है कि मनुस्मृति के प्रवक्ता मनु वैवस्वत नहीं अपितु स्वायम्भुव हैं, यथा—

३. मनुस्मृति में ऐसा कोई अन्तःसाक्ष्य नहीं मिलता जिसमें वैवस्वत मनु की शास्त्रप्रवक्ता के रूप में चर्चा हो। उपर्युक्त स्थल को छोड़कर अन्यत्र कहीं वैवस्वत का नाम भी नहीं है। उस स्थल पर भी केवल वंशावली है, मनुस्मृति के प्रवचन से उसका किसी प्रकार का सम्बन्ध नहीं दिखाया है।

४. मनुस्मृति में मनु के साथ भृगु का उल्लेख मिलता है। यह भृगु भी स्वायम्भुव मनु का शिष्य था, वैवस्वत मनु का नहीं।

५. यद्यपि भारतीय साहित्य में दोनों मनु प्रथम राजा के रूप में वर्णित हैं, किन्तु स्वायम्भुव मनु की अधिक

---

३५. शैली पर विस्तृत विवेचन 'मनुस्मृति का रचयिता स्वायम्भुव मनु' शीर्षकान्तर्गत द्रष्टव्य है।

ख्याति धर्मशास्त्रकार के रूप में है, जबकि वैवस्वत की एक राजा के रूप में।[३६] वैवस्वत का धर्मशास्त्रकार के रूप में उल्लेख नहीं के बराबर है।

६. वाल्मीकि रामायण में वैवस्वत मनु को सूर्यवंश का प्रथम राजा कहा है। उसी ने अयोध्या की स्थापना की।[३७] मनुस्मृति में अयोध्या का, तत्कालीन प्रदेश या भौगोलिक स्थिति का कहीं कोई वर्णन नहीं है, जबकि इसके विपरीत स्वायम्भुव के शासित प्रदेश ब्रह्मावर्त का सर्वोच्च महत्त्व प्रदर्शित है।[३८]

७. मनुस्मृति में स्वायम्भुव के परवर्ती मनुओं की अथवा वैवस्वत से पूर्व के मनुओं की किसी भी प्रकार की चर्चा का न होना भी इसे स्वायम्भुवकालीन सिद्ध करता है। इस स्थान पर केवल मनु के राज्य का उल्लेख है और वह प्रक्षिप्त है।[३९] शैली के आधार पर वह वैवस्वत के भी बहुत परवर्ती काल का प्रक्षेप सिद्ध होता है। यतोहि, वहाँ राजा पृथु का भी उल्लेख है, जो वैवस्वत मनु से सातवीं पीढ़ी में हुआ है।[४०]

८. मनुस्मृति १.७९, ८० में मन्वन्तर कालपरिमाण का वर्णन है। यदि मनुस्मृति वैवस्वत काल की होती तो वहाँ पूर्व मन्वन्तरों के व्यतीतकाल और नामों का उल्लेख अवश्य मिलता। केवल मन्वन्तर का वर्णन होना इस बात का द्योतक है कि यह प्रारम्भिक मन्वन्तर काल की कृति है, जबकि मन्वन्तर केवल एक कालपरिमाण रूप में प्रचलित हुआ है। मनुओं के व्यक्तिगत नामों पर इनका नामकरण बाद में निर्धारित हुआ है।

९. मनुस्मृति तथा अन्य ग्रन्थों में वर्णित वंशावलियां भी मनुस्मृति का सम्बन्ध स्वायम्भुव से सिद्ध करती हैं। मनुस्मृति में अनेक स्थलों पर मनु का सीधा सम्बन्ध ब्रह्मा से प्रदर्शित किया है। ब्रह्मा को विशेष महत्त्व भी दिया गया है, जैसे 'ब्रह्मावर्त' आदि नामकरण। वैवस्वत मनु का ब्रह्मा से सीधा सम्बन्ध न कुलवंश से है और न विद्यावंश से,[४१] जबकि स्वायम्भुव मनु का है। उसका नाम स्वायम्भुव भी स्वयम्भू अर्थात् ब्रह्मा का पुत्र या वंशज होने से 'स्वायम्भुव' है। मनुस्मृति में ब्रह्मा से सीधे सम्बन्ध की प्रवृत्ति और उसे महत्त्व प्रदान करने की भावना भी इसे स्वयंभूकृत सिद्ध करती है।

## (इ) मनुस्मृति भृगुप्रोक्त

मनुस्मृति को भृगुप्रोक्त मानने वालों के लिए आधारभूत सामग्री मनुस्मृति में ही प्राप्त है। परवर्ती ग्रन्थों में भी उसी को आधार बनाकर यह मान्यता प्रदर्शित की गई है कि मनुस्मृति भृगुप्रोक्त है। अतः यहाँ पहले उन्हीं श्लोकों की विवेचना की जानी आवश्यक है, जिनमें इसे भृगुप्रोक्त कहा गया है।

१. पूर्वोक्त विवेचन में मनुस्मृति की शैली पर पर्याप्त प्रकाश डाला गया है। उससे यह निष्कर्ष सामने आया है कि इसकी प्रवचन शैली से मनु ही इसके आदि-प्रवक्ता सिद्ध होते हैं। १.१-४ श्लोकों में वर्णित है कि साक्षात्कृतधर्मा ऋषि मानने के कारण ऋषि लोग मनु के पास आते हैं और धर्मसम्बन्धी जिज्ञासा करते हैं। जिज्ञासा

३६. "**मनुर्वैवस्वतो राजा-इत्याह। तस्य मनुष्या विशः**" (शत० १३.४.३.३)

३७. वा०रामा० बाल० ७०.२० में वंशपरिचय में प्रथम प्रजापालक कहा है। बाल० ५.६ में कहा है कि मनु ने ही अयोध्या को बसाया—"**अयोध्या नाम नगरी तत्रासील्लोकविश्रुता। मनुना मानवेन्द्रेण या पुरी निर्मिता स्वयम्।**"

३८. मनु० २.१७-२०॥

३९. "**पृथुस्तु विनयाद्राज्यं प्राप्तवान् मनुरेव च।**" (७.४२)

४०. वाल्मीकीय रामायण बाल० ७०.२४॥

४१. द्रष्टव्य, वाल्मीकीय रामायण के बालकाण्ड ७०.१९-२१ में प्रदर्शित वंशावली। ब्रह्मा से मरीचि, मरीचि से कश्यप, कश्यप से विवस्वान्, विवस्वान् से मनु वैवस्वत हुआ।

मनु से की है तो मनु ही उसका उत्तर देते हैं, और यह भी कि वही इस विषय के अपने समय के विशिष्ट विद्वान् हैं। वह उत्तर १.१-४ से प्रारम्भ होकर अन्त तक इसी शैली में चलता है। इस प्रकार किसी अन्य व्यक्ति के द्वारा ऋषियों के प्रश्न का उत्तर दिया जाना न तो शैलीसंगत है और न व्यावहारिक। बीच-बीच में बहुत-से श्लोकों में भृगु द्वारा प्रवचन करने का उल्लेख है। यह बड़ी अटपटी, अव्यावहारिक और अप्रासंगिक बात है कि ऋषिगण विशिष्ट विद्वान् होने के नाते आये तो मनु के पास हैं, प्रश्न भी उन्हीं से करते हैं और तदनुसार प्रारम्भ में उत्तर भी मनु ही देते हैं। किन्तु पुनः भृगु उत्तर देना शुरू कर देते हैं; जबकि अन्त तक शैली वही १.४ से आरम्भ मनु द्वारा उत्तर देने वाली चलती रहती है।

वस्तुतः मनुस्मृति में भृगु से सम्बन्धित सभी श्लोक प्रक्षिप्त हैं। भृगु के शिष्यों ने भृगु को महत्त्व प्रदान करने और मनु से जोड़ने के लिए उनका प्रक्षेप किया है। मनुस्मृति की शैली से, उनकी अव्यावहारिकता से और अप्रासंगिकता से यह निष्कर्ष निकलता है कि वे श्लोक मनुस्मृति में परवर्तीकाल में बलात् डाले गये हैं। किसी भी स्थल पर मनुस्मृति के प्रसंगों से पूर्वापर रूप में उनका तालमेल न होना और विरुद्ध वर्णन होना भी उन्हें बलात् किया गया प्रक्षेप सिद्ध करता है। यहां उनकी प्रक्षिप्तता पर विचार किया जा रहा है।

**क. एतद् वोऽयं भृगुः शास्त्रं श्रावयिष्यत्यशेषतः। एतद्धि मत्तोऽधिजगे सर्वमेषोऽखिलं मुनिः॥**
**ततस्तथा स तेनोक्तो महर्षिर्मनुना भृगुः। तानब्रवीत् ऋषीन् सर्वान् प्रीतात्मा श्रूयतामिति॥** (१.५९.६०)

अर्थात्—'यह भृगु मुनि इस मनुस्मृति शास्त्र को सम्पूर्ण रूप से आप लोगों को सुनाएगा, क्योंकि इसने इस सम्पूर्ण शास्त्र को भलीभांति मुझ मनु से सीखा है। महर्षि मनु के इस प्रकार कहने पर वह महर्षि भृगु जिज्ञासा की दृष्टि से आये उन सब ऋषियों को प्रसन्नचित्त होकर 'सुनिये' ऐसा बोले।'

**इन श्लोकों की प्रक्षिप्तता का विवेचन**—उपुर्यक्त शैलीगत आधार के अतिरिक्त ये श्लोक इन मानदण्डों के आधार पर भी प्रक्षिप्त सिद्ध होते हैं।

**१. प्रसंगविरोध**—पूर्वापर १.५७ और १.६४ श्लोकों में सृष्टि-उत्पत्ति की अवस्था और उसके काल का वर्णन है। इन श्लोकों के अप्रासंगिक वर्णन ने उस प्रसंगक्रम को भंग कर दिया है। मनु सृष्ट्युत्पत्ति विषयक जानकारी दे रहे हैं और यह प्रकरण १.१४४ (१.२५) में पूरा होगा। एक प्रचलित प्रकरण के पूर्ण हुए बिना, बिना ही प्रसंग के इस शास्त्र का अध्ययन-अध्यापन क्रम बतलाकर भृगु द्वारा शास्त्र सुनाने की बात कहना, विसंगतिपूर्ण, अटपटा एवं बलात् डाला गया प्रक्षेप है।

**२. अन्तर्विरोध**—१.५८ और १.६१-६३ श्लोक भी प्रसंग की दृष्टि से इन श्लोकों से सम्बद्ध हैं। उनमें १.६, १४-२३ में वर्णित सृष्टि-उत्पत्ति के क्रम के विरुद्ध वर्णन है। मनुओं से चराचर सृष्टि उत्पन्न नहीं हो सकती।

**३. शैली-विरोध**—मनुस्मृति मूलतः प्रवचन होने से उनके लिए मूल संकलन में 'शास्त्र' शब्द का व्यवहार नहीं बनता। यहाँ 'शास्त्र' पाठ इन्हें परवर्ती प्रक्षेप सिद्ध करता है।

**ख. यथेदमुक्तवान् शास्त्रं पुरा पृष्टो मनुर्मया। तथेदं यूयमप्यद्य मत्सकाशान्निबोधत॥** (१.११९)

अर्थ—'महर्षियों से भृगु मुनि कहते हैं, जैसे पहले मेरे पूछने पर महर्षि मनु ने मुझे इस शास्त्र का उपदेश किया था, वैसे ही आज आप लोग भी मुझसे सुनो।' यहां भृगु स्वयं मनु को आदिप्रवक्ता कह रहे हैं।

**इस श्लोक की प्रक्षिप्तता का विवेचन—१. प्रसंगविरोध**—पूर्वापर १.११० और १.१२० (२.१) श्लोकों में धर्म के स्वरूप के विवेचन का प्रसंग है। उस प्रसंग के मध्य बिना ही प्रसंग के 'मनु से शास्त्र सुनने और

फिर स्वयं सुनाने' की बात कहना असंगत है। इससे पूर्वापर प्रसंग भंग हो गया है।

**२. शैलीविरोध**—शैली की दृष्टि से यह श्लोक भृगु से भी भिन्न किसी व्यक्ति द्वारा रचित है। फिर मनु का तो किसी भी दृष्टि से नहीं हो सकता।

**ग. श्रुत्वैतानृषयो धर्मान् स्नातकस्य यथोदितान्। इदमूचुर्महात्मानमनलप्रभवं भृगुम्॥ १॥**
**स तानुवाच धर्मात्मा महर्षीन् मानवोभृगुः। श्रूयतां येन दोषेण मृत्युर्विप्रान् जिघांसति॥ ३॥**

इन ५.१-४ श्लोकों में महर्षि लोग भृगु से प्रश्न करते हैं कि अपने धर्म में स्थित रहते हुए भी विद्वानों को मृत्यु क्यों प्रभावित कर लेती है। भृगु उन्हें उत्तर देते हैं वेदों के अनभ्यास, सदाचारत्याग, आलस्य और अन्नदोष के कारण विद्वानों को मृत्यु मारती है।

**इन श्लोकों की प्रक्षिप्तता का विवेचन—१. शैलीविरोध**—शैली की दृष्टि से ये श्लोक भृगु से भी परवर्ती किसी अन्य व्यक्ति की रचना हैं क्योंकि इनमें भृगु का भी अन्य पुरुष की शैली में वर्णन है, जो स्वयं भृगुकृत नहीं हो सकता। स्मृति के प्रारम्भ में प्रश्न मनु से किया था। मनु के पास ही ऋषि आये थे। भृगु से पुनः प्रश्न और उसके द्वारा उत्तर मनुस्मृति की शैली के अनुरूप नहीं है।

**२. प्रसंगविरोध**—अग्रिम प्रसंग भक्ष्याभक्ष्य पदार्थों का है, जबकि इन श्लोकों में मृत्यु का कारण पूछा और बताया जा रहा है। यहाँ प्रश्न और उत्तर की असंगति इन्हें प्रक्षिप्त सिद्ध करती है।

**घ. चातुर्वर्ण्यस्य कृत्स्नोऽयमुक्तो धर्मस्त्वयानघ। कर्मणां फलनिर्वृत्तिं शंस नस्तत्त्वतः पराम्॥**
**स तानुवाच धर्मात्मा महर्षीन्मानवो भृगुः। अस्य सर्वस्य शृणुत कर्मयोगस्य निर्णयम्॥** (१२.१-२)

**इन श्लोकों की प्रक्षिप्तता का विवेचन—१. प्रसंगविरोध**—इससे पूर्व ११.२६६ श्लोक में मौलिक शैली के अनुसार पूर्वविषय की समाप्ति और अग्रिम कर्मविधि विषय के प्रारम्भ का संकेत है। उसके बाद पुनः प्रश्नोत्तर करना असंगत भी है और मनु की शैली के विपरीत भी।

**२. शैलीविरोध**—ये भी भृगु से परवर्ती व्यक्ति की रचनाएं है।

**ङ. इत्येतन्मानवं शास्त्रं भृगुप्रोक्तं पठन्द्विजः। भवत्याचारवान्नित्यं यथेष्टां प्राप्नुयाद् गतिम्॥** (१२.१३६)

अर्थ—'इस भृगु द्वारा प्रोक्त मानवशास्त्र को पढ़ने वाला द्विज सदा आचारवान् रहता है और इच्छित गति को प्राप्त करता है।'

**इस श्लोक की प्रक्षिप्तता का विवेचन**—इस श्लोक में मनुस्मृति के लिए 'शास्त्र' शब्द का प्रयोग इसे परवर्ती प्रक्षेप सिद्ध करता है। यह श्लोक भी भृगु से परवर्ती व्यक्ति द्वारा रचित सिद्ध होता है। यद्यपि इसमें इस स्मृति को मनुरचित कहा है, फिर भी भृगु का नाम महत्त्वप्राप्ति की इच्छा से जोड़ दिया है। इस प्रकार भृगु के नाम के उल्लेख वाले सभी श्लोक प्रक्षिप्त सिद्ध होते हैं।

१. यहाँ कुछ लोग यह शंका उठा सकते हैं कि जैसे मनु के नामोल्लेख वाले श्लोकों को पारम्परिक जनश्रुति के समान प्रमाण मानकर इसका कर्त्ता स्वायम्भुव मनु माना है, ऐसे ही भृगु नाम वाले के श्लोकों को भी प्रमाण क्यों न माना जाये?

इसका स्पष्ट-सा उत्तर है कि भृगु नामोल्लेख वाले श्लोकों की मनुस्मृति में कोई संगति ही नहीं जुड़ती। वे सभी बलात् प्रसंगविरुद्ध डाले हुए लगते हैं। यद्यपि यह मानने में कोई आपत्ति नहीं है कि भृगु ने मनुस्मृति का प्रवचन किया होगा। लेकिन उसके प्रवचन के आधार पर उसके पश्चात् मूल मनुस्मृति का संकलन हुआ,

यह कथन बिल्कुल निराधार है। हो सकता है, प्रवचनों का आद्य संकलन भी भृगु ने किया हो, क्योंकि वह मनु के समकालीन था, किन्तु मौलिक संकलन में भृगु के नाम की कोई सम्बद्धता नहीं बनती। विशेष बात यह है कि भृगु नाम वाले श्लोकों में भी मनुस्मृति का मूल प्रवक्ता मनु को ही माना है।

२. प्रतीत होता है कि भृगु की अपनी कोई पृथक् संहिता रही है, जो आज उपलब्ध नहीं है। महाभारत शान्तिपर्व ५७.५१ में निम्न श्लोक भृगु के नाम से उद्धृत है—

**राजानं प्रथमं विन्देत् ततो भार्यां ततो धनम्। राजन्यसति लोकस्य कुतो भार्या कुतो धनम्॥**

यह श्लोक वर्तमान मनुस्मृति में नहीं है। इसी प्रकार विश्वरूप ने याज्ञवल्क्य स्मृतिभाष्य १.१८७, २५२ में जो श्लोक भृगु के नाम से उद्धृत किये हैं, वे भी मनुस्मृति में नहीं हैं। अपरार्क ने भृगु के नाम से निम्न श्लोक दिया है जिसमें मनु का नाम है—

**येषु पापेषु दिव्यानि प्रतिशुद्धानि यत्नतः।**
**कारयेत् सज्जनैस्तानि नाभिशस्तं त्यजेन् मनुः॥** (याज्ञवल्क्यस्मृति २.९६)

३. यदि वर्तमान मनुस्मृति भृगु संहिता होती तो इसका प्रारम्भ मनु के पास आने की घटना से न होकर भृगु के पास आने की घटना से अथवा उनसे की गई जिज्ञासा से होता, जैसा कि नारद, अग्नि, विष्णु, याज्ञवल्क्य, बृहस्पति आदि की स्मृतियों में हैं।[४२] मनुस्मृति का मनु की घटना से प्रारम्भ भी यह संकेत देता है कि यह भृगुसंहिता या भृगु की रचना नहीं, मनु की है। ऐसा उदाहरण अन्य किसी स्मृति में नहीं पाया जाता, जैसा मनुस्मृति में भृगु को जोड़कर प्रस्तुत किया है।

४. कई ग्रन्थों में भविष्यपुराण का एक श्लोक उद्धृत मिलता है, जो इस बात का विवरण देता है कि स्वायम्भुव शास्त्र अर्थात् मनुस्मृति के आधार पर चार संहिताओं का निर्माण हुआ था—१. भृगुसंहिता, २. नारदसंहिता, ३. बृहस्पति संहिता, ४. आंगिरस संहिता।[४३] इनमें अन्तिम तीन उपलब्ध हैं, भृगुसंहिता उपलब्ध नहीं है। इन तीनों का प्रारम्भ भी उन-उन प्रणेताओं के नामों से है, यही शैली भृगु संहिता की रही होगी। स्पष्ट है कि मनुस्मृति से भिन्न कोई भृगुसंहिता रही है।

इन प्रमाणों और संकेतों से यह स्पष्ट है कि प्रचलित मनुस्मृति भृगुप्रोक्त नहीं है। प्रतीत होता है कि भृगुसंहिता का प्रचलन नहीं हो पाया तो भृगु परम्परा के शिष्यों ने मनुस्मृति में भृगु के नाम का समावेश कर दिया और उसे भृगु के प्रवचन का रूप दे दिया। परिणामतः भृगुसंहिता विलुप्त हो गयी।

## (ई) मनुस्मृति ब्रह्माप्रोक्त

एक मान्यता यह भी है कि वर्तमान मनुस्मृति मूलतः ब्रह्माप्रोक्त है। यद्यपि इस मान्यता को मानने वाले विचारकों की संख्या कम है। इसका स्रोत भी मनुस्मृति ही है। इसलिए यहाँ उस स्रोतरूप श्लोक पर ही विचार किया जाता है।

४२. अत्रिस्मृति का प्रारम्भ—''**हुताग्निहोत्रमासीनमत्रिं वेदविदां वरम्-इदं वचनमब्रुवन्**''
विष्णुस्मृति में—''**विष्णुमेकाग्रमासीनं..........पप्रच्छुर्मुनयः सर्वे॥**''
याज्ञवल्क्य स्मृति में—''**योगीश्वरं याज्ञवल्क्यं संपूज्य मनुयोऽब्रुवन्॥**''
बृहस्पतिस्मृति में—''**राजा..........भगवन्तं गुरुं श्रेष्ठं पर्यपृच्छद् बृहस्पतिम्॥**''

४३. हेमाद्रि तथा संस्कारमयूख आदि ग्रन्थों में भविष्यपुराण का यह श्लोक मिलता है—
**भार्गवीया नारदीया च बार्हस्पत्यांगिरस्यपि। स्वायंभुवस्य शास्त्रस्य चतस्रः संहिताः मताः॥**

मनुस्मृति में केवल एक स्थान पर यह उल्लेख आता है। स्वायम्भुव मनु कहते हैं—'इस ब्रह्मा ने इस स्मृति शास्त्र को रचकर सबसे पहले मुझ मनु को ही विधिपूर्वक पढ़ाया, और फिर मैंने मरीचि आदि दश मुनियों को ग्रहण कराया।' श्लोक है—

**इदं शास्त्रं तु कृत्वाऽसौ मामेव स्वयमादितः। विधिवद् ग्राहयामास मरीच्यादींस्त्वहं मुनीन्॥** (१.५८)

**इस श्लोक की प्रक्षिप्तता का विवेचन**—मनुस्मृति के प्रसंग में यह श्लोक प्रक्षिप्त सिद्ध होता है। इसकी प्रक्षिप्तता पर विचार करने से पूर्व यह स्पष्ट करना भी प्रासंगिक होगा कि भारतीय ऐतिहासिक परम्परा के अनुसार ब्रह्मा को आदिगुरु माना जाता है। इस कारण प्रत्येक विद्यावंश उसी से प्रारम्भ होता है। यदि ब्रह्मा से मनु ने इस विषय की शिक्षा प्राप्त की हो तो इसे मानने में कोई भी आपत्ति नहीं, किन्तु यह कहना आपत्तिजनक है कि इस शास्त्र को ब्रह्मा ने रचा, फिर उसे ही मनु को दिया, और मनु ने अन्य ऋषियों को। यह कथन निम्नलिखित कारणों से मनुस्मृतिसम्मत नहीं है—

**१. प्रसंगविरोध**—(क) इस श्लोक में ब्रह्मा शब्द का उल्लेख नहीं है। टीकाकारों ने पूर्व श्लोकों से इस पद की अनुवृत्ति ग्रहण की है। पूर्व श्लोकों में १.५०-५१ को छोड़कर कहीं भी ब्रह्मा नामक आदिपुरुष का वर्णन नहीं अपितु सृष्टिकर्त्ता ब्रह्म का है। १.५०-५१ श्लोक प्रक्षिप्त हैं। वहाँ से अनुवृत्ति भी ग्रहण नहीं की जा सकती क्योंकि उसके बाद ब्रह्म के वर्णन वाले कई सृष्टि-उत्पत्ति वाले कई श्लोक आ गये हैं। (ख) यहाँ यह श्लोक असंगत भी है, यतोहि पूर्वापर १.५७ व १.६४ श्लोकों में सृष्टि-उत्पत्ति की अवस्था और उसके काल-परिमाण का प्रसंग है। उस प्रसंग को भंग करके बिना ही किसी चर्चा के यह कथन करना नितान्त अनावश्यक एवं अप्रासंगिक है।

**२. अन्तर्विरोध**—यह श्लोक अगले १.५९-६३ श्लोकों से सम्बद्ध है, अतः इन सभी श्लोकों का यह एक ही प्रसंग है। इन श्लोकों में मनुष्यों से चराचर सृष्टि की उत्पत्ति का वर्णन है, जो सृष्टिक्रम-विरुद्ध एवं मनु की पूर्ववर्णित मान्यता १.६, १४-२३ के विरुद्ध है।

इस श्लोक में ब्रह्मा को इस शास्त्र का कर्त्ता कहने के कारण मनुस्मृति में पूर्वोक्त मनु और भृगु रचित वाली मान्यताओं से विरोध आ गया है। इस श्लोक से उत्पन्न विरोध को दूर करने के लिए टीकाकारों ने पर्याप्त प्रयास किया है किन्तु उनका वह प्रयास 'तथाकथित' ही रहा। उनका कहना है कि इसके मूल प्रवक्ता ब्रह्मा हैं तथापि इसे मनुकृत इसलिए कहा जाता है कि—मनु को ब्रह्मा ने शास्त्राशय रूप विधिनिषेध का अध्यापन कराया और मनु ने उसका प्रतिपादन करने वाला ग्रन्थ इस रूप में बनाया। दूसरे मत के अनुसार—इस ग्रन्थ के रचयिता ब्रह्मा ही हैं, तथापि मनु ने इसका ज्ञान प्राप्त कर स्वरूप तथा अर्थ के साथ इसे मरीचि आदि के लिए प्रकाशित किया। अतः यह मानवशास्त्र कहलाया। ये दोनों ही समाधान निराधार एवं अयुक्तियुक्त हैं। इसके विश्लेषण के लिए १.१-४ श्लोकों पर गहन दृष्टिपात करना होगा। इन श्लोकों के भाव और भाषा पर ध्यान देने से निम्न बातें स्पष्ट होती हैं—

(क) मनुस्मृति अपने मूलरूप में कोई पूर्वनिबद्ध शास्त्र नहीं अपितु मूलरूप में ऋषियों की जिज्ञासा का प्रवचन के रूप में दिया गया उत्तर है, जिसका बाद में संकलन हुआ है। महर्षि लोग मनु के पास आकर धर्मों को क्रमशः जानने की जिज्ञासा प्रकट करते हैं (१.१-३) और मनु ही उसका उत्तर देते हैं (१.४)।

(ख) इसके मूल प्रवक्ता भी मनु ही हैं। यही कारण है कि मनु अपने ज्ञान के अनुसार सीधे वेद से विज्ञात

बातों का ही मनुस्मृति में दिग्दर्शन कराते हैं (१.२३, २४, ८७, १२५, १२९)। यदि यह ज्ञान ब्रह्मा की परम्परा से प्राप्त होता या ब्रह्मा द्वारा प्राप्त होना इसकी विशेषता मानी जाती तो ऋषि लोगों को यहाँ मनु के लिए 'वेदों का ज्ञाता' कहने की आवश्यकता नहीं थी। वे यही कहते कि 'आप को ही ब्रह्मा से इस ज्ञान को प्राप्त करने का अहोभाग्य प्राप्त हुआ है, अतः आपसे ही पूछने आये हैं। किन्तु ऐसा किसी प्रकार का उल्लेख न होकर यहाँ उनकी व्यक्तिगत विद्वत्ता का ही संकेत स्पष्ट हो रहा है कि वे स्वयं ज्ञाता हैं इसलिए अपने ज्ञान के आधार पर ही इन्हें उत्तर देना है, वेदों में खोजा हुआ अपना ही आशय बताना है, दूसरे का नहीं।

(ग) यदि ब्रह्मा से यह ज्ञान प्राप्त किया होता, और ब्रह्मा के नाम के कारण ऋषियों को उस ज्ञान के प्रति आकर्षण होता, अथवा मनु को ब्रह्मा के नाम से उसमें कोई विशिष्टता या ख्याति की बात दिखाई पड़ती तो मनु सभी बातों के साथ 'ब्रह्मा ने मुझे यह कहा, यह बताया, या इसे उचित ठहराया, इसे नहीं' आदि कहते या उनके मत का उल्लेख करते। किन्तु मनुस्मृति के एक स्थल [९.१३८] को छोड़कर ब्रह्मा के मत का कोई उल्लेख नहीं है। कहीं भी ब्रह्मा के मत का उल्लेख न होना यह सिद्ध करता है कि मनुस्मृति की रचना के साथ ब्रह्मा का कोई सम्बन्ध नहीं है। ध्यान देने योग्य बात तो यह है कि धर्माधर्म को प्रदर्शित करते समय या तो ऋषि-मुनियों के मत का उल्लेख किया है या अपने मत का ही। जब ऋषि-मुनियों की मान्यता के अनेक स्थानों पर संकेत हैं [**'आहुर्मनीषिणः** (१.१७) **'धर्मस्य मुनयो गतिम्'** (१.११०; २.८८, १२४) आदि] तो यदि ब्रह्मा का इसके साथ तनिक भी सम्बन्ध होता, तो उसका उल्लेख प्रमुखता से आता। इससे सिद्ध हो जाता है कि मनुस्मृति के मूल प्रवक्ता स्वयं मनु हैं, ब्रह्मा का इसकी रचना से कोई सम्बन्ध नहीं है।

(घ) मनुस्मृति की शैली से यह सिद्ध होता है कि मनुस्मृति अपने मूलरूप में कोई निबद्धशास्त्र के रूप में नहीं थी। जब शास्त्र के रूप में नहीं थी तो इसके लिए मूल-संकलन से 'शास्त्र' संज्ञा का व्यवहार नहीं बनता। इस प्रयोग के न बनने से मनुस्मृति का ब्रह्मा से कोई सन्बन्ध सिद्ध नहीं होता। इस प्रकार इन श्लोकों में वर्णित शास्त्र शब्द ही असंगत है।

(ङ) मनुस्मृति अपने मूलरूप में ऋषियों की जिज्ञासा का दिया गया उत्तर है, जो प्रवचन के रूप में है। संकलन के बाद ही मनुस्मृति ने 'शास्त्र' का रूप ग्रहण किया और मौलिक संकलन वही कहा जा सकता है जो मूलप्रवक्ता की बातों का यथावत् रूप में संकलन हो, जबकि शास्त्र संज्ञा का प्रयोग मौलिक नहीं हो सकता क्योंकि, जो प्रवचन अभी किसी संकलन के या शास्त्र के रूप में नहीं आये हैं, उन्हें मनु 'शास्त्र' कहकर कैसे पुकारते? स्पष्ट है कि मनु के प्रवचन 'संकलन' का रूप लेने के बाद जब वे 'शास्त्र' के रूप में विख्यात हो गये, तब जाकर इस प्रकार के श्लोक मिलाये गये जिनमें इसे 'शास्त्र' शब्द से व्यवहृत किया गया है। इस प्रकार ५८-५९ श्लोकों में 'शास्त्र' शब्द का प्रयोग उन्हें परवर्ती प्रक्षेप सिद्ध करता है।

(च) कुछ विद्वानों की पूर्व प्रदर्शित उन दो युक्तियों के आधार पर यदि इसे मनुकृत माना जाता है तो युक्ति देने वाले उन विद्वानों को चाहिए कि वे इसे अन्तिम रूप में भृगुकृत मानें (भृगुसंकलित नहीं)। क्योंकि यदि आशय समझ कर—पढ़कर उसे बतलाने के कारण मनु इसके रचयिता हैं तो भृगु ने भी मनु के आशय को महर्षियों के समक्ष अपने शब्दों में कहा है [५८-६०]। इस प्रकार तो भृगु इसके रचयिता हुए। इस प्रकार ये युक्तियाँ स्वयं युक्तिदाताओं की मान्यता को खंडित कर रही हैं, अतः मान्य नहीं हैं।

इन युक्तियों से यह बात स्पष्ट हो गई है कि मौलिक श्लोकों के अनुसार मनुस्मृति की रचना के साथ ब्रह्मा

है। यदि यह प्रसंग मौलिक होता तो प्रसंगक्रम की दृष्टि से पितृयज्ञ के प्रसंग (३.८१, ८२) के साथ होना चाहिए था, किन्तु ऐसा न होकर खण्डित क्रम में इसका वर्णन है। यह क्रम की असंगति इसे मौलिक सिद्ध नहीं करती। इस प्रकार इन प्रसंगविरोधों के आधार पर ये सभी ३.११९ से २८४ तक श्लोक प्रक्षिप्त हैं।

**३. विषयविरोध**—३.६७वें श्लोक में ''**वैवाहिकेऽग्नौ कुर्वीत......पञ्चयज्ञविधानं च**'' कहकर गृहस्थ के लिए दैनिक पञ्चयज्ञों के वर्णन का संकेत किया है और समाप्तिसूचक ३.२८६वें श्लोक ''**एतत् वः अभिहितं सर्वं विधानं पाञ्चयज्ञिकम्**'' से भी यही सिद्ध है कि ६७ से २८६ श्लोकों का विषय केवल दैनिक पञ्चयज्ञों का विधान करना है। ३.११९ से २८४ श्लोकों में दैनिक पञ्चयज्ञों से भिन्न मासिक, त्रैमासिक आदि श्राद्धों का वर्णन है। यह वर्णन मनु के विषय-संकेत से बाह्य होने से विषयविरुद्ध है, अतः प्रक्षिप्त है।

इस प्रकार मृतकश्राद्ध की मान्यता मनुविहित न होकर अन्य द्वारा प्रक्षिप्त है। मनु द्वारा वर्णित श्राद्ध से अभिप्राय केवल परिवार के जीवित वयोवृद्धों और विद्वानों आदि की सेवा-शुश्रूषा से है।

## ४. नियोग प्रथा मनुविहित एवं वैदिक है—

### (अ) इस प्रथा के विधायक स्थल—

नियोग प्रथा एक विश्वव्यापी प्रथा रही है और बदले हुए रूपों में आज भी है। वैदिक काल में यह स्वैच्छिक थी जबकि ईसाइयों में अनिवार्य रही है।

मनु ने ९.५६-५९, ६२, ६३ श्लोकों में बहुत स्पष्ट शब्दों में नियोग का विधान किया है। वे कहते हैं कि सन्तान का अभाव होने पर (पति के मरने पर अथवा जीते हुए भी सन्तानोत्पत्ति में असमर्थ होने पर) स्त्री को अथवा विधवा को देवर अर्थात् पति के भाई से अथवा उसके वंशस्थ पुरुष से सन्तान प्राप्त कर लेनी चाहिए। प्रमुख श्लोक है—

**देवराद्वा सपिण्डाद्वा स्त्रिया सम्यङ्नियुक्तया। प्रजेप्सिताधिगन्तव्या सन्तानस्य परिक्षये॥** (९.५९)

(१) **नियोग का अर्थ**—'किसी कारण से नपुंसक हुए पति की स्त्री अथवा विधवा को सन्तान प्राप्ति के लिए किसी अन्य पुरुष से शारीरिक सम्बन्ध स्थापित करने की स्वीकृति देना।' नियोग के लिए 'नियुक्त करना' या 'नियोग की विधि' से अभिप्राय यह है कि जैसे समाज और परिवार में प्रसिद्धिपूर्वक विवाह होता है, उसी प्रकार नियोग भी होता है। इन्हीं के समक्ष पुत्र आदि प्राप्त करने के सम्बन्ध में निश्चय होते हैं। उस निश्चय के अनुसार चलना 'विधि' है, अन्यथा चलना 'विधि का त्याग' है। मनु ने यह भी स्पष्ट किया है कि यह शारीरिक सम्बन्ध केवल सन्तानप्राप्ति के लिए ही है, विलासिता के लिए नहीं। सन्तानप्राप्ति के पश्चात् यदि वे स्त्री-पुरुष सम्बन्ध स्थापित करते हैं तो दण्डनीय होते हैं (९.६२-६३)। भारत में यह परम्परा अत्यन्त प्राचीन है। इसमें वेदों, इतिहास और परम्पराओं के प्रमाण मिलते हैं—

(२) **वेदों में नियोग का विधान और इतिहास के प्रमाण**—

(क) **उदीर्ष्व नार्यभिजीवलोकं गतासुमेतमुप शेष एहि।**
**हस्तग्राभस्य दिधिषोस्तवेदं पत्युर्जनित्वमभि सं बभूथ॥** (ऋ० १०.१८.८)

अर्थ—''(नारि) विधवे! तू (एतं गतासुम्) इस मरे हुए पति की आशा छोड़ के बाकी पुरुषों में से (अभि जीवलोकम्) जीते हुए दूसरे पति को (उपैहि) प्राप्त हो, और (उदीर्ष्व) इस बात का विचार और निश्चय रख कि जो (हस्तग्राभस्य दिधिषोः) तुझ विधवा के पुनः प्राणिग्रहण करने वाले नियुक्त पति के सम्बन्ध के

लिए नियोग होगा तो (इदम्) यह (जनित्वम्) जना हुआ बालक उसी नियुक्त (पत्युः) पति का होगा और जो तू अपने लिए नियोग करेगी तो यह सन्तान (तव) तेरी होगी। ऐसे निश्चययुक्त (अभि सम्बभूथ) हो और नियुक्त पुरुष भी इसी नियम का पालन करे।'' (स०प्र० चतुर्थ समु०)

(ख) (प्रश्न) नियोग मरे पीछे ही होता है वा जीते पति के भी?

(उत्तर) जीते भी होता है—**अन्यमिच्छस्व सुभगे पतिं मत्॥** (ऋ० मं० १०, सू० १०)

जब पति सन्तानोत्पत्ति में असमर्थ होवे तब अपनी स्त्री को आज्ञा देवे कि हे सुभगे! सौभाग्य की इच्छा करनेहारी स्त्री तू (मत्) मुझ से (अन्यम्) दूसरे पति की (इच्छस्व) इच्छा कर क्योंकि अब मुझ से सन्तानोत्पत्ति की आशा मत कर। तब स्त्री दूसरे से नियोग करके सन्तानोत्पत्ति करे परन्तु उस विवाहित महाशय पति की सेवा में तत्पर रहे। वैसे ही स्त्री भी जब रोगादि दोषों से ग्रस्त होकर सन्तानोत्पत्ति में असमर्थ होवे तब अपने पति को आज्ञा देवे कि हे स्वामी! आप सन्तानोत्पत्ति की इच्छा मुझसे छोड़ के किसी दूसरी विधवा स्त्री से नियोग करके सन्तानोत्पत्ति कीजिए।

जैसा कि पाण्डु राजा की स्त्री कुन्ती और माद्री ने किया और जैसा व्यास जी ने चित्रांगद और विचित्रवीर्य के मर जाने के पश्चात् उन अपने भाइयों की स्त्रियों से नियोग करके अम्बिका में धृतराष्ट्र और अम्बालिका में पाण्डु और दासी में विदुर की उत्पत्ति की। इत्यादि इतिहास भी इस बात में प्रमाण है।'' (स०प्र० चतुर्थ समु०)

(३) **देवर शब्द का अर्थ और प्राचीन परम्परा का संकेत**—मनुस्मृति या वैदिक साहित्य में देवर शब्द का वर्तमान में प्रचलित—'पति का छोटा भाई' अर्थ न होकर विस्तृत अर्थ है। निरुक्त में 'देवर' शब्द की निरुक्ति निम्न दी है—

''**देवरः कस्मात् द्वितीयो वर उच्यते॥**'' (३.१५)

अर्थात्—''देवर उसको कहते हैं कि जो विधवा का दूसरा पति होता है, चाहे छोटा भाई या बड़ा भाई अथवा अपने वर्ण वा अपने से उत्तम वर्ण वाला हो। उससे नियोग करे, उसी का नाम देवर है।''

(स०प्र० ११६)

आजकल यह केवल पति के छोटे भाई के अर्थ में रूढ़ हो गया है। इस रूढ़ि के कारण स्त्री के विधवा हो जाने पर अधिकतर मृत-पति के छोटे भाई से ही उसका सम्बन्ध कर दिया जाता है। यह नियोगविधि का ही एक परिवर्तित रूप है। इस परम्परा से प्राचीन काल में नियोगप्रथा के अस्तित्व के संकेत मिलते हैं।

(४) यहाँ यह स्पष्ट कर देना भी आवश्यक है कि 'नियोग-व्यवस्था' मनु की मौलिक मान्यता है। इसके निम्न पोषक प्रमाण हैं—(क) नियोग-विधान की मान्यता पूर्वविहित और आधारभूत है। (ख) विषयसंकेतक श्लोकों में इस प्रसंग को प्रारम्भ और समाप्त करने का संकेत है (९.५६ और ९.१०३)। ये श्लोक अपने पूर्वापर प्रसंगों से शृंखलावत् जुड़े हैं, जो सिद्ध करते हैं कि यह मान्यता मौलिक है। (ग) ९.१४५-१४६ में नियोग से उत्पन्न पुत्र को दायभाग का पूर्ण अधिकार विहित है। यह भी इस मान्यता को मनुसम्मत सिद्ध करता है, और (घ) नियोग-विधि का त्याग करके उत्पादित पुत्र को धनाधिकार से ९.१४७ में वंचित किया गया है। इससे यह सिद्ध होता है कि मनु नियोग को ही स्वीकार्य मानते हैं, नियोगत्याग को नहीं।

## (आ) मनुस्मृति में इस परम्परा के खण्डनात्मक स्थल—

मनुस्मृति में ज्यों ही नियोग प्रथा का विधान पूर्ण होता है, उसके पश्चात् इसका खण्डन करने वाले श्लोक

मिलते हैं। ९.६४-६८ श्लोकों में इस प्रथा का खण्डन करते हुए कहा गया है कि 'नियोग नहीं कराना चाहिये, यह धर्महनन करना है। नियोग पशुधर्म है। राजा वेन के समय यह पशुधर्म प्रचलित हुआ है', आदि-आदि।

देखिए कुछ खण्डनात्मक श्लोक—

**नान्यस्मिन् विधवा नारी नियोक्तव्या द्विजातिभिः। अन्यस्मिन् हि नियुञ्जाना धर्मं हन्युः सनातनम्॥** (९.६४)

**अयं द्विजैर्हि विद्वद्‌भिः पशुधर्मो विगर्हितः। मनुष्याणामपि प्रोक्तो वेने राज्यं प्रशासति॥** (९.६६)

अर्थ—'विधवा स्त्री का किसी के साथ नियोग नहीं कराना चाहिए। नियोग कराने वाले लोग ऐसा करके सनातन धर्म का हनन करते हैं।' 'द्विज विद्वानों ने नियोग को पशुधर्म कहकर निन्दा की है। इसका प्रचलन राजा वेन के शासन काल में किया गया था।'

स्पष्ट है कि विधान के पश्चात् किया गया यह खण्डन परवर्ती है। विधान मौलिक और खण्डन उसकी प्रतिक्रिया में होता है, अतः यह नियोगविरोधी वर्णन मनुकृत नहीं है, किसी अन्य ने प्रक्षेप किया है।

पूर्वोक्त प्रमाणों से यह भी सिद्ध हो गया है कि यह प्रथा वेदोक्त है, अतः अतिप्राचीन भी है। इन श्लोकों में इसे वेन राजा के समय की कहना गलत है। आचार्य कौटिल्य ने भी इसका विधान अपने अर्थशास्त्र में किया है। इसका अभिप्राय यह है कि आचार्य कौटिल्य तक नियोग-व्यवस्था प्रचलित एवं मान्यता प्राप्त रही है। उन्होंने प्रकरण ६०, अध्याय ४ में कारण प्रदर्शनपूर्वक विभिन्न नियोगों का विधान किया है।

इनके अतिरिक्त उक्त खण्डनात्मक श्लोक निम्न कारणों से प्रक्षिप्त सिद्ध होते हैं—

**१. विषयविरोध**—विषय-संकेतक श्लोकों (९.५६, १०३) के निर्देशानुसार यह विषय स्त्रियों के लिए आपत्कालीन धर्मों और आपत्काल में सन्तानप्राप्ति का है। नियोग की मान्यता उस विषय से सम्बद्ध है, अतः मौलिक है। खण्डन की मान्यता का संकेतित विषय से कोई पूर्वापर प्रासंगिक सम्बन्ध नहीं है, अतः प्रक्षिप्त है।

**२. परस्परविरोध**—९.६६-६७ श्लोकों में राजा वेन के समय नियोग प्रथा के विस्तार का कथन है। राजा वेन मनु से कई पीढ़ी परवर्ती हैं, अतः ये श्लोक भी राजा वेन के बाद हुए किसी अन्य व्यक्ति द्वारा रचकर मिलाये गये हैं। राजा वेन अंग देश का राजा था। इसके पिता का नाम अनंग था जो कर्दम प्रजापति का पुत्र था। यह मनु से कई पीढ़ियों पश्चात् हुआ [महाभारत, शान्तिपर्व ५९.९६-९९]। काल-विरोध के आधार पर ये श्लोक मनुकालीन सिद्ध नहीं होते।

प्रक्षेपकर्त्ताओं द्वारा की गई निन्दा के अनुसार, यदि नियोग-प्रथा को राजा वेन द्वारा प्रारम्भ या समकालीन भी मान लें, तब भी यह प्रथा सृष्टि के आदि युगों की सिद्ध होती है, क्योंकि राजा वेन चौथे मनु चाक्षुष के वंश में उत्पन्न हुआ था।

## (इ) नियोगप्रथा की शास्त्रीय और ऐतिहासिक समीक्षा—

(क) **नियोग प्रथा का स्वरूप**—मनुस्मृति में प्रदर्शित नियोग प्रथा, वैदिक कालीन समाज में, **केवल आपत्काल के लिए** एक सहज स्वीकार्य प्रथा रही है। परिवार के सुख, पूर्णता तथा वंश के संरक्षण और स्त्री-संरक्षण के लिए इस प्रथा का प्रचलन हुआ था। यह प्राचीनकाल से लेकर पुराणकाल तक, और बदले हुए स्वरूप में आज तक भी मिलती है। पांच पाण्डव, धृतराष्ट्र, विदुर आदि, दर्जनों प्राचीन राजा, ऋषि-मुनि नियोगज सन्तानें थीं। पति या पत्नी की मृत्यु हो जाने पर अथवा पति या पत्नी के असाध्य रोग से ग्रस्त होने पर सन्तानार्थ यह विधि अपनाई जाती थी जो परिवार-संस्था को बचाने का उपयोगी उपाय थी। कई और विशेष

कारण हैं, प्राचीन राजतन्त्रों में अनेक युद्ध होते रहते थे, उनमें हजारों-लाखों लोग मारे जाते थे। कभी महामारि से घर-के-घर उजड़ जाते थे। उस स्थिति में गृहस्थ या स्त्री-हित का अन्य कोई उपयोगी उपाय नहीं हो सक था। वैदिक सभ्यता में बहुविवाह वर्जित था, विधवा स्त्रियों का न तो विवाह होना सम्भव था, न ही उस अराज स्थिति में स्त्रियों का सन्तानरहित एकाकी रहना सम्भव था। वैसी ही आपत्कालीन स्थितियों में इस प्रथा मूल्यांकन करना चाहिए, सामान्य स्थिति में नहीं, क्योंकि यह सामान्य स्थिति की प्रथा ही नहीं है।

कुछ लोग नियोगप्रथा को सुन-पढ़ कर नाक-भौं चढ़ाते हैं। ऐसे लोगों को आलोचना करने से पूर्व सामाजि मनोविज्ञान व इतिहास पर विचार करना चाहिए। जिस समाज में जो प्रथा प्रचलित होती है वह अपने सम में इतनी सहज होती है कि उसको घृणित होते हुए भी लोग सहजतया स्वीकार करते हैं, जैसे—हिन्दुओं औ कुछ दक्षिण-पूर्वी देशों में घृणित शिवलिंग तथा योनि पूजा और जैनियों तथा नागा साधुओं में पूर्णनग्न र की असभ्य प्रथा। उनको इनमें असहजता प्रतीत नहीं होती, जबकि चिन्तन करने पर सभ्य समाज के लिए प्रथाएं अत्यन्त असभ्य और घृणास्पद प्रतीत होती हैं। ऐसे ही कभी नियोगप्रथा समाजस्वीकृत, सहज औ मर्यादित प्रथा थी, विवाह की तरह। आज भी है, और किसी न किसी रूप में कई समाजों में है, तथा जब त मनुष्य समाज रहेगा, यह रहेगी।

(ख) **यूरोप और बाइबल में अनिवार्य नियोग परम्परा**—जिस यूरोपीय संस्कृति, रहन-सहन, आचा व्यवहार, खान-पान आदि का अनुकरण और गुणगान करने में आज अधिकांश भारतीय जन गौरव का अनुभ करते हैं, उसमें कई प्रकार की नियोग प्रथाएँ आज भी प्रचलित हैं। जैसे—वीर्यबैंकों की स्थापना करके कृत्रि गर्भाधान द्वारा इच्छित रूप और गुणवाली सन्तानों की प्राप्ति वहाँ की जा रही है, किराये की माताओं से सन्ता प्राप्त करना कानूनी रूप से मान्य और समाज-स्वीकृत है, बिना विवाह के स्त्रियों से सन्तानोत्पत्ति की जा र है। एक सन्तान किसी एक पुरुष की है तो दूसरी किसी अन्य पुरुष की। धनप्राप्ति के लोभ में '**किराये क मां**' का प्रचलन यूरोप के अनुकरण पर भारत में भी होने लगा है। वहाँ यौन-सम्बन्धों की बेहद स्वच्छन्द है। यहाँ तक कि बेहद घृणित प्रथा 'समलैंगिक विवाह' आज प्राय: सारे यूरोप में कानूनी मान्यता प्राप्त है, मनुष्य की पशु से भी पतित अवस्था है; किन्तु आज वहाँ के समाज में, तथा भारतीय समाज में भी, ये प्रथा सहज स्वीकार्य हैं। हम उनकी आलोचना न करके उनकी संस्कृति को महान् मानकर उनकी ओर झुके रहे हैं, जबकि हमारे यहाँ तो नियोग केवल आपत्काल में और स्वेच्छापूर्वक तथा समाज की स्वीकृति पूर्व ही विहित था और उसमें भी उपकार भावना और मर्यादा विधि थी। जब उपर्युक्त यूरोपीय घटनाओं के सन्द में हम सोचेंगे तब आलोचकों को नियोग असहज नहीं लगेगा। अत: नियोग-विधान को आपत्कालीन सन्द में और सहज स्वीकृत प्रथा के रूप में लेने की आवश्यकता है।

बाइबल, जिसको कि यहूदी और ईसाई अपना धर्मग्रन्थ मानते हैं, उसमें अनेक स्थलों पर अनिवार्य नियो का विधान आता है। वह वर्णन यह सिद्ध करता है कि प्राचीनकाल में यह प्रथा विश्वव्यापी थी और धर्म स्वीकृत थी। पाठक इस बात पर ध्यान दें कि बाइबल में नियोग करना अनिवार्य माना है जबकि भारत में ऐच्छि था। कुछ प्रमाण और उदाहरण अनूदित हिन्दी बाइबल की भाषा में ही प्रस्तुत हैं—

१. बाइबल की उत्पत्ति में नियोग का वर्णन इस प्रकार है—'यहूदाह का पहिलौठा 'एर' परमेश्वर दृष्टि में दुष्ट था, सो परमेवर ने उसे मार डाला। तब यहूदाह ने ओनान (एर के छोटे भाई) को कहा कि ''अ **भाई की पत्नी के पास जा और उसके साथ देवर का धर्म पूरा करके उससे अपने भाई के लिए**

**चला।**'' (उत्पत्ति, पर्व ३८.७-८)

२. आयतखण्ड संख्या २४ में, सरः (सारा) जोकि यहूदियों, ईसाइयों, और मुसलमानों की मूलमाता मानी गई है तथा जिसका पति इब्राम (इब्राहिम) मूलपिता माना गया है, उनका वर्णन है। सारा को बड़ी अवस्था में किसी पैगम्बर से नियोगज पुत्र प्राप्त हुआ था जिसका नाम **इसहाक** था। देखिए बाइबल में उसका उल्लेख—

''**नियम समय में अर्थात् वसन्त ऋतु में मैं तेरे पास फिर आऊँगा और सारा के पुत्र उत्पन्न होगा।**'' (उत्पत्ति, पर्व १.८.१४), ''**अपने कहने के समान परमेश्वर ने सरः से भेंट किया और अपने वचन के समान परमेश्वर ने सरः के विषय में किया॥ और सरः गर्भिणी हुई।**'' (उत्पत्ति, पर्व २१.२)।

३. अब देखिए, बाइबल में नियोग का अनिवार्य कठोर विधान, जिसपर कई टीकाकारों ने शीर्षक भी '**नियोग**' दिया है—''**जब कई भाई संग रहते हों, और उनमें से एक निपुत्र मर जाए, तो उसकी स्त्री का व्याह पर गोत्री से न किया जाए। उसके पति का भाई उसके पास जाकर उसे अपनी पत्नी कर ले तो जो पहिला बेटा उस स्त्री से उत्पन्न हो, वह उस मरे हुए भाई के नाम ठहरे....॥ यदि उस स्त्री के पति के भाई को उसे व्याहना न आए, तो वह स्त्री नगर के फाटक पर वृद्ध लोगों के पास जाकर कहे कि.....यह मुझसे पति के भाई का धर्म पालन करना नहीं चाहता। तब उस नगर के वृद्ध लोग उस पुरुष को बुलवाकर समझाएं, और यदि वह अपनी बात पर अड़ा रहे.... तो उसके भाई की पत्नी उन वृद्ध लोगों के सामने उसके पास जाकर उसके पांव से जूती उतारे और उसके मुंह पर थूक दे....। तब इस्राएल में ऐसे पुरुष का यह नाम ( निन्दाबोधक ) पड़ेगा......'जूती उतारे हुए पुरुष का घराना।'** (व्यवस्था विवरण, पर्व २५, आयत ५-१०)।''

इन प्रमाणों और उदाहरणों से ज्ञात होता है कि देवर से नियोग और देवर से विवाह की परम्पराएँ यहूदियों और ईसाइयों में अनिवार्य थीं, और ये बाइबल में विहित हैं। पाठक उक्त विवरण में वर्णित दो परम्पराओं के अन्तर को इस प्रकार समझें। जब कोई पुरुष किसी की पत्नी से सन्तान उत्पन्न करता है और वह सन्तान उस स्त्री और उसके पति के वंश की कहाती है तो वह 'नियोग' कहलाता है। जब उसी समागमकर्त्ता पुरुष के वंश की सन्तान कहलाती है तो वह 'पुनर्विवाह' कहा जाता है। इस प्रकार से ये विश्वव्यापी परम्पराएँ थीं; और हैं। ये परम्पराएँ चाहे किसी भी रूप में हों, मनुष्य समाज की आवश्यकताएँ सदा से रही हैं, आज भी हैं और भविष्य में रहेंगी। किन्तु नियोग के सम्बन्ध में भारतीय परम्परा की आलोचना करने वाले लोग 'बाइबल' और 'यहूदी' तथा 'ईसाई-समाज' की आलोचना बिल्कुल नहीं करते। क्या बाइबल में विहित नियोग उनको स्वीकार्य है और मनुस्मृति में वर्णित अस्वीकार्य है ?

(ग) **प्राचीनकाल में भारत में नियोग-प्रथा**—१. नियोग को केवल मनुस्मृति द्वारा—प्रस्तुत विधान नहीं कहा जा सकता, अपितु आचार्य सायण ने भी ऋग्वेदभाष्य में ''**उदीर्ष्व नार्यभि**'' (१०.१८.८)। इस मन्त्र पर भाष्य करते हुए नियोग का विधान किया है ''**कुह स्विद्दोषा कुह....**'' (ऋग्० १०.४०.२) पर भाष्य करते हुए सायण विधवा को देवर से नियोग करने का विधान करते हैं—''**शयुत्रा=शयने, विधवेव=यथा मृतभर्त्तृका नारी, देवरम्=भर्तृभ्रातरम् अभिमुखी करोति....**''=जैसे पति के मरने पर विधवा देवर=पति के भाई को अथवा द्वितीय वर से सम्भोग करती है (और नियोगज सन्तान उत्पन्न करती है) उनके '**ऋग्विधान**' में भी नियोग का विधान है (अ० ३, श्लोक ४४, ४५)। यही दुर्गाचार्य का मत है। निष्कर्ष यह है कि मध्यकालीन भाष्यकार भी वेदों में नियोग का निर्देश मानते हैं।

२. नियोग की प्रथा का उल्लेख वेदों से लेकर पुराणों तक मिलता है और इसका इतिहास रामायण, महाभारत, स्मृतियों तथा पुराणों तक में हैं, जो इसको तत्कालीन समाजस्वीकृत सहज प्रथा सिद्ध करता है। वसिष्ठ-स्मृति अ० १८ में नियोग का विधान है। भागवत-पुराण में नियोगज सन्तानों का विवरण दिया है। वैदिक कालीन राजा **पृषदश्व** के पुत्र **रथीतर** को सन्तान न होने पर उसने अंगिरा मुनि से नियोगज पुत्र उत्पन्न किये जो 'आंगिरस' कहलाये। राजा कल्माषपाद की पत्नी **मदयन्ती** से ऋषि वसिष्ठ ने नियोग से सन्तान उत्पन्न की थी (स्कन्ध ९, अ० ९)। बलि को सन्तान नहीं हुई, तब उनकी **पत्नी सुदेष्णा** से दीर्घतमा मुनि ने नियोगज सन्तान उत्पन्न की। वाल्मीकि-रामायण के अनुसार, केसरी और अंजना दम्पती का पुत्र **हुनमान्** नियोगज पुत्र था, जो देवसमुदाय के किसी वायु वंशी (वायुदेव) का पुत्र था (युद्ध० ३०.२२, २५; उत्त० ३५.१९, २०)। इसी प्रकार बालि और सुग्रीव को भी क्रमशः इन्द्र और सूर्य का नियोगजपुत्र वर्णित किया है (वा०रामा०बालकाण्ड १७.१०)। महाभारत और प्रायः सभी पुराणों में इसका बार-बार उल्लेख है कि जब परशुराम और क्षत्रियों के युद्ध में अनेक क्षत्रिय मारे गये थे, तो क्षत्रियों की विधवाओं ने ब्राह्मणों से नियोग करके सन्तानें प्राप्त की थीं (महाभारत आदिपर्व १०४.१७७)।

३. '**गौतम धर्मसूत्र**' कहता है कि जीवित पति के असमर्थ होने पर अथवा पति के मरने पर उसकी स्त्री देवर से नियोग करके सन्तान प्राप्त कर सकती है (१८.४.१४)। '**बौधायन धर्मसूत्र**' विधवा या रुग्ण और नपुंसक पति के उत्पन्न नियोगज पुत्र का 'क्षेत्रज' के रूप में वर्णन करता है (१.६८-६९)। '**कौटिल्य अर्थशास्त्र**' में आचार्य चाणक्य ने लिखा है कि पुत्रहीन राजा की पत्नी को और ब्राह्मण की पुत्रहीन पत्नी को समान गुणवाले व्यक्ति से नियोग करके सन्तान प्राप्त कर लेनी चाहिए (१.१७; ३.६ आदि)। '**नारद स्मृति**' में भी नियोग से दो पुत्र प्राप्त करने का निर्देश है (स्त्री-पुंस० ८०-८३)।

मनुस्मृति के अतिरिक्त '**वसिष्ठ धर्मसूत्र**' के एक प्रमाण से नियोग की प्रक्रिया को समझा जा सकता है। जैसे कन्या का विवाह अभिभावकों का दायित्व है वैसे ही नियोग कराना भी उन्हीं का दायित्व होता था। देखिए प्रमाण—"**ऊर्ध्वं षड्भ्यो मासेभ्यः स्नात्वा.....विद्याकर्मगुरुयोनिसम्बन्धान् संनिपात्य पिता भ्राता च नियोगं कारयेत्।**" (१७.५६-६५) अर्थात् 'पति की मृत्यु के छह मास पश्चात् स्नान आदि से शुद्ध होने पर स्त्री के पिता और भाई आदि गुरु, पुरोहित, सम्बन्धियों को एकत्र कर, उनकी अनुमति लेकर स्त्री का नियोग करायें।' इस प्रकार नियोग विवाह के समान सहज-सामान्य सामाजिक-पारिवारिक व्यवहार था और बहुत ही अनुशासित तथा संयमयुक्त मर्यादित विधि थी। नियोग द्वारा सन्तान उत्पत्ति के बाद स्त्री-पुरुष का व्यवहार पूर्ववत् वर्जित सम्बन्धों वाला होना चाहिए अन्यथा उनको दण्डनीय अपराधी माना जायेगा (नारदीयस्मृति, स्त्री-पुंस० ८४-८५; मनु० ९.५८ आदि)। अधिकांश शास्त्रकारों का मत है कि नियोग द्वारा एक या दो सन्तानें ही प्राप्त करनी चाहिएं, जैसे—"**एकमुत्पादयेत्पुत्रं न द्वितीयं कथंचन**" (ऋग्विधान ३.४५), "**द्वितीयमेके प्रजननम्**" (मनु० ९.६१)=दो सन्तान करे, "**नातिद्वितीयम्**" (गौतमधर्मसूत्र १८.८)=दो से अधिक सन्तान न करे। दो सन्तानों का यही उल्लेख याज्ञवल्क्य स्मृति (१.६८-६९), नारद स्मृति (स्त्रीपुंस ८०-८३), बौधायन धर्मसूत्र (२.२६८-७०) तथा कौटिल्य अर्थशास्त्र (१.१७) में मिलता है। उनके निधन पर पुनः अन्य सन्तानें प्राप्त की जा सकती हैं, उनके जीवित रहते नहीं।

४. '**वाल्मीकि रामायण**' में जो अनेक स्थलों पर हनुमान् को '**वायुपुत्र**' कहा गया है। उसका कारण और विवरण इन श्लोकों में मिलता है—

**सूर्यदत्तवरस्वर्णः सुमेरुर्नाम पर्वतः। यत्र राज्यं प्रशास्त्यस्य केसरी नाम वै पिता।**
**तस्य भार्या बभूवेष्टा अञ्जनेति परिश्रुता। जनयामास तस्यां वै वायुरात्मजमुत्तमम्॥**

(उत्तरकाण्ड ३५.१९-२०)

अर्थ—'सूर्य के प्रकाश के पड़ने से जिसका स्वरूप स्वर्णमय लगता है, ऐसा सुमेरु नामक पर्वत है, जहाँ केसरी राजा राज्य करता है। उसकी प्रिय पत्नी अञ्जना है। उसमें देववंशी वायुदेव ने नियोग से हनुमान् को उत्पन्न किया है।'

५. महर्षि व्यास ने माता सत्यवती के आग्रह पर निर्धारित विधि से जो नियोगज सन्तानें उत्पन्न कीं, उनका विवरण महाभारत में इस प्रकार है—

**ततोऽम्बिकायां प्रथमः नियुक्तः सत्यावागृषिः॥ ४॥**
**सापि कालेन कौसल्या सुषुवेऽन्धं तमात्मजम्॥ १३॥**
**ततस्तेनैव विधिना महर्षिस्तामपद्यत.....अम्बालिकम्....॥ १४॥**
**ततः कुमारं सा देवी प्राप्तकालमजीजनत् पाण्डुं....॥ २१॥**
**ततः स्वैर्भूषणैर्दासीं भूषयित्वाप्सरोपमाम्।**
**प्रेषयामास कृष्णाय................॥ २४॥**
**धर्मात्मा भविता लोके सर्वबुद्धिमतां वरः॥ २७॥**
**स जज्ञे विदुरो नाम कृष्णद्वैपायनात्मजः।**
**धृतराष्ट्रस्य वै भ्राता पाण्डोश्चैव महात्मनः॥ २८॥** (आदिपर्व० अ० १०५)

अर्थ—'माता सत्यवती ने व्यास ऋषि को पहले अम्बिका से नियोग करने के लिए नियुक्त किया। समय आने पर उसने अन्धे पुत्र **धृतराष्ट्र** को उत्पन्न किया। उसी नियोगविधि से महर्षि व्यास अम्बालिका के पास गये। समय आने पर उसने पाण्डु नामक पुत्र को जन्म दिया। इसी प्रकार दासी में, कृष्ण द्वैपायन व्यास से धर्मात्मा और बुद्धिमानों में श्रेष्ठ **विदुर** उत्पन्न हुआ। यह धृतराष्ट्र और **पाण्डु** का भाई था।'

महाभारत में पांचों पाण्डवों को नियोग से उत्पन्न पुत्र बताया है। राजा पाण्डु सन्तानोत्पादन के सामर्थ्य से रहित थे। उन्होंने अपनी पत्नी कुन्ती को स्वयं आदेश दिया—

**तस्मात् प्रहेष्याम्यद्य त्वां हीनः प्रजननात् स्वयम्।**
**सदृशात् श्रेयसो वा त्वं विद्ध्यपत्यं यशस्विनि॥** (आदिपर्व० ११९.३७)
**आह्वयामास वै कुन्ती गर्भार्थे धर्ममच्युतम्॥ १॥** (आदिपर्व० १२२ अध्याय)
**सा तं विहस्यमानापि पुत्रं देह्यब्रवीदिदम्॥ ४॥**
**संयुक्ता सा हि धर्मेण योगमूर्तिधरेण ह। लेभे पुत्रं वरारोहा सर्वप्राणभृतां हितम्॥ ५॥**

अर्थ—'पाण्डु ने अपनी पत्नी कुन्ती से कहा, क्योंकि मैं सन्तानोत्पादन के सामर्थ्य से रहित हूँ, इस कारण तुम्हें किसी बराबर या उत्तम स्तर के व्यक्ति से सन्तान प्राप्त करने का निर्देश देता हूँ। जाओ, तुम सन्तान प्राप्त करो। कुन्ती ने सन्तानप्राप्ति के लिए धर्मदेव नामक या किसी धर्म-वंशी व्यक्ति का आह्वान किया, उससे नियोगार्थ निवेदन किया कि 'आप मुझे एक पुत्र प्रदान करें।' धर्मदेव जो योगियों के वेश में रहते थे, उनसे संयुक्त होकर कुन्ती ने सब प्राणियों के हित करने वाले **युधिष्ठिर** को प्राप्त किया। आगे वायुदेव नामक व्यक्ति या किसी वायु-

वंशी से **भीम** और **इन्द्रदेव** नामक या किसी इन्द्रवंशी देव समुदाय के व्यक्ति से नियोग करके कुन्ती द्वारा अर्जुन नाम पुत्र प्राप्त करने का उल्लेख है (आदिपर्व १२२.१२-१४, २८-३४)। इसी प्रकार माद्री ने भी पति पाण्डु और बड़ी रानी कुन्ती की अनुमति लेकर अश्विन् वंशी दो व्यक्तियों से नियोग करके **नकुल** और **सहदेव** प्राप्त किये (आदिपर्व १३३.१६-१७)।'

उक्त उदाहरणों के सन्दर्भ में नियोग की मर्यादा पर कुछ समीक्षा करना उपयोगी रहेगा। महर्षि व्यास ने माता सत्यवती के आग्रह पर उसकी पुत्रवधुओं, राजा विचित्रवीर्य की रानी अम्बिका से नियोग करके धृतराष्ट्र को, दूसरी रानी अम्बालिका से नियोग करके पाण्डु को, रानी अम्बिका की दासी से नियोग होने पर विदुर को उत्पन्न किया। व्यास ने पुनः उनसे नियोग नहीं किया और न उन स्त्रियों ने किसी समय अन्य पुरुष से नियोग किया। इस कारण की एक महत्त्वपूर्ण बात पाठकों के सामने रखना चाहता हूँ। हस्तिनापुर के राजवंश में जब उत्तराधिकारी का अभाव हो गया तो उत्तराधिकारी पुत्र प्राप्त करने का विचार हुआ। रानी सत्यवती ने पहले अकेली अम्बिका से नियोग कराया। जब उससे अन्धापुत्र धृतराष्ट्र उत्पन्न हो गया, तो उसके बाद दूसरा नियोग रानी अम्बालिका से कराया। उससे भी जब जन्मजात पाण्डुरोगी 'पाण्डु' उत्पन्न हुआ तो सत्यवती ने फिर अम्बिका को एक पुत्र उत्पन्न करने को कहा। वह नियोग के प्रति अनिच्छुक थी, उसने नियोग की रात्रि में अपने स्थान पर अपनी दासी को व्यास के पास निश्चित स्थान पर भेज दिया। उससे विदुर का जन्म हुआ। ये नियोग एक साथ नहीं हुए अपितु एक के बाद एक हुए हैं, जबकि पहले पुत्र स्वस्थ नहीं पाये गये (महाभारत आदिपर्व अ० १०५)। यहाँ पाठकों को एक अन्य तथ्य बताना भी उपयोगी रहेगा कि रानी सत्यवती ने पहले गंगापुत्र भीष्म से नियोग-सम्बन्ध स्थापित करने का आग्रह किया था। ब्रह्मचर्यव्रती होने के कारण भीष्म ने उसको अस्वीकार कर दिया (महाभारत आदिपर्व० १०३-१०४)। स्पष्ट है कि इच्छुक स्त्री-पुरुष की सहमति से ही नियोग होता है।

वाल्मीकि-रामायण में आता है कि केसरी राजा की पत्नी अंजना ने देव समुदाय के किसी वायुवंशी (वायुदेव) व्यक्ति से नियोग करके 'हनुमान्' को उत्पन्न किया था (उत्तरकाण्ड १३.१४-४९)। उसके बाद उसने नियोग नहीं किया। पाण्डुपत्नी माद्री ने देव समुदाय के अश्विन् वंशी दो पुरुषों से नियोग कर दो पुत्र प्राप्त किये थे। इसके दो विशेष कारण थे—एक, राजा पाण्डु ने कुन्ती से अधिक सन्तान करने का बार-बार आग्रह किया कि क्षत्रियों का बल सन्तानें होती हैं (महाभारत, आदिपर्व १२२.११)। दूसरा कुन्ती ने जिस धर्मशास्त्र का अध्ययन किया था, उसमें तीन पुत्रों की प्राप्ति तक नियोग का विधान था। जब पाण्डु राजा ने तीन के बाद भी पुत्र प्राप्त करने के लिए बल दिया, तो कुन्ती ने यह कहकर निषेध कर दिया कि तीन से अधिक नियोगज सन्तान उत्पन्न करना शास्त्रविरुद्ध है (१२२.७६-७८)। उसके बाद सन्तान उत्पन्न करने वाली स्त्री 'स्वच्छन्दचारिणी' और 'व्यभिचारिणी' कहलाती है—'**नातश्चतुर्थं प्रसवमापत्स्वपि वदन्त्युत**' (१२२.७७)=पूर्व सन्तान के रहते चौथे पुत्रप्राप्ति का विधान शास्त्रों में आपत्काल में भी नहीं हैं। तब राजा पाण्डु चुप हो जाते हैं और कहते हैं—"**एवमेतद् धर्मशास्त्रम्**" (१२२.७८)= 'हाँ, धर्मशास्त्र का तो यही मत है जो तुम कह रही हो।' कुन्ती ने तीनों पुत्र तीन पृथक् पुरुषों से प्राप्त किये थे, एक पुरुष से नहीं। इस प्रसंग से नियोग की एक निर्धारित व्यवस्था की जानकारी अवश्य मिलती है। उसमें कहीं भी स्वच्छन्द कामुकता अथवा पशुधर्म वाला आचरण नहीं है।

नियम के साथ अपवाद प्रायः मिलते हैं। पाठकों को उसका कारण बताने के लिए उस प्रसंग की चर्चा की जा रही है। दैत्य वंश में प्रह्लाद के पौत्र और विरोचन के पुत्र प्रसिद्ध राजा बलि ने ऋषि दीर्घतमस् मामतेय (जो अन्धे थे) के द्वारा अपनी पत्नी सुदेष्णा से पांच पुत्र उत्पन्न कराये थे। यहाँ भी राजा बलि का अधिक सन्तान उत्पन्न करने का तथा दीर्घतमस् से ही पुत्र प्राप्त करने का अधिक आग्रह था (हरिवंशपुराण १.३२); विष्णुपुराण ४.१८; भागवतपुराण ९.२०; ब्रह्मपुराण १.३)। यह दैत्यों की पृथक् परम्परा भी हो सकती है।

६. वैदिक साहित्य में सत्यकाम जाबाल की घटना प्रसिद्ध है। वस्तुतः वह नियोगज पुत्र ही था, अवैध नहीं। हाँ, पुत्रप्राप्ति के समय सेवाकार्य में संलग्न उसकी माता को यह ज्ञान नहीं हो पाया कि वस्तुतः वह किसके नियोग से उत्पन्न है। इस कारण उसने गुरु के पूछने पर सत्य ही कहा कि मैं गोत्र नहीं बता सकती। इस मान्यता में यह युक्ति है कि जब उस समय नियोग से सन्तान प्राप्त करना वैध और सम्मानित था तो उसकी माता अवैध रूप से सन्तान क्यों उत्पन्न करती? छान्दोग्य उपनिषद् में वर्णित इस के प्रकरण में उसकी माता ने यह नहीं कहा कि "पुत्र हो गया", अपितु यह कहा कि "**त्वाम्-अलभे**" =तुझे मैंने पुत्र की कामना करके प्राप्त किया है। और इसका उपाय उस समय नियोग ही था (छान्दोग्य उप० ४.४.२-५)।

पाठक, **बाइबल** के और भारतीय सन्दर्भों के वर्णनों की इस सहजता पर ध्यान दें कि नियोग के प्रसंग में कहीं कोई असहजता, अपराध बोध, कामुकता, लज्जा या मर्यादाहीनता का भाव नहीं है। सारा व्यवहार बहुत सामान्य है और ऐसे पुत्रों की प्राप्ति पर परिवार और समाज में खुशियाँ मनाने का वर्णन है। **बाइबल में तो नियोग कानूनन अनिवार्य घोषित किया हुआ है जबकि वैदिक परम्परा में स्वैच्छिक और स्त्री-पुरुष की पारस्परिक प्रसन्नता पर निर्भर है।**

(घ) **भारत में अब भी नियोग प्रथा है**—"ऊपर यूरोप में प्रचलित नियोग की जिन प्रथाओं का उल्लेख किया गया है वे भारत में भी प्रचलित हैं। 'किराये की माँ' (सरोगेट मदर) बनने वाली स्त्रियों की संख्या यहाँ भी लाखों में है और यह एक व्यवसाय बन गया है जिसमें स्त्रियां ८-१० लाख रुपये लेकर सम्भोग द्वारा अथवा परखनली तकनीक द्वारा किसी भी पुरुष की सन्तान उत्पन्न करती हैं। यह नियोग का निकृष्ट व्यावसायिक रूप है। प्राचीन भारत में तो नियोग केवल सन्तानप्राप्ति की पवित्र और मानवीय भावना से होता था। आज स्थान-स्थान पर वीर्यबैंक खुल रहे हैं जहाँ विशेष गुणवाले युवाओं या व्यक्तियों से वीर्य खरीदकर रखा जाता है और इच्छुक स्त्री कृत्रिम गर्भाधान से अभीष्ट गुणवाली सन्तान उत्पन्न करती है। इसको कानूनी रूप देनेवाला बिल शीघ्र ही आनेवाला है जिसमें एक स्त्री को अपनी सन्तान के अतिरिक्त किराये की कई सन्तान उत्पन्न करने की क़ानूनी मान्यता दी जा सकती है। नियोग के आलोचक क्या कभी इस नयी प्रथा का विरोध करते हैं? वे तो पशुओं से भी पतित कर्म 'समलैंगिक सम्बन्ध' के निर्णय की तथा युवा पुरुष और कन्या के बिना विवाह के (लिव इन रिलेशनशिप में) साथ रहने के निर्णय का भी विरोध नहीं करते। राजस्थान में परम्परा से प्रचलित 'नाताप्रथा' नियोग की प्रथा ही है।"

(ङ) **क्या नियोग व्यवस्था मानव समाज के लिए अपरिहार्य है?**—यह एक नैसर्गिक और वैज्ञानिक तथ्य है कि प्रत्येक गृहस्थ स्त्री-पुरुष को सन्तान चाहिए। सन्तान न होने पर वे हर अच्छा-बुरा मार्ग, यहाँ तक कि संसार का सबसे घृणित और क्रूर कर्म 'दूसरों के बालकों की बलि देना' जैसा भी अपना लेते हैं। इसके लिए धर्मशास्त्रियों ने विवाह-व्यवस्था का निर्माण किया है। विवाह के बाद भी किसी एक जीवनसाथी की

मृत्यु, नपुंसकता, दीर्घरोगिता, किसी कारण से सन्तान का नष्ट हो जाना आदि कारणों से सन्तान का अभाव हो जाता है। गृहस्थ उस अभाव की भी पूर्ति चाहते हैं। उसके लिए विश्व समाज में अनेक व्यवस्थाएँ प्रचलित हैं—बहुविवाह, पुनर्विवाह, नियोग। इनमें से जहाँ कोई एक व्यवस्था स्वीकृत नहीं होगी वहाँ प्रकट-अप्रकट रूप में स्वच्छन्द यौन सम्बन्ध अर्थात् व्यभिचार चलेगा। बहुविवाह और पुनर्विवाह की अपनी अनेक कष्टदायक समस्याएँ हैं। इसलिए वैदिक संस्कृति-सभ्यता में सबसे कम समस्यामय या निरापद नियोग-व्यवस्था को स्वीकार किया हुआ है। यदि समाज में विवाहित सन्तानरहित लोगों के लिए कोई उपव्यवस्था नहीं होगी तो निश्चित रूप से उस समाज में व्यभिचार, अव्यवस्था और मर्यादाहीनता बढ़ेगी। इनके दुष्परिणाम अधिक घातक हैं।

जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है कि नियोग मानव-समाज की अपरिहार्य प्रथा है, जो मानवसमाज में सहज रही है, आज भी है और जब तक मनुष्य समाज रहेगा तब तक रहेगी, हाँ रूप बदलती रहेगी। पाठक विशेष बात यह ध्यान में लायें कि मनुष्य की चाहत केवल सन्तानप्राप्ति की ही नहीं होती, उससे एक कदम आगे बढ़कर अच्छी और गुणी सन्तानप्राप्ति की भी होती है। उसका एकमात्र उपाय 'नियोग व्यवस्था' है चाहे वह किसी भी रूप में व्यवहार में प्रचलित हो। नियोग का आधारभूत सिद्धान्त जो पहले था वही आज भी है। आज विश्व में और भारत में वह **'किराये की माँ'** (सरोगेट मदर) और **'वीयबैंकों के वीर्य से सन्तानप्राप्ति'** के रूप में है, और इसका प्रचलन दिनों-दिन बढ़ रहा है। **पहले विशेष गुणवाली या विशेष प्रकार की सन्तानप्राप्ति के लिए विशेष प्रकार के समान गुण वाले या उत्तमकोटि के व्यक्तियों ( जैसे—ऋषि, मुनि, ब्राह्मण, बली, क्षत्रिय आदि ) से नियोग किया जाता था, आज वीर्यबैंकों में संचित वीर्य से विशेष गुण वाली सन्तान ( जैसे वैज्ञानिक, डॉक्टर, खिलाड़ी, बुद्धिजीवी आदि ) प्राप्त की जा रही है। सिद्धान्त और मानसिकता में कोई अन्तर नहीं है, केवल नियोग का रूप बदला है।** संयोग देखिए, आज के बुद्धिजीवी और प्रगतिवादी समाज या समाजशास्त्री इन प्रथाओं को रोकने की बात नहीं करते, अपितु इसके लिए सुविधाएँ देने की और इसके लिए संरक्षक कानून बनाने की मांग सरकार से कर रहे हैं। प्राचीन समाजशास्त्री बुद्धिजीवियों ने भी वहीं किया था, आज के समाजशास्त्री भी वहीं कर रहे हैं। फिर नियोग के विरोध, आलोचना, निन्दा का अवसर ही कहाँ रह गया? अपितु प्राचीन नियोग-व्यवस्था कई मामलों में उत्कृष्ट थी, वह विवाह के समान नैतिक रूप से अनुशासित एक मर्यादित विधि थी, आज के नियोगों में ऐसी कोई मर्यादित विधि नहीं हैं। पुरानी नियोग-व्यवस्था में सन्तानप्राप्ति पवित्र और मानवीय भावना के आधार पर की जाती थी, किन्तु आज के नियोगों से सभी रूप व्यावसायिक हो गये हैं। यह स्थिति भावी मानव समाज को अमर्यादित और विकृत करने का घोर कारण बनेगी। यह व्यवसाय वेश्यावृत्ति जैसा रूप ले लेगा। नियोग की अनर्गल आलोचना करने वाले लोग बतायें कि अब वे दोनों प्रथाओं में से किसकी निन्दा-आलोचना करेंगे? आज की व्यावसायिक और अमर्यादित नियोग प्रथा की या प्राचीन व्यवसाय रहित मानवीय भावनाप्रधान नियोग प्रथा की?

भारतीय समाज ही नहीं, अपितु पूरा विश्वसमाज सन्तान-उत्पत्ति को सहज भाव से देखता आ रहा है। उसने नियोगज किन्तु अज्ञातकुल के **सत्यकाम जाबाल** को एक उच्च ऋषि के रूप में, अवैध सन्तान ईसा **मसीह** और **कबीर** को एक सन्त के रूप में सम्मान दिया है। नियोगज सन्तानें तो समाज में सगी सन्तान के समान स्वीकृत, वैधानिक और सम्मान्य रही हैं। उनके जन्म पर परिवार-समाज में उसी प्रकार उत्सव मनाया जाता था, जिस प्रकार सगी सन्तान के जन्म पर मनाते थे।

संक्षेप में यों समझिए कि किसी भी कारण से सन्तानहीनता की आपत्कालीन स्थिति में परिवार, सम्बन्धि

और समाज की अनुमति से यह एक प्रकार अस्थायी '**उपविवाह**' था जो केवल सन्तानप्राप्ति के लिए होता था। इससे परिवार की यथास्थिति, सन्तान की प्राप्ति, वंश की रक्षा, स्त्रियों को सन्तान का आश्रय आदि लाभ हो जाते थे। समाज में दुराचार का विस्तार, मर्यादाओं का उन्मूलन, परिवार का विखण्डन न होकर एक सीमा तक मर्यादा बनी रहती थी। प्राचीन जनों का पाश्चात्यों और आधुनिकों के समान मर्यादाहीन और पशु से भी पतित समलैंगिक जीवन या आचरण नहीं था।

**५. स्त्रियों के सम्बन्ध में मनु की धारणा—**

बहुत से आलोचक मनु पर यह आक्षेप लगाते हैं कि मनु का स्त्रियों के प्रति बड़ा ही संकीर्ण, भेदभावपूर्ण और निम्न दृष्टिकोण है। मनुस्मृति में कुछ ऐसे प्रक्षिप्त स्थल हैं जिनके कारण लोगों की यह धारणा बनी है, यथा—२.४१-४२ (६६-६७); ५.१४७-१४८, १५३-१६२, १६४, २६६; ९.२, ३, १४-२४ आदि। ये श्लोक परस्परविरुद्ध, प्रसंगविरुद्ध और वेदविरुद्ध हैं अतः मौलिक नहीं माने जा सकते।

किन्तु प्रक्षिप्तों के अतिरिक्त मनुस्मृति के प्रसंग, विषय शैली के अनुकूल ऐसे बहुत सारे श्लोक हैं, जिनसे ज्ञात होता है कि मनु ने स्त्रियों को अत्यधिक सम्मान, श्रद्धा और उच्चता प्रदान की है। वे स्त्रियों को घर की स्वामिनी, गृहलक्ष्मी, देवी, गृहशोभा के विशेषणों से सम्बोधित करते हैं, और उन्हें घर के सुख का आधार मानते हैं। उनका सम्मान करने और उन्हें प्रसन्न रखने की प्रेरणा देते हैं। राजर्षि मनु विश्व के पहले ऐसे समाज-शास्त्री हैं जिन्होंने परिवार-समाज में नारी के महत्त्व को गम्भीरता से समझा है और नारी को सर्वाधिक सम्माननीय माना है। भारतीय समाज में नारी विषयक जो '**देवी**', '**गृहलक्ष्मी**', '**गृहशोभा**' की धारणाएँ प्रचलित हैं वे मनु की ही देन हैं। इसके प्रमाण के रूप में निम्नलिखित श्लोक द्रष्टव्य है—

(क) **प्रजनार्थं महाभागाः, पूजार्हा गृहदीप्तयः।**
**स्त्रियः श्रियश्च गेहेषु न विशेषोऽस्ति कश्चन॥** (९.२५)

अर्थ—'सन्तान उत्पन्न करके स्त्रियां परिवार में सौभाग्य की अभिवृद्धि करती हैं, वे सत्कार के योग्य हैं, वे गृहशोभा हैं, वे लक्ष्मीरूप हैं, घर में स्त्री और लक्ष्मी में कोई अन्तर नहीं है।'

(ख) मनोवैज्ञानिक दृष्टि से चिन्तन करके मनु उदारभाव से यह निर्देश देते हैं कि परिवार में स्त्रियों का सम्मान होना चाहिए। जहाँ पत्नी का सम्मान होगा वहाँ घर का वातावरण प्रिय और सुखद होगा। प्रिय और सुखद वातावरण में परिवार उन्नति-समृद्धि प्राप्त करता है और वहाँ दिव्यलाभों, दिव्यगुणों और दिव्य सन्तानों की प्राप्ति होती है। इस बात को सभी स्वीकार करते हैं कि जिस घर में कलह का वातावरण होता है वहाँ परिवार में न सुखद वातावरण होता है और न सन्तानें श्रेष्ठ बनती हैं। मनुस्मृति का एक प्रसिद्ध श्लोक और उसका सही अर्थ देखिए—

**यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः। यत्रैतास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफलाः क्रियाः॥** (३.५६)

अर्थ—'जिस परिवार में नारियों की पूजा अर्थात् सम्मान होता है वहाँ देवताः=दिव्यगुण, दिव्य सन्तान और दिव्य लाभों की प्राप्ति होती है, ये परिवार में विद्यमान दिखाई पड़ते हैं। जिस घर में नारियों का सम्मान नहीं होता वहाँ कलहपूर्ण वातावरण रहने से उनका गृहस्थ आश्रम ही निष्फल हो जाता है।'

(ग) मनु के विधानों की एक विशेषता और है, वे स्त्री और पुरुष में भेदभाव नहीं करते। वे दोनों को समान महत्त्व देते हुए कोई भी विधान करते हैं। वे कहते हैं कि एक-दूसरे को अपने व्यवहार से सन्तुष्ट रखना

पति-पत्नी दोनों का कर्त्तव्य है—

**सन्तुष्टो भार्यया भर्त्ता भर्त्रा भार्या तथैव च। यस्मिन्नेव कुले नित्यं कल्याणं तत्र वै ध्रुवम्॥** (३.६०)

अर्थ—'जिस परिवार में पत्नी पति को और पति पत्नी को अपने व्यवहार से सन्तुष्ट रखता है उस कुल का निश्चित रूप से कल्याण होता है।'

(घ) **'लेडीज् फर्स्ट'** के पाश्चात्य संस्कृति के शिष्टाचार पर मोहित होने वाले व्यक्तियों को यह जान लेना चाहिए कि उससे भी पूर्व शिष्टाचार की यह देन मनु और मनुस्मृति की है। एक प्रसंग में स्त्रियों को प्राथमिकता से सम्मान प्रदर्शित करते हुए मनु कहते हैं—

**"स्त्रियः.......पन्था देयः"** (२.१३८)

अर्थात्—'स्त्रियों का सम्मान करते हुए उनके लिए पहले रास्ता छोड़ देना चाहिए।'

(ङ) पिता, भाई, पति आदि द्वारा स्त्रियों का सत्कार करना चाहिए—

**पितृभिः भ्रातृभिश्चैता.......पूज्या भूषयितव्याश्च।** (३.५५)

वस्त्रों, आभूषणों से नारियों को सदा सत्कृत रखें—

**तस्मादेताः सदा पूज्या भूषणाच्छादनाशनैः।** (३.५९)

(च) स्त्रियों के शोकग्रस्त रहने से परिवार का विनाश हो जाता है और सम्मान तथा प्रसन्नता से परिवार में उन्नति होती है—

**शोचन्ति जामयो यत्र विनश्यत्याशु तत्कुलम्। न शोचन्ति तु यत्रैता वर्धते तद्धि सर्वदा॥** (३.५७)

(छ) स्त्रियाँ घर के सुख का तथा धर्मपालन का आधार हैं—

**अपत्यं धर्मकार्याणि शुश्रूषा रतिरुतमा। दाराधीनस्तथा स्वर्गः पितॄणामात्मनश्च ह॥** (९.२८)

(ज) स्त्रियाँ घर की स्वामिनी हैं और घर के प्रत्येक धर्मानुष्ठान की संयोजिका हैं। घर के धन की संरक्षिका हैं और आय-व्यय करने का दायित्व पत्नी का होता है—

**अर्थस्य संग्रहे चैनां व्यये चैव नियोजयेत्। शौचे धर्मेऽन्नपक्त्यां च पारिणाह्यस्य वेक्षणे॥** (९.११)

(झ) मनु स्त्री और पुरुष में न तो कोई पक्षपातपूर्ण अन्तर करते हैं, न स्त्री को पुरुष की दासी या अधीनता में बंधी रहने वाली मानते हैं। वे दोनों को ही एक-दूसरे की भावनाओं का समान रूप से आदर करने का निर्देश देते हैं, अपितु स्त्रियों को अधिक आदरपूर्वक रखने का आदेश देते हैं। नीचे कुछ श्लोक प्रमाणरूप में दिये जा रहे हैं, जिनसे मेरे कथन की पुष्टि होती है कि स्त्रियों के प्रति पक्षपातपूर्ण, दमनात्मक, अस्वतन्त्रतापूर्वक रखने की भावना महर्षि मनु की नहीं है, उनकी तो स्वतन्त्रता एवं समानता की भावना है।

(ञ) मनुस्मृति में स्त्रियों पर बन्धन डालकर रखने की प्रवृत्ति की व्यर्थता का कथन और स्त्रियों द्वारा स्वयं अपने विवेक से ही अपने आचरण को बनाने का समर्थन है। मनु का तो यह मानना है कि स्त्री को कोई भी दमनपूर्वक नहीं रख सकता—

**न कश्चिद् योषितः शक्तः प्रसह्य परिरक्षितुम्।** (९.१०)

स्त्री स्वयं अपनी रक्षा करने से ही सुरक्षित हो सकती है—

**अरक्षिता गृहे रुद्धाः पुरुषैराप्तकारिभिः॥** (९.१२)

(ट) बिना किसी पक्षपात के, स्त्री-पुरुष दोनों को समानस्तर का मानते हुए मनु ने स्त्री-पुरुषों को ऐसे

सुझाव दिये हैं, जिनसे स्त्री को पुरुष के द्वारा पूर्ण अधीन रखने की मान्यता स्वतः खण्डित हो जाती है। पूर्व उद्धृत प्रमाण के अतिरिक्त कुछ अन्य प्रमाण द्रष्टव्य हैं—

स्त्री-पुरुष मिलकर रहें, यही पति-पत्नी का प्रमुख कर्त्तव्य है—

**अन्योन्यस्य-अव्यभिचारो भवेदामरणान्तिकः। एष धर्मः समासेन ज्ञेयः स्त्रीपुंसयोः परः॥** (९.१०१)

स्त्री-पुरुष कभी न बिछुड़ें—

**तथा नित्यं यतेयातां स्त्रीपुंसौ तु कृतक्रियौ। यथा नाभिचरेतां तौ वियुक्तौ इतरेतरम्॥** (९.१०२)

स्त्री-पुरुष समान हैं, अतः सभी कार्य मिलकर करें—

**प्रजनार्थं स्त्रियः सृष्टाः सन्तानार्थं च मानवाः। तस्मात्साधारणो धर्मः श्रुतौ पत्न्या सहोदितः॥** (९.९६)

इन मान्यताओं के आधार पर कहा जा सकता है कि जिन श्लोकों में दमनात्मक आग्रह से प्रेरित होकर स्त्रियों के प्रति प्रतिबन्धात्मक आज्ञा दी है, वह मनु की मान्यता नहीं हो सकती। वह मनु की उक्त भावनाओं के विरुद्ध है।

(ठ) मनु ने स्त्रियों को कहीं भी उपेक्षणीय नहीं माना है, अपितु कहीं-कहीं तो उनके सम्मान का बढ़-चढ़कर ध्यान रखा है। कुछ उदाहरण देखिए—

पति को पत्नी से लड़ाई-झगड़ा नहीं करना चाहिए—

"**भार्यया.......विवादं न समाचरेत्**" (४.१८०)

पत्नी आदि पर झूठा दोषारोपण नहीं करना चाहिए और न अपशब्द कहने चाहिएँ। यदि कोई ऐसा करे तो वह दण्डनीय है—

"**मातरं पितरं जायाम्.....आक्षारयन् शतं दाप्यः**" (८.२७५)

(ड) **स्त्रियों को वेदाध्ययन एवं यज्ञोपवीत का अधिकार मनुसम्मत**—कुछ श्लोकों में स्त्रियों के लिए गुरुकुलवास, वेदाध्ययन, मन्त्रपूर्वक क्रियाओं का निषेध मिलता है; यथा—२.४१-४२(६६-६७), ९.१८ आदि। ये सभी श्लोक प्रक्षिप्त हैं। अन्य अनेक स्थलों पर यहाँ तक कि स्वयं वेद में भी स्त्रियों के लिए सभी धार्मिक कार्यों और वेदाध्ययन का विधान है।

१. मनु प्रत्येक धर्मकार्य में स्त्री-पुरुष का समान अधिकार समझते हैं। २.१[२.२६] में सभी के संस्कार वेदमन्त्रों और यज्ञों द्वारा करने का कथन है। २.४(२.२९) श्लोक में जातकर्म के अवसर पर बालक के लिए चाहे वह कन्या हो अथवा पुत्र, दोनों के लिए मन्त्रोच्चारणपूर्वक शहद चटाने का विधान है "**मन्त्रवत् प्राशनं चास्य**"। इससे स्पष्टतः सिद्ध है कि मनु मन्त्रोच्चारण या श्रवण आदि कार्यों में स्त्री-पुरुष का भेद नहीं करते। इसी प्रकार नामकरण,विवाह आदि सभी संस्कारों को यज्ञ और मन्त्रपूर्वक करने का विधान है (२.८)। स्पष्ट है कि २.४१वें श्लोक में स्त्रियों के लिए मन्त्रों के निषेध का विधान इस मान्यताओं के विरुद्ध है। अतः प्रक्षिप्त है।

२. इसी प्रकार ३.२८ में अग्निहोत्रपूर्वक स्त्रियों का दैवविवाह करने का विधान किया है। अग्निहोत्र में मन्त्रोच्चारण हुआ ही करता है। इससे यह स्पष्ट है कि मनु स्त्रियों की क्रियाएँ मन्त्ररहित नहीं मानते। स्त्रियों का विवाह भी स्वस्तिमन्त्रपूर्वक यज्ञ से विहित है (४.१५२)और अन्त्येष्टि भी अग्निहोत्र से विहित है (५.१६७)। इन कारणों से भी २.४१ वें श्लोक में स्त्रियों के लिए मन्त्ररहित क्रियाओं का विधान इस विधान के विरुद्ध होने से प्रक्षिप्त है।

३. मनु ने घर में अग्निहोत्र आदि धर्मकार्यों के प्रयोजन की मुख्य जिम्मेदारी स्त्री को ही सौंपी है और यह आदेश दिया है कि पुरुष को प्रत्येक धर्म कार्य अपनी पत्नी को साथ लेकर करना चाहिए।

४. "**शौचे धर्मे-अन्नपक्त्यां च**"—घर की शुद्धि, धर्मकार्यों का आयोजन और भोजन बनाना आदि की जिम्मेदारी पत्नी को सौंपे (९.११)।

५. "**अपत्यं धर्मकार्याणि**" (९.२८) सन्तानोत्पत्ति और उनका पालन, अग्निहोत्र आदि धर्मकार्य पत्नी के अधीन होते हैं।

६. "**तस्मात् साधारणो धर्मः श्रुतौ पत्न्या सहोदितः**" (९.९६) साधारण से साधारण धर्मकार्य अग्निहोत्र और कर्त्तव्य में भी पत्नी को सम्मिलित करना चाहिए। इसी प्रकार २.१-३ (२.२६-२८) श्लोकों में मनु ने संस्कारों को सभी के लिए समान रूप से आवश्यक मानते हुए शारीरिक एवं संस्कार-सम्बन्धी दोषों को हटाने वाला कहा है। वहाँ स्त्री-पुरुष का कोई भेद नहीं माना। इससे दो बातें स्पष्ट होती हैं—एक तो यह कि सभी संस्कार मन्त्रपूर्वक होते हैं। अतः चाहे वह संस्कार स्त्री का हो अथवा पुरुष का, मन्त्रपूर्वक ही करना चाहिए, दूसरी यह कि संस्कार, द्विजाति वर्ण के सभी व्यक्तियों के लिए आवश्यक है, चाहे वह स्त्री हो अथवा पुरुष।

प्रक्षिप्त श्लोकों में स्त्रियों के लिए मन्त्ररहित क्रियाओं का विधान, विवाह को ही उपनयन संस्कार मानना, पतिसेवा को ही ब्रह्मचर्याश्रम मानना, घर के कामों को ही अग्निहोत्र मानना, उक्त विधानों के विरुद्ध है, अतः प्रक्षिप्त हैं।

(ढ) **स्त्रियों के वेदाध्ययन में स्वयं वेदों के प्रमाण**—पूर्व उद्धृत श्लोकों में स्त्रियों के लिए वेदमन्त्रों का उच्चारण न करने आदि का कथन है। अतः यहाँ यह विचार कर लेना भी उपयोगी रहेगा कि इस विषय में स्वयं वेद क्या कहते हैं, क्योंकि मनुस्मृति वेदमूलक है—

१. वेदों में सभी के लिए वेदवाणी का विधान है—

**यथेमां वाचं कल्याणीम् आवदानि जनेभ्यः।**
**ब्रह्मराजन्याभ्यां शूद्राय चार्याय च स्वाय चारणाय....।** (यजुर्वेद २६.२)

अर्थात्—"परमेश्वर कहता है कि (**यथा**) जैसे मैं (**जनेभ्यः**) सब मनुष्यों के लिए (**इमाम्**) इस (**कल्याणीम्**) कल्याण अर्थात् संसार और मुक्ति के सुख देनेहारी (**वाचम्**) ऋग्वेदादि चारों वेदों की वाणी का (**आवदानि**) उपदेश करता हूँ वैसे तुम भी किया करो.....(**ब्रह्मराजन्याभ्याम्**) ब्राह्मण, क्षत्रिय (**अर्याय**) वैश्य (**शूद्राय**) शूद्र और (**स्वाय**) अपने भृत्य वा स्त्रियां आदि (**अरणाय**) और अतिशूद्रादि के लिए भी वेदों का प्रकाश किया है।"

२. इसी प्रकार अथर्ववेद में कहा है—

"**ब्रह्मचर्येण कन्या युवानं विन्दते पतिम्**" (३.५.१८)

अर्थात्—'ब्रह्मचर्याश्रम में रहकर वेदों को पढ़ने और ब्रह्मचर्य का पालन करने के उपरान्त गृहस्थ की कामना करने वाली कन्या युवक पति का वरण करती है।'

३. स्त्रियों के उपनयन में ऋग्० १०.१०९.४ मन्त्र भी प्रमाण है—"**भीमा जाया ब्राह्मणस्योपनीता**"। इन प्रमाणों में स्त्रियों के लिए ब्रह्मचर्याश्रम, गुरुकुलवास और उपनयन आदि विधान सिद्ध होते हैं।

४. वैदिक काल के इतिहास पर यदि दृष्टि डालकर देखें तो उससे भी स्त्रियों के लिए मन्त्रनिषेध आदि

की बातें सिद्ध नहीं होतीं। ऐसी बहुत-सी ऋषिकाएँ हुई हैं जो मन्त्रद्रष्ट्री थीं। जिन-जिन सूक्तों के मन्त्रों का उन्होंने अर्थ-रहस्य जाना, उन सूक्तों पर उनके नाम ऋषिका के रूप में आज भी उपलब्ध हैं। अकेले ऋग्वेद में ही इस प्रकार की लगभग ३० ऋषिकाओं के नाम आते हैं। उनमें अदिति, जुहू, इन्द्राणी, घोषा, गोधा, अपाला, रोमशा, लोपामुद्रा आदि उदाहरण के रूप में उल्लेखनीय हैं। इसी प्रकार उपनिषदों में गार्गी, मैत्रेयी ब्रह्मतत्त्वज्ञात्री देवियों का वर्णन आता है। मनु ने अपनी स्मृति को वेदानुकूल और वेदाधारित माना है [१.१२५-१३२(२.६-१३); १२.९४, ९५, ९७, ९९, १०९, ११२, ११३ आदि]। अतः स्वयं वेद में विहित इन मान्यताओं के विरुद्ध होने से उपर्युक्त आक्षेप मान्य नहीं है।

## ६. मनुस्मृति में विवाह की आयु—

कुछ लोग मनुस्मृति के निम्न श्लोक के आधार पर मनुस्मृति में बालविवाह या अल्पायुविवाह की मान्यता को स्वीकार करते हैं। वस्तुतः यह उस समय का परवर्ती श्लोक है,जब युद्धों, अराजकता आदि कारणों से कन्याओं की सुरक्षा चिन्ताजनक बन गयी थी। उस भय या चिन्ता को दूर करने के लिए आधुनिक ग्रन्थों में इस प्रकार के विधान करके उनको शास्त्रसम्मत बनाने के लिए मनुस्मृति आदि ग्रन्थों में मिला दिया गया। बालविवाह-विधायक सभी श्लोक मनुस्मृति के मौलिक विधानों के विरुद्ध हैं। ऐसा प्रक्षिप्त एक श्लोक है—

**त्रिंशद्वर्षोद्वहेत्कन्यां हृद्यां द्वादशवार्षिकीम्। त्र्यष्टवर्षोऽष्टवर्षां वा धर्मे सीदति सत्वरः॥** (९.९४)

अर्थ—'गृहस्थ धर्म का लोप न चाहता हुआ तीस वर्ष का पुरुष शीघ्र ही १२ वर्ष की मनोहारिणी कन्या से और २४ वर्ष का पुरुष आठ वर्ष की कन्या से विवाह करे।'

(क) इसका निराकरण मनु द्वारा विहित समावर्तन संस्कार (३.१-३), विवाह विधान (३. ४, ६५) तथा स्त्रीधर्म (५.१४७-१६६, ९.१०२) आदि मौलिक वर्णनों से हो जाता है। उन प्रसंगों के अध्ययन से इस विषयक निम्न निष्कर्ष सामने आते हैं जिनसे ज्ञात होता है कि उक्त श्लोक मनुस्मृति की मूल भावना तथा मौलिक मान्यताओं के विरुद्ध है और किसी परवर्ती काल में मनुस्मृति में इसका प्रक्षेप किया गया है।

**स्त्री के विवाह की आयु**—इसका एक स्पष्ट संकेत मनु ने ९.९० श्लोक में दिया है—

**''त्रीणि वर्षाण्युदीक्षेत कुमार्यृतमती सती। ऊर्ध्वं तु कालादेतस्माद्विन्देत सदृशं पतिम्।''**

अर्थात्—'मासिक धर्म प्रारम्भ होने के पश्चात् तीन वर्ष पर्यन्त प्रतीक्षा करने के उपरान्त विवाह की इच्छुक कन्या स्वयंवर विवाह कर सकती है।'

कन्याओं को मासिक धर्म सामान्यतः १३-१४ वर्ष की अवस्था में प्रारम्भ होता है। तीन वर्ष के अनन्तर यह काल १६-१७ की आयु का होता है। अतः कन्या के विवाह की कम से कम आयु १६ वर्ष है। २५ वर्ष का पुरुष १६ वर्ष की कन्या से विवाह करे। इससे अधिक आयु में इतने ही अनुपात से विवाह होना चाहिए, क्योंकि प्रजनन-सामर्थ्य एवं शरीर-रचना की दृष्टि से १६ वर्ष की कन्या २५ वर्ष के पुरुष के तुल्य होती है, अग्रिम पंक्तियों में उद्धृत आयुर्वेद के प्रमाणों से इस तथ्य की पुष्टि हो जाती है। उनमें कारणपूर्वक यह बताया गया है कि सोलह वर्ष से पूर्व कन्या विवाह के योग्य नहीं होती और उससे पूर्व विवाह करने से क्या हानि है।

(ख) मनुस्मृति में स्त्री के विवाह की आयु का निर्धारण करने वाला एक और प्रबल प्रमाण द्रष्टव्य है। मनु ने विवाह के उपरान्त शारीरिक सम्पर्क करने के नियम बताये हैं जिनमें कहा है कि रजोदर्शन से लेकर सोलह रात्रि तक स्त्री का ऋतुकाल होता है और वहाँ वर्णित निन्दित रात्रियों को छोड़कर पुरुष को केवल ऋतुकाल-

में ही स्त्रीगमन करना चाहिए (३.४५-५०)। देखिए, विधान—

**ऋतुकालाभिगामी स्यात् स्वदारनिरतः सदा। पर्ववर्जं व्रजेत् चैनां तद्व्रतो रतिकाम्यया॥** (३.४५)

**ऋतुःस्वाभाविकः स्त्रीणां रात्रयः षोडशः स्मृताः।** (३.४६)

अर्थ—'पुरुष को सदा पत्नीव्रत रहकर ऋतुकाल में ही स्त्रीगमन करना चाहिए। सन्तानप्राप्ति की इच्छा होने पर पर्वों को छोड़कर रतिकर्म करे। स्त्रियों का ऋतुकाल रजोदर्शन से लेकर सोलह रात्रि पर्यन्त होता है।'

इन श्लोकों से स्पष्ट है कि कन्या के विवाह की आयु तब ही है जब उसको रजोदर्शन हो और वह सन्तान उत्पन्न करने में शरीर-विज्ञान की दृष्टि से सक्षम हो और वह समय सोलह वर्ष और इससे ऊपर है।

(ग) कन्या के विवाह की आयु का निश्चय कराने वाला एक और प्रमाण मनुस्मृति में उपलब्ध है।

**'उद्वहेत द्विजो भार्यां सवर्णां लक्षणान्विताम्'** (३.४)

='स्नातक बनकर द्विज सवर्ण अर्थात् अपने वर्ण का प्रशिक्षण प्राप्त की हुई स्नातिका और उत्तम लक्षणों वाली कन्या से विवाह करे।'

'मनुस्मृति की वर्णव्यवस्था' विषयक चर्चा में यह सप्रमाण बताया जा चुका है कि वह गुण-कर्म पर आधारित है, जन्म पर आधारित नहीं। उसमें जिस प्रकार पुरुष किसी एक वर्ण की शिक्षा-दीक्षा प्राप्त करके **'सवर्ण'** कहलाता था उसी प्रकार स्त्री भी किसी वर्ण की शिक्षा-दीक्षा प्राप्त करके **'सवर्णा'** बनती थी। सवर्णा स्त्री से विवाह के विधान का अभिप्राय है कि वह बालिका नहीं होनी चाहिए, अपितु अपने वर्ण की शिक्षित और युवती कन्या होनी चाहिए।

(घ) मनु ने विवाहोपरान्त स्त्री के कर्त्तव्यों का जो वर्णन किया है, जैसे—गृहकार्यों में दक्ष होना, घर की साज-सज्जा रखना, शुद्धि आदि में चतुर होना, आय-व्यय की संभाल रखना (५.१५०), गृह-स्वामिनी होना, सभी वस्तुओं की संभाल, धार्मिक अनुष्ठानों का संयोजन (९.११, २६-२९, ९६, १०१)। इनसे भी यह ज्ञात होता है कि ये किसी अल्पायु के लिए नहीं अपितु समझदार युवती के लिए विहित कर्त्तव्य हैं। कुछ श्लोक विचारणीय हैं—

**सदा प्रहृष्टया भाव्यं गृहकार्येषु दक्षया। सुसंस्कृतोपस्करया व्यये चामुक्तहस्तया॥** (५.१५०)

**अपत्यं धर्मकार्याणि शुश्रूषा रतिरुत्तमा। दाराधीनस्तथा स्वर्गः पितृणामात्मनश्च ह॥** (९.२८)

अर्थ—'स्त्री को परिवार में सदा प्रसन्न रहना चाहिए, गृहकार्यों में चतुर होना चाहिए, घर की प्रत्येक वस्तु को स्वच्छ-सुन्दर रखे और अधिक व्यय करने वाली न हो।' 'सन्तान का उत्पादन, यज्ञ आदि धार्मिक आयोजनों का अनुष्ठान करना, परिजनों की सेवा-संभाल, रोग-दोष आदि रहित रतिक्रिया, अपना तथा घर के बुजुर्गों का सुखमय जीवन, ये सब कार्य पत्नी के आश्रय पर होते हैं।' इन कार्यों को बालवय कन्या नहीं कर सकती, अतः मनु को युवती स्त्री का विवाह ही अभिप्रेत है, बालविवाह नहीं।

(ङ) **आयुर्वेद के अनुसार विवाह की आयु**—इस विषय में शरीर-विज्ञान सम्बन्धी वैद्यक ग्रन्थ सर्वोत्तम प्रमाण हैं, क्योंकि उनमें शरीर के आधार पर उचित-अनुचित का विवेचन होता है। आयुर्वेद के प्रसिद्ध ग्रन्थ 'सुश्रुत' में शरीर की वृद्धि और क्षीणता के आधार पर चार अवस्थाएँ प्रदर्शित की हैं और तदनुसार विवाह की आयु निर्धारित की है—

**''चतस्रो अवस्थाः शरीरस्य वृद्धिः, यौवनम्, सम्पूर्णता, किञ्चित् परिहाणिः चेति। आषोडशात्**

**वृद्धिः, आपञ्चविंशतेः यौवनम्, आचत्वारिंशतः सम्पूर्णता, ततः किञ्चित् परिहाणिः चेति''॥** (सुश्रुत सूत्रस्थान ३५.३५)।

शरीर की चार अवस्थाएँ हैं, सोलहवें वर्ष से चौबीस तक वृद्धि=बढ़ोतरी की अवस्था है, पच्चीसवें वर्ष से यौवन का प्रारम्भ होता है, और चालीसवें वर्ष से शरीर की परिपक्वता होती है। पूर्ण परिपक्वता के पश्चात् शरीर की धातुओं में कुछ-कुछ क्षीणता आनी आरम्भ हो जाती है।

यह युवावस्था ही विवाह की अवस्था होती है। इससे पूर्व शरीर की धातुओं में अपरिपक्वता होती है। बालविवाह से, जहाँ शरीर की धातुओं का विकास रुक जाता है, वहाँ गर्भ और सन्तान सम्बन्धी अनेक आशंकाएँ हो जाती हैं; जैसे—गर्भ का न रहना, गर्भस्राव, गर्भपात, दुर्बल सन्तान का जन्म, जन्म के बाद शीघ्र मृत्यु, सन्तान का अस्वस्थ रहना आदि। इसी कारण सुश्रुतकार ने २५ वर्ष से पूर्व पुरुष का, १६ वर्ष से पूर्व कन्या के विवाह का निषेध किया है। कुशल वैद्य २५ वर्ष के पुरुष और १६ वर्ष की कन्या को प्रजनन में समसामर्थ्य वाला बताते हैं। निम्न प्रमाणों में ये मान्यताएँ द्रष्टव्य हैं—

**पञ्चविंशे ततो वर्षे पुमान्नारी तु षोडशे।**
**समत्वागतवीर्यौ तौ जानीयात् कुशलो भिषक्।** (सुश्रुत, सूत्रस्थान ३५.१५)
**ऊनषोडशवर्षायामप्राप्तः पञ्चविंशतिम्।**
**यद्याधत्ते पुमान् गर्भं कुक्षिस्थः स विपद्यते॥**
**जातो वा न चिरं जीवेत् जीवेद्वा दुर्बलेन्द्रियः।**
**तस्मादत्यन्तबालायां गर्भाधानं न कारयेत्॥** (सुश्रुत, शारीर० १०.५९, ६०)

(च) **वेद में विवाह की आयु**—वेद में ब्रह्मचर्याश्रमपूर्वक शिक्षा प्राप्त युवती कन्या द्वारा युवक पुरुष को वरण करने का कथन है। उपर्युक्त प्रमाणों में युवावस्था २५ वर्ष के अनन्तर बतलायी गई है। इस प्रकार वेदों में २५ वर्ष के अनन्तर ही पुरुष के विवाह की आयु मानी गई है। मन्त्र निम्न है—

**''ब्रह्मचर्येण कन्या युवानं निन्दते पतिम्''॥** (अथर्ववेद ११.५.५)

अर्थात्—'जैसे लड़के पूर्ण ब्रह्मचर्य और पूर्ण विद्या पढ़के जवान होकर विवाह करें वैसे ब्रह्मचर्य आश्रम पूर्ण करके युवती होकर कन्याएँ पति का वरण कर विवाह करें।'

(छ) वेदों और वैदिक साहित्य में इस वेदोक्त व्यवस्था के साक्षात् प्रमाण मिलते हैं। वैदिक काल में नारियाँ भी ब्रह्मचर्याश्रम पूर्वक वेदाध्ययन करके ऋषिका बनती थीं। मन्त्रदष्ट्री के रूप में आज भी वेदों के सूक्तों पर उनके नाम मिलते हैं। ऐसी छब्बीस ऋषिकाओं का विवरण बृहद्देवता (२.८२-८४) में दिया गया है। वे ऋषिकाएँ हैं—अपाला, घोषा, गोधा, विश्ववारा, उपनिषद्, निषद्, ब्रह्मजाया (जूहू), अगस्त्यभगिनी, अदिति, इन्द्राणी, सरमा, रोमशा, उर्वशी, लोपामुद्रा, नदी, यमी, शाश्वती, श्री, वाक्, श्रद्धा, मेधा, दक्षिणा, रात्रि, सूर्या, सावित्री। इनके अतिरिक्त सुलभा, गार्गी, मैत्रेयी आदि विदुषियों का इतिहास उपनिषदों और महाभारत आदि ग्रन्थों में आता है।

(ज) यमस्मृति में भी स्त्रियों की इस परम्परा का उल्लेख मिलता है—

**पुराकल्पे तु नारीणां मौञ्जीबन्धनमिष्यते। अध्यापनं च वेदानां सावित्रीवाचनं तथा॥**

अर्थात्—'प्राचीन शास्त्रों में स्त्रियों के उपनयन संस्कार, सावित्री जप=सन्ध्या-यज्ञ आदि तथा वेदों के

